वाचक प्रत्यय 'ईअ' को प्राप्ति, १-५ से हलन्त 'कार' के साथ मे उक्त प्राप्त प्रत्यय 'ईअ' को सधि हो जाने से 'कारीअ' अंग की प्राप्ति और ३ १३६ से प्राप्तांग 'कारीअ' मे वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्रथम रूप कारीअइ सिद्ध हो जाता है।

करावीअइ में सूत्र सख्या ३ १५२ से मूल प्राकृत-धातु 'कर' में प्रेरणार्थक प्रत्यय 'आवि' की प्राप्ति, १-५ से 'कर'में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के साथ में आगे रहे हुए 'आवि' प्रत्यय के आदि स्वर 'आ' की सधि, ३-१६० से प्राप्तांग 'करावि' मे कर्मणि प्रयोग-वाचक प्रत्यय 'ईअ' की प्राप्ति, १-५ से 'करावि' मे स्थित अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' के साथ में आगे प्राप्त प्रत्यय 'ईअ' में स्थित आदि दीर्घ स्वर 'ई' की सधि होकर दोनों स्वरों के स्थान पर दीर्घ स्वर 'ई' की प्राप्ति और ३-१३९ से प्राप्तांग 'करावीअ' मे वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर द्वितीय रूप करावीअइ सिद्ध हो जाता है।

कारिज्जइ में सूत्र-सख्या ३-१५३ से मूल प्राकृत धातु 'कर' में स्थित आदि स्वर 'अ' के स्थान पर आगे प्रेरणार्थक-भाव सूचक-प्रत्यय के सद्भाव का ३-१५२ द्वारा लोप कर देने से 'आ' की प्राप्ति, १-१० से प्राप्तांग 'कार' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' का आगे प्राप्त कर्मणि प्रयोग-वाचक प्रत्यय इज्ज' में स्थित ह्रस्व स्वर 'इ' का सद्भाव होने से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त 'कार' में कर्मणि-प्रयोग वाचक प्रत्यय 'इज्ज' की प्राप्ति, १-५ से हलन्त 'कार' के साथ में उक्त प्राप्त प्रत्यय 'इज्ज' की सधि हो जाने से 'कारिज्ज' अंग की प्राप्ति और ३-१३६ से प्राप्तांग 'कारिज्ज' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर तृतीय रूप कारिज्जइ सिद्ध हो जाता है।

कराविज्जइ में सूत्र-सख्या ३-१५२ से मूल प्राकृत-धातु 'कर' में प्रेरणार्थक-प्रत्यय 'आवि' की प्राप्ति, १-५ से 'कर' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के साथ में आगे रहे हुए 'आवि' प्रत्यय के आदि स्वर 'आ' की सधि होकर 'करावि' अंग की प्राप्ति, १-१० से प्राप्तांग 'करावि' में स्थित अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' का आगे कर्मणि प्रयोग-सूचक प्राप्त प्रत्यय 'इज्ज' में स्थित आदि ह्रस्व स्वर 'इ' का सद्भाव होने से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त 'कराव्' में कर्मणि-प्रयोगवाचक प्रत्यय 'इज्ज' की प्राप्ति, १-५ से हलन्त 'कराव्' के साथ में उक्त प्राप्त प्रत्यय 'इज्ज' की सधि होकर कराविज्ज अंग की प्राप्ति और ३-१३६ से प्राप्तांग 'कराविज्ज' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर चतुर्थ रूप कराविज्जइ सिद्ध हो जाता है।

हास्यते संस्कृत का कर्मणि-वाचक रूप है। इसके प्राकृत रूप हासीअइ, हसावीअइ, हासिज्जइ, और हसाविज्जइ। इनमें से प्रथम रूप में सूत्र-सख्या ३-१५३ से मूल प्राकृत धातु 'हस' में स्थित आदि स्वर 'अ' के स्थान पर आगे प्रेरणार्थक-भाव-सूचक प्रत्यय के सद्भाव का ३-१५२ द्वारा लोप कर देने से

'आ' की प्राप्ति, १-१० से प्राप्तांग 'हास' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे प्राप्त कर्मणि वाचक प्रत्यय 'ईअ' मे स्थित दीर्घस्वर 'ई' का सद्भाव होने से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त 'हास्' में कर्मणि प्रयोग वाचक-प्रत्यय 'ईअ' की प्राप्ति, १-५ से हलन्त 'हास' के साथमें उक्त प्राप्त प्रत्यय 'इअ' की संधि हो जाने से 'हासीअ' अंग की प्राप्ति और ३-१३९ से प्राप्तांग 'हासीअ' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्ययकी प्राप्ति होकर प्रथम रूप *हासीअइ* सिद्ध हो जाता है।

हसावीअइ में सूत्र संख्या ३-१५२ से मूल प्राकृत धातु 'हस' म प्रेरणार्थक प्रत्यय 'आवि' की प्राप्ति, १-५ से 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के साथ में आगे रहे हुए 'आवि' प्रत्यय के आदि स्वर 'आ' की संधि; ३-१६० से प्राप्तांग 'हसावि' में कर्मणि-प्रयोगवाचक प्रत्यय 'ईअ' की प्राप्ति; १-५ से प्राप्तांग 'हसावि' में स्थित अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' के साथ में आगे प्राप्त प्रत्यय 'ईअ' में स्थित आदि दीर्घ स्वर 'ई' की संधि होकर दोनों स्वरों के स्थान पर दीर्घ स्वर 'ई' की प्राप्ति और ३-१-६ से प्राप्तांग 'हसा-वीअ' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर द्वितीय रूप *हसावीअइ* सिद्ध हो जाता है।

हासिज्जइ में सूत्र-संख्या ३-१५३ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित आदि स्वर 'अ' के स्थान पर आगे प्रेरणार्थक-भाव-सूचक-प्रत्यय के सद्भाव का ३-१५२ द्वारा लोप कर देने से 'आ' की प्राप्ति, १-१० से प्राप्तांग 'हास' मे स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे प्राप्त कर्मणि-प्रयोग-वाचक प्रत्यय 'इज्ज' म स्थित ह्रस्व स्वर 'इ' का सद्भाव होने से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त हास्' में कर्मणि-प्रयोग-वाचक प्रत्यय 'इज्ज' की प्राप्ति, १-५ से हलन्त 'हास्' के साथ में उक्त प्राप्त प्रत्यय 'इज्ज' की संधि हो जाने से 'हासिज्ज' अंग की प्राप्ति और ३-१३९ से प्राप्तांग 'हासिज्ज' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एक-वचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर तृतीय रूप *हासिज्जइ* सिद्ध हो जाता है।

हसाविज्जइ में सूत्र-संख्या ३-१५२ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में प्रेरणार्थक-प्रत्यय 'आवि' की प्राप्ति, १-५ से 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के साथ में आगे रहे हुए प्रत्यय आवि' के आदि स्वर 'आ' की संधि होकर 'हसावि' अंग की प्राप्ति, १-१० से प्राप्तांग 'हसावि' में स्थित अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' के आगे कर्मणि-प्रयोग-सूचक प्रत्यय 'इज्ज' में स्थित आदि ह्रस्व स्वर 'इ' का सद्भाव होने से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त 'हसाव्' में कर्मणि प्रयोग-वाचक प्रत्यय 'इज्ज' की प्राप्ति, १-५ से हलन्त 'हसाव' के साथ में उक्त प्राप्त प्रत्यय 'इज्ज' की संधि होकर हसाविज्ज' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत म 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर चतुर्थ रूप *हसाविज्जइ* सिद्ध हो जाता है। ३-१५२॥

## अदेल्लुक्यादेरत आः ॥ ३-१५३॥

णेरदेल्लोपेषु कृतेषु आदेरकारस्य आ भवति ॥ अति। पाडइ। मारइ ॥ एति। कारेइ। खामेइ। लुकि। कारिअं। खामिअं। कारीअइ। खामीअइ। कारिज्जइ। खामिज्जइ ॥ अदेल्लुकीतिकिम्। कराविअं। करावीअइ ॥ कराविज्जइ ॥ आदेरितिकिम्। सगामेइ। इह व्यवहितस्य मा भूत् ॥ कारिअं। इहान्त्यस्य मा भूत् ॥ अत इति किम् ॥ दूसेइ ॥ केचित्तु आवे आव्यादेशयोरप्यादेरत आत्वमिच्छन्ति। कारावेइ। हासाविओ जणो सामलीए ॥

अर्थ —प्राकृत-धातुओं में णिजन्त अर्थात् प्रेरणार्थक भाव में सूत्र-संख्या ३-१४९ के अनुसार प्राप्तव्य प्रत्यय 'अत् अथवा एत्' की प्राप्ति होने पर यदि उन प्राकृत-धातुओं के आदि में 'अ' स्वर रहा हुआ हो तो उस आदि 'अ' के स्थान पर 'आ' की प्राप्ति हो जाया करती है। इसी प्रकार से सूत्र-संख्या ३-१५२ के अनुसार प्रेरणार्थक-भाव के साथ में भूत-कृदन्तीय प्रत्यय 'त' के कारण से और कर्मणि-वाचक-भाव-वाचक प्रत्ययों के संयोग से लुप्त हुए प्रेरणार्थक-भाव-सूचक-प्रत्ययों के अभाव में प्राकृत-धातुओं के आदि में स्थित 'अ' के स्थान पर 'आ' की प्राप्ति होती है। सारांश यह है कि णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'अत् एत' के सद्भाव में अथवा णिजन्त-बोधक प्रत्ययों की लोप-अवस्था में धातु के आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति हुआ करती है। 'अत्' से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार हैं —पातयति=पाडइ= वह गिराता है। मारयते=मारइ=वह मारता है। इन 'पड और मर' धातुओं में काल बोधक प्रत्यय 'इ' के पूर्व में णिजन्त-बोधक 'अत् प्रत्यय का सद्भाव होने से इनमें स्थित आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति हो गई है। इसी प्रकार से 'एत्' प्रत्यय से सम्बन्धित उदाहरण निम्न प्रकार से हैं —कारयति= कारेइ=वह कराता है, क्षामयति=खामेइ=वह क्षमा कराता है, इन 'कर और खम' धातुओं में काल बोधक प्रत्यय 'इ' के पूर्व में णिजन्त बोधक 'एत्' प्रत्यय का सद्भाव होने से इनमें स्थित आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति हो गई है। भूत कृदन्त प्रत्यय 'त' के सद्भाव में णिजन्त-बोधक प्रत्यय के लोप हो जाने पर धातुओं के आदि 'अकार' को आकार की प्राप्ति होने के उदाहरण इस प्रकार हैं — कारितम्=कारिअं=कराया हुआ, क्षामितम्=खामिअं=क्षमाया हुआ, इन 'कर और खम' धातुओं में भूत-कृदन्त बोधक प्रत्यय 'त=अ' के पूर्व में णिजन्त-बोधक प्रत्यय का लोप हो जाने से इनमें स्थित आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति हो गई है। कर्मणि प्रयोग और भाव-प्रयोग का सद्भाव होने पर णिजन्त-बोधक-प्रत्ययों के लोप हो जाने पर धातुओं के आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति होने के उदाहरण इस प्रकार जानना —कार्यते=कारीअइ अथवा कारिज्जइ=उससे कराया जाता है, क्षाम्यते=खामीअइ अथवा खामिज्जइ=उससे क्षमाया जाता है। इन 'कर और खम' धातुओं में प्रयुक्त कर्मणि-प्रयोग एवं भाव-प्रयोग-द्योतक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' के पूर्व में णिजन्त-बोधक-प्रत्ययों के लोप हो जाने पर इन धातुओं में स्थित आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति हो गई है। अन्यत्र भी जान लेना चाहिये।

*प्रश्न* —णिजन्त-बोधक 'अत् और एत्' होने पर अथवा णिजन्त बोधक-प्रत्ययों के लोप होने पर ही धातुओं के आदि में रहे हुए 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति होती है, ऐसा क्यों कहा गया है ?

उत्तर —णिजन्त बोधक-प्रत्यय चार अथवा पाँच हैं, जो कि इस प्रकार हैं—अत, एत्, आव, आवे और पाँचवां (सूत्र संख्या ३-१५२ के विधानानुसार) आवि है। इनमें से यदि 'आव, आवे और आवि' प्रत्ययों का सद्भाव धातुओं में हो तो ऐसी अवस्था में धातुओं में आदि में रहे हुए 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति नहीं होगी। ऐसे उदाहरण इस प्रकार हैं—कारितम् = कराविअ=कराया हुआ; कार्यते=करावीअइ अथवा कराविज्जइ=उससे कराया जाता है, इन उदाहरणों में न तो णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'अत् अथवा एत्' की प्राप्ति हुई और न णिजन्त बोधक प्रत्ययों का लोप ही हुआ है; अतएव 'कर' धातु में स्थित आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति भी नहीं हुई है, इसीलिये कहा गया है कि णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'अत् अथवा एत्' का सद्भाव होने पर ही या णिजन्त बोधक प्रत्ययों का लोप होने पर ही धातुओं में रहे हुए आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति होती है, अन्यथा नहीं।

*प्रश्न* —धातु में रहे हुए आदि 'अकार' को ही आकार की प्राप्ति होती है, ऐसा भी क्यों कहा गया है?

उत्तर —धातु में रहा हुआ आदि 'अकार' यदि किसी भी प्रकार से अस्पष्ट हो अथवा व्य-वधान-ग्रस्त हो अथवा शब्द के मध्य में स्थित हो तो उस 'अकार' को भी 'आकार' की प्राप्ति नहीं होगी, तात्पर्य यह है कि स्पष्ट रूप से और व्यवधान रहित रूप से अवस्थित 'अकार' को ही आकार की प्राप्ति होती है, अन्यथा नहीं जैसे —सङ्ग्रामयति=संगामेइ = वह लड़ाई कराता है। इस उदाहरण में 'संगाम' धातु में आदि 'अकार' अनुस्वार सहित होकर अस्पष्ट एवं व्यवधान वाला हो गया है अतएव इस आदि 'अकार' को 'आकार' की प्राप्ति नहीं हुई है। तदनुसार व्यवधान रहित तथा स्पष्ट रूप से रहे हुए आदि 'अकार' को ही 'आकार' की प्राप्ति होती है, यह तात्पर्य ही सूत्र में रहे हुए 'आदि' शब्द से प्रतिध्वनित होता है।

यदि कोई 'अकार' धातु के अन्त में आ जाय तो इस अकार को भी 'आकार' की प्राप्ति नहीं होवे इसलिये भी 'आदि' शब्द का उल्लेख किया गया है। जैसे —कारितम् = कारिअं = कराया हुआ; इस उदाहरण में अन्त में 'अकार' आया हुआ है, परन्तु इसको 'आकार' की प्राप्ति नहीं हो सकती है; इन सभी उपरोक्त कारणों से सूत्र में 'आदि' शब्द के उल्लेख करने की आवश्यकता पड़ी है। जो कि मनन करने योग्य है।

*प्रश्न* —'अकार' को ही 'आकार' की प्राप्ति होती है; ऐसा भी क्यों कहा गया है ?

उत्तरः—यदि धातु के आदि में 'अकार' स्वर नहीं होकर कोई दूसरा ही स्वर हो तो उस स्वर को 'आकार' की प्राप्ति नहीं होगी। 'आकार' की प्राप्ति का सौभाग्य केवल 'अकार' के लिये ही है, अन्य

किसी भी स्वर के लिये नहीं है, ऐसा प्रदर्शित करने के लिये ही 'अकार' स्वर का उल्लेख मूल-सूत्र में करना ग्रन्थकार ने आवश्यक समझा है। जैसे :—दोषयति=दूसेइ=वह दोष दिलाता है, इस उदाहरण में 'दूस' धातु में आदि में 'अकार' नहीं होकर 'उकार' का सद्भाव है, तदनुसार णिजन्त बोधक रूप का सद्भाव होने पर भी एवं णिजन्त बोधक-प्रत्यय 'एत्' का सद्भाव होने पर भी इस धातु में आदि-रूप से स्थित 'उकार' को 'आकार' की प्राप्ति नहीं हुई है, इस पर से यही निष्कर्ष निकलता है कि धातु में यदि 'अकार' ही आदि रूप से तथा स्पष्ट रूप से और अव्यवधान रूप से स्थित हो तो उसी को 'आकार' की प्राप्ति होती है, अन्य किसी भी स्वर को 'आकार' की प्राप्ति नहीं हो सकती।

प्राकृत भाषा के कोई कोई व्याकरणाचार्य ऐसा भी कहते हैं कि यदि धातु में णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'आवे और आवि' का सद्भाव हो तथा उस अवस्था में धातु के आदि में 'अकार' स्वर रहा हुआ हो तो उस 'अकार' स्वर को 'आकार' की प्राप्ति हो जाती है। जैसे :—कारयति=कारावेइ=वह कराता है। हासित जन श्यामलया=हासाविओ जणो सामलीए=श्यामा (स्त्री) से (वह) पुरुष हँसाया गया है। इन उदाहरणों में मूल प्राकृत-धातु 'कर और हस' में णिजन्त बोधक प्रत्यय 'आवे और आवि' का सद्भाव होने पर इन धातु में स्थित आदि 'अकार' स्वर को 'आकार' में परिणत कर दिया गया है। इस प्रकार 'आवे और आवि' णिजन्त-बोधक प्रत्ययों के सद्भाव में धातुस्थ आदि 'अकार' को 'आकार' में परिणत कर देने का वैकल्पिक रूप अथवा आर्षरूप अन्यत्र भी जान लेना चाहिये।

*पातयति* संस्कृत का प्रेरणार्थक रूप है। इसका प्राकृत रूप पाडइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या-४-२१९ से मूल संस्कृत-धातु 'पत्' में स्थित अन्त्य व्यञ्जन 'त्' के स्थान पर 'ड' की प्राप्ति; ३-१५३ से प्राप्तांग 'पड' में स्थित आदि 'अकार' को आगे णिजन्त-बोधक प्रत्यय का सद्भाव होने से 'आकार' की प्राप्ति, ३-१४९ से प्राप्तांग 'पाड्' में स्थित अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'ड्' में णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'अत्=अ' की प्राप्ति और ३-१३९ से णिजन्त भाव वाले प्राप्तांग 'पाड' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एक वचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत-क्रियापद का रूप पाडइ सिद्ध हो जाता है।

*मारयति* संस्कृत का प्रेरणार्थक-रूप है। इसका प्राकृत रूप मारइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या-४-२३४ से मूल संस्कृत-धातु 'मृ' में स्थित अन्त्य स्वर 'ऋ' के स्थान पर 'अर' की प्राप्ति, ३-१५३ से प्राप्तांग 'मर' में स्थित आदि 'अकार' के स्थान पर आगे णिजन्त बोधक प्रत्यय 'अत्=अ' का सद्भाव होने से 'आकार' की प्राप्ति, १-१० से प्राप्तांग 'मार' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे णिजन्तबोधक-प्रत्यय 'अत्=अ' की प्राप्ति होने से लोप, ३-१४९ से प्राप्तांग हलन्त 'मार' में णिजन्त बोधक प्रत्यय 'अत्=अ' की प्राप्ति और ३-१३९ से णिजन्त-भाव वाले प्राप्तांग 'मार' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर णिजन्त-अर्थक वर्तमान कालीन प्राकृत-क्रियापद का रूप *मारइ* सिद्ध हो जाता है।

'*कारेइ*' प्रेरणार्थक रूप की सिद्धि सूत्र संख्या *३-१४९* म की गई है।

*क्षामयति* संस्कृत का प्रेरणार्थक-रूप है। इसका प्राकृत रूप खामेइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-३ से मूल संस्कृत धातु 'क्षम्' में स्थित आदि व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर प्राकृत में 'ख' व्यञ्जन की आदेश-प्राप्ति, ३-१५३ से प्राप्तांग 'खम्' में स्थित आदि स्वर 'अ' के आगे णिजन्त-बोधक प्रत्यय का सद्भाव होने से 'आ' की प्राप्ति, ३-१४९ से प्राप्तांग 'खाम्' में णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'एत्=ए' की प्राप्ति और ३-१३९ से णिजन्त रूप मे प्राप्तांग 'खामे' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर णिजन्त अर्थक वर्तमानकालीन प्राकृत-क्रियापद का रूप *खामेइ* सिद्ध हो जाता है।

*कारिअं खामिअं* और *कारिअइ* रूपो की सिद्धि सूत्र संख्या ३-१५२ मे की गई है।

*क्षाम्यते* संस्कृत का णिजन्त-का रूप है। इसका प्राकृत रूप *खामीअइ* होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-३ से मूल संस्कृत धातु 'क्षम्' स्थित आदि व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर प्राकृत में 'ख' व्यञ्जन की आदेश-प्राप्ति, ३-१५३ से प्राप्तांग 'खम्' में स्थित आदि स्वर 'अ' के आगे सूत्र-संख्या ३-१४९ से प्राप्तव्य णिजन्त बोधक प्रत्यय की सूत्र-संख्या ३-१५२ से लोप-व्यवस्था प्राप्त हो जाने से 'आ' की प्राप्ति, ३-१६० से णिजन्त अर्थ सहित प्राप्तांग 'खाम्' में कर्मणि-भावे प्रयोग-द्योतक प्रत्यय 'ईअ' की प्राप्ति, १-५ से प्राप्तांग खाम्' में स्थित अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'म्' के साथ में आगे प्राप्त प्रत्यय 'ईअ' की संधि और ३-१३९ से णिजन्त-अर्थ सहित कर्मणि भावे प्रयोग रूप से प्राप्तांग 'खामीअ' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत-रूप *खामीअइ* सिद्ध हो जाता है।

*कारिज्जइ*' क्रियापद की सिद्धि सूत्र संख्या *३-१५२* में की गई है।

*क्षाम्यते* संस्कृत का रूप है। इसका प्राकृत रूप खामिज्जइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-३ से मूल-संस्कृत-धातु 'क्षम्' में स्थित आदि व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर प्राकृत मे 'ख' व्यञ्जन की आदेश-प्राप्ति, ३-१५३ से प्राप्तांग 'खम्' म स्थित आदि स्वर 'अ' के आगे सूत्र-संख्या ३-१४९ से प्राप्तव्य णिजन्त-बोधक-प्रत्यय की सूत्र-संख्या ३-१५२ के निर्देश से लोपावस्था-प्राप्त हो जाने से 'आ' की प्राप्ति, ३ १६० से णिजन्त-अर्थ-सहित प्राप्तांग 'खाम्' में कर्मणि-भावे-प्रयोग-द्योतक प्रत्यय 'इज्ज' की प्राप्ति, १-५ से प्राप्तांग 'खाम्' में स्थित अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'म्' के साथ में आगे प्राप्त प्रत्यय 'इज्ज' की संधि और ३-१३९ से णिजन्त-अर्थ-सहित कर्मणि-भावे-प्रयोग रूप से प्राप्तांग 'खामिज्ज' मे वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत-रूप *खामिज्जइ* सिद्ध हो जाता है।

'कराविअ' करावीअइ और करावि्ज्जइ तीनों रूपों की सिद्धि सूत्र संख्या ३-१५२ में की गई है।

*संग्रामयति* संस्कृत का णिजन्त रूप है। इसका प्राकृत-रूप सगामेइ होता है। इसमें सूत्र संख्या-२-७९ से मूल संस्कृत-धातु संग्राम् में स्थित 'र्' व्यञ्जन का लोप, ३-१५३ की वृत्ति से प्राप्तांग 'संगाम' में आदि रूप से स्थित अनुस्वार सहित 'अ' के स्थान पर आगे णिजन्त बोधक-प्रत्यय का सद्भाव होने पर भी 'आ' की प्राप्ति का अभाव, ३-१४९ से प्राप्तांग 'सगाम्' में णिजन्त बोधक प्रत्यय 'एत्=ए' की प्राप्ति, और ३-१३९ से णिजन्त-अर्थक रूप से प्राप्तांग 'सगामे' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एक-वचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत-क्रियापद का रूप '*सगामेइ*' सिद्ध हो जाता है।

'कारिअ' रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या ३-१५२ में की गई है।

*दूषयति* संस्कृत का प्रेरणार्थक रूप है। इसका प्राकृत-रूप दूसेइ होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-२६० से मूल संस्कृत-धातु 'दू ष्' में स्थित मूर्धन्य 'ष' के स्थान पर दन्त्य स्' की प्राप्ति, ३-१४९ से प्राप्तांग 'दूस' में णिजन्त अर्थक प्रत्यय 'एत्=ए' की प्राप्ति और ३ १३९ से णिजन्त-अर्थक रूप से प्राप्तांग 'दूसे' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत क्रियापद का रूप दूसेइ सिद्ध हो जाता है।

*कारयति* संस्कृत का प्रेरणार्थक रूप है। इसका प्राकृत-रूप कारावेइ (किया गया) है। इसमें सूत्र-संख्या ४-२३४ से मूल संस्कृत धातु कृ' में स्थित अन्त्य 'ऋ' के स्थान पर 'अर' का प्राप्ति, ३-१५३ की वृत्ति से प्राप्तांग 'कर' में स्थित आदि 'अ' के आगे णिजन्त बोधक प्रत्यय 'आवे' का सद्भाव होने के कारण से 'आ' की प्राप्ति, ३-१४९ से प्राप्तांग कार' में णिजन्त-बोधक प्रत्यय 'आवे' की प्राप्ति, १-५ से प्राप्तांग 'कार' में स्थित अन्त्य 'अ' के साथ में आगे आये हुए प्रत्यय 'आवे' की संधि होकर दीर्घ आकार की प्राप्ति के साथ णिजन्त-अर्थक-अंग 'कारावे' की प्राप्ति और ३ १३९ से णिजन्त-अर्थक-रूप से प्राप्तांग 'कारावे' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृतीय प्रेरणार्थक वर्तमान-कालीन क्रियापद का रूप कारावेइ सिद्ध हो जाता है।

*हासित* संस्कृत का भूत कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत रूप हासाविओ (किया गया) है। इसमें सूत्र-संख्या ३-१५२ की वृत्ति से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित आदि 'अकार' के आगे प्रेरणार्थक प्रत्यय 'आवि' का सद्भाव होने के कारण से 'आकार' की प्राप्ति, ३-१५२ से प्राप्तांग 'हास' में आगे भूत कृदन्तीय प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से प्रेरणार्थक-भाव निर्माण में सूत्र-संख्या ३-१४९ के अनुसार प्राप्तव्य प्रत्यय 'अत्, एत्, आव और आवे' के स्थान पर 'आवि' प्रत्यय की प्राप्ति, ४ ४४८ से

णिजन्त-अर्थक रूप से प्राप्तांग 'हासावि' में कृदन्त अर्थक प्रत्यय 'त' को प्राप्ति, १-१७७ से कृदन्त-अर्थक प्राप्त प्रत्यय 'त' में से हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप; ३-२ से णिजन्त-अर्थ सहित भूत कृदन्तीय विशेषणात्मक रूप से प्राप्तांग अकारान्त पुँल्लिंग 'हासाविअ' में प्रथमा विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'सि' के स्थान पर 'डो=ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत पद *हासाविओ* सिद्ध हो जाता है।

*'जणो'* रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या *१-१८१* में की गई है।

*श्यामलया* संस्कृत आकारान्त स्त्रीलिंग का रूप है। इसका प्राकृत रूप *सामलीए* होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७८ से 'य्' व्यञ्जन का लोप, १-२६० से लोप हुए 'य्' के पश्चात् शेष रहे हुए मूर्धन्य 'शा' के स्थान पर दन्त्य 'सा' की प्राप्ति, ३-३२ से प्राप्तांग 'सामला' में स्थित अन्त्य स्त्रीलिंग वाचक प्रत्यय 'आ' को 'ई' की प्राप्ति, और ३-२९ से प्राप्तांग दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिंग 'सामली' में तृतीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'टा=या' के स्थान पर 'ए' प्रत्यय की प्राप्ति होकर दीर्घ ईकारान्त स्त्रीलिंग की तृतीया विभक्ति के एकवचन के रूप से प्राप्त *सामलीए* रूप की सिद्धि हो जाती है। ३-१५३॥

## मौ वा ॥ ३-१५४॥

**अत आ इति वर्तते। आदन्ताद्धातो मौं परे अत आत्वं वा भवति ॥ हसामि हसमि। जाणामि जाणमि। लिहामि लिहमि ॥ अत इत्येव। होमि ॥**

*अर्थ*—जो प्राकृत-धातु अकारान्त हैं, उनमें स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे 'म्' व्यञ्जन से प्रारम्भ होने वाले काल-बोधक-प्रत्ययों की प्राप्ति होने पर 'आ' की प्राप्ति वैकल्पिक रूप से हुआ करती है। इस प्रकार इस सूत्र का भी विधान धातुस्थ अन्त्य 'अ' को 'आ' रूप में परिणत करने के लिये ही किया गया है। उदाहरण इस प्रकार है—हसामि=हसामि अथवा हसमि=मैं हँसता हूं, जानामि=जाणामि अथवा जाणमि=मैं जानता हू, लिखामि=लिहामि अथवा लिहमि=मैं लिखता हूं, इन उदाहरणों से प्रतीत होता है कि अकारान्त धातुओं में स्थित अन्त्य 'अ' के पर 'म्' से प्रारम्भ होने वाले प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से 'आ' की प्राप्ति वैकल्पिक रूप से हुई है। यों-अन्यत्र भी जानना चाहिये।

*प्रश्न*—'अकारान्त-धातुओं' के लिये ही ऐसा विधान क्यों किया गया है?

*उत्तर*—जो धातु अकारान्त नहीं होकर अन्य स्वरान्त हैं; उनमें स्थित उस अन्त्य स्वर को 'आ' की प्राप्ति नहीं होती है, इसलिये केवल 'अकारान्त' धातुओं के लिये ही ऐसा विधान जानना चाहिये! जैसे—भवामि=होमि=मैं होता हूँ। इस उदाहरण में प्राकृत-धातु 'हो' के अन्त में 'ओ' स्वर

है, तदनुसार आगे 'म्' से प्रारम्भ होने वाले काल-बोधक प्रत्यय का सद्भाव होने पर भी उस अन्त्य स्वर 'ओ' को 'आ' की प्राप्ति नहीं हुई है, यों यह निष्कर्ष प्राप्त हुआ है कि केवल 'अन्त्य अ' को ही 'आ' की प्राप्ति होती है, अन्य अन्त्य स्वर को नहीं।

'हसामि' क्रियापद की सिद्धि सूत्र-संख्या ३-१४१ में की गई है।

*हसामि* संस्कृत वर्तमानकाल का रूप है। इसका प्राकृत रूप हसमि होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-१४१ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मि' के समान ही प्राकृत में भी 'मि' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत रूप *हसमि* सिद्ध हो जाता है।

*जानामि* संस्कृत का वर्तमानकाल का रूप है। इसके प्राकृत रूप जाणामि और जाणमि होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या-४-७ से संस्कृतीय मूल-धातु 'ज्ञा' के स्थानीय रूप 'जान्' के स्थान पर प्राकृत में 'जाण' रूप की आदेश प्राप्ति, ३-१५४ से प्राप्त प्राकृत-धातु 'जाण' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे 'म्' से प्रारम्भ होने वाले काल-बोधक-प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'आ' की प्राप्ति, और ३-१४१ से प्राप्तांग 'जाणा और जाण' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मि' के समान ही प्राकृत में भी 'मि' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों क्रियापद-रूप-'*जाणामि* और *जाणमि*' सिद्ध हो जाते हैं।

*लिखामि* संस्कृत वर्तमानकाल का रूप है। इसके प्राकृत-रूप लिहामि और लिहमि होते हैं। में सूत्र-संख्या-१-१८७ से मूल संस्कृत-धातु 'लिख्' में स्थित अन्त्य व्यञ्जन 'ख्' के स्थान पर प्राकृत में 'ह्' की प्राप्ति, ४-२३९ से प्राप्त हलन्त धातु 'लिह्' में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति, ३-१५४ से प्राप्त विकरण प्रत्यय 'अ' के आगे 'म्' से प्रारम्भ होने वाले काल-बोधक-प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'आ' की प्राप्ति और ३-१४१ से प्राप्तांग 'लिहा और लिह' म वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मि' के समान ही प्राकृत में भी 'मि' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों क्रियापद-रूप *लिहामि* और *लिहमि*' सिद्ध हो जाते हैं।

*भवामि* संस्कृत वर्तमानकाल का रूप है। इनका प्राकृत रूप होमि होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-६० से मूल संस्कृत-धातु 'भू' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' रूप की आदेश प्राप्ति और ३-१४१ से प्राप्त प्राकृत धातु 'हो' में वर्तमानकाल के तृतीयपुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मि' के समान ही प्राकृत में भी 'मि प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत-क्रियापद का रूप *होमि* सिद्ध हो जाता है। ३-१५४॥

## इच्च मो-मु-मे वा ॥ ३-१५५॥

अकारान्ताद्धातोः परेषु मो-मु-मेषु अत इत्त्वं चकारादु आत्वं च वा भवतः ॥

भणिमा भणामो। भणिमु भणामु। भणिम भणाम। पक्षे। भणमो। भणमु। भणम॥ वर्तमाना-मश्चमी-शतृवा (३-१५८) इत्येत्वे तु भणेमो। भणेमु। भणेम॥ अत इत्येव। ठामो। होमो॥

*अर्थः*—प्राकृत भाषा की अकारान्त धातुओं में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे वर्तमान-काल के तृतीय पुरुष के बहुवचन के प्रत्यय 'मो-मु-म' परे रहने पर वैकल्पिक रूप से इ' की प्राप्ति हुआ करती है तथा मूल-सूत्र में चकार होने से उपरोक्त सूत्र-संख्या ३-१५४ के अनुसार उस अन्त्य 'अ' के स्थान पर इन्हीं 'मो मु-म' प्रत्ययों के परे रहने पर वैकल्पिक रूप से 'आ' की प्राप्ति भी हुआ करती है। उदाहरण इस प्रकार हैं —भणाम =भणिमो भणामो, भणिमु भणामु, भणिम भणाम, वैकल्पिक पक्ष होने से जहाँ पर अन्त्य 'अ' को 'इ' अथवा 'आ' को प्राप्ति नहीं होगी वहाँ पर 'भणमो, भणमु और भणम' रूप भी बनेंगे। इसी प्रकार से सूत्र-संख्या ३-१५८ मे ऐसा विधान निश्चित किया गया है कि—'वर्तमानकाल के, आज्ञार्थक-विधि-अर्थक लकारों के और वर्तमान-कृदन्त के' प्रत्ययों के परे रहने पर अकारान्त-धातुओं के अन्त्य 'अकार' को वैकल्पिक रूप से 'एकार' की प्राप्ति भी हुआ करती है, तद-नुसार वर्तमानकाल के प्रत्ययों के परे रहने पर अकारान्त धातुओं के अन्त्यस्थ 'अकार' को वैकल्पिक रूप से 'एकार' की प्राप्ति होने का विधान होने से 'भण' धातु के उपरोक्त रूपों के अतिरिक्त ये तीन रूप और बनते हैं— भणेमो, भणेमु और भणेम, इन बारह ही रूपों का एक ही अर्थ होता है और वह यह है कि—हम (सब) स्पष्ट रूप से बोलते हैं—स्पष्ट रूप से कहते हैं। 'इस प्रकार से अन्य अकारान्त-धातुओं के भी अन्त्यस्थ 'अकार' को वैकल्पिक रूप से 'आ अथवा इ अथवा ए' की प्राप्ति होने के कारण से वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के बहुवचन के प्रत्यय 'मो-मु-म' परे रहने पर बारह बारह रूप बनते हैं।

*प्रश्न*—अकारान्त धातुओं के लिये ही ऐसा विधान क्यों किया गया है? अन्य स्वरान्त धातुओं के अन्त्यस्थ स्वर के सम्बन्ध में ऐसा विधान क्यों नहीं बतलाया गया है?

*उत्तर*—अन्य स्वरान्त धातुओं के अन्त्यस्थ स्वर को आगे वर्तमानकाल के प्रत्ययों के परे रहने पर किसी भी प्रकार की स्वरात्मक-आदेश-प्राप्ति नहीं पाई जाती है, अतएव प्रचलित परम्परा के प्रतिकूल विधान कैसे बनाया जा सकता है? जैसे कि:—तिष्ठाम = ठामो=हम ठहरते हैं, भवाम = होमो=हम होते हैं इन उदाहरणों से प्रतीत होता है कि 'ठा और हो' धातु क्रम से आकारान्त और ओकारान्त हैं, अतएव इन अथवा ऐसी ही अन्य धातुओं के अन्त्यस्थ स्वर 'आ अथवा ओ अथवा अन्य स्वर' को आगे पुरुष बोधक प्रत्ययों के परे रहने पर भी 'अकार' के समान 'आ अथवा इ अथवा ए अथवा अन्य स्वर' आत्मक वैकल्पिक आदेश-प्राप्ति नहीं होती है। इसलिये केवल धातु स्थ अन्त्य 'अकार' के संबंध में ही ग्रन्थकार ने उक्त विधि-विधान बनाना उचित समझा है और अन्य अन्त्यस्थ स्वरों के सम्बन्ध में किसी भी प्रकार के विधि विधान की आवश्यकता का अनुभव नहीं किया है।

*भणाम* संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप बारह होते हैं भणमो, भणमु, भणम, भणामो, भणामु, भणाम, भणिमो, भणिमु, भणिम, भणेमो, भणेमु और भणेम। इनमें से प्रथम तीन रूपों में सूत्र-संख्या ३ १४४ से मूल प्राकृत-धातु 'भण' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुप के बहुवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मस' के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'मो-मु-म' प्रत्ययों की प्राप्ति होकर क्रम से '*भणमो, भणमु* और *भणम* सिद्ध हो जाते हैं।

*भणामो, भणामु* और *भणाम* में सूत्र-संख्या ३ १५४ से मूल प्राकृत-धातु 'भण' में स्थित अन्त्य स्वर 'अकार' के स्थान पर 'आकार' की वैकल्पिक रूप से प्राप्ति और ३-१४४ से प्रथम तीन रूपों के समान ही 'मो-मु-म' प्रत्ययों की क्रम से प्राप्ति होकर चौथा, पाँचवा और छट्ठा रूप *भणामो, भणामु* और *भणाम* सिद्ध हो जाते हैं।

भणिमो, भणिमु और भणिम में सूत्र संख्या ३ १५५ से मूल प्राकृत-धातु 'भण' में स्थित अन्त्य स्वर 'अकार' के स्थान पर 'इकार' को वैकल्पिक रूप से प्राप्ति और ३-१४४ से प्रथम तीन रूपों के समान ही 'मो-मु-म' प्रत्ययों की क्रम से प्राप्ति होकर सातवां, आठवां और नववा रूप *भणिमो, भणिमु* और *भणिम* सिद्ध हो जाते हैं।

भणेमो, भणेमु और भणेम में सूत्र-संख्या ३-१५८ से मूल प्राकृत-धातु 'भण' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर 'ए' की वैकल्पिक रूप से प्राप्ति और ३-१४४ से प्रथम तीन रूपों के समान ही 'मो-मु-म' प्रत्ययों की क्रम से प्राप्ति होकर दशवा, ग्यारहवां और बारहवा रूप *भणेमो, भणेमु* और *भणेम* सिद्ध हो जाता है।

*तिष्ठाम* संस्कृत का क्रियापद रूप है। इसका प्राकृत रूप ठामो होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-१६ से मूल संस्कृत धातु 'स्था' के आदेश-प्राप्त रूप 'तिष्ठ्' के स्थान पर प्राकृत में 'ठा' रूप की आदेश प्राप्ति और ३-१४४ से आदेश प्राप्त प्राकृत धातु 'ठा' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के बहुवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मस्' के स्थान पर प्राकृत में 'मो' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत क्रियापद का रूप 'ठामो' सिद्ध हो जाता है।

*भवाम* संस्कृत क्रियापद का रूप है। इसका प्राकृत रूप होमो होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-६० से मूल संस्कृत-धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' रूप की आदेश-प्राप्ति और ३-१४४ से आदेश प्राप्त प्राकृत धातु 'हो' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के बहुवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मस्' के स्थान पर प्राकृत में 'मो' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत क्रियापद का रूप होमो सिद्ध हो जाता है। ३-१५५ ॥

## क्ते ॥ ३-१५६ ॥

क्ते परतोत इत्वं भवति॥ हसिअं । पढिअं । नविअं । हासिअं । पाढिअं ॥ गयं नयमित्यादि तु सिद्धावस्थापेक्षणात् ॥ अत इत्येव । झायं । लुअं । हूअं ॥

*अर्थ*—अकारान्त धातुओं में यदि भूत कृदन्त का प्रत्यय 'त=अ' लगा हुआ हो तो उन अकारान्त धातुओं के अन्त्य 'अ' के स्थान पर निश्चित रूप से 'इ' की प्राप्ति हो जाती है। जैसे—हसितम्=हसिअ=हँसा हुआ, अथवा हँसे हुए को, पठितम्=पढिअ=पढ़ा हुआ, अथवा पढ़े हुए को, नमितम्=नविअ=नमा हुआ, अथवा नमे हुए को, हासितम्=हासिअ=हँसाया हुआ, पाठितम्=पाढिअ=पढाया हुआ, इत्यादि। इन उदाहरणों से ज्ञात होता है कि धातुओं मे भूत-कृदन्त-वाचक प्रत्यय 'त=अ' का सद्भाव होने के कारण से मूल धातुओं के अन्त्य 'अ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति हो गई है। प्राकृत-भाषा मे कुछ धातुओं क भूत कृदन्ताय-रूप ऐसे भी पाये जाते हैं जो कि उपरोक्त नियम से स्वतन्त्र होते है। जैसे—गतम्=गय=गया हुआ, नतम्=नयम्=नमा हुआ, अथवा जिसको नमस्कार किया गया हो-उसको, इन उदाहरणों में भूत कृदन्तीय-अर्थ का सद्भाव होने पर भी 'गम और नम' में स्थित अन्त्य 'अ' को 'इ' की प्राप्ति नहीं हुई हैं, इसका कारण यही है कि इनकी प्रक्रिया-संस्कृतीय रूपों क आधार से बनी हुई है और तत्पश्चात् प्राकृतीय वर्ण विकार-गत-नियमों से इन्हे प्राकृत-रूपों की प्राप्ति हो गई है। साराश यह है कि संस्कृतीय सिद्ध-अवस्था की अपेक्षा से इन प्राकृत-रूपों का निर्माण हुआ है और इसी लिये ऐसे रूप इस सूत्र-संख्या ३-१५६ से स्वतन्त्र हैं, इस सूत्र का अधिकार ऐसे रूपों पर नहीं समझना चाहिये।

*प्रश्न*—अकारान्त धातुओं में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति हो जाती है, ऐसा ही क्यों कहा गया है? और अन्य स्वरान्त धातुओं में स्थित अन्त्य स्वर के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति क्यों नहीं होती है?

*उत्तर*—चूँकि अकारान्त धातुस्थ अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर ही भूत-कृदन्तीय प्रत्यय के परे रहने पर 'इ' की प्राप्ति होती है तथा दूसरी धातुओं में स्थित अन्य किसी भी अन्त्य स्वर के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति नहीं होती है, इसीलिये ऐसा निश्चयात्मक विधान प्रदर्शित किया गया है। इसके समर्थन मे कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं—ध्यातम्=झाय=ध्यान किया हुआ, लूनम्=लुअ=कतरा हुआ अथवा चीरा हुआ, और भूतम्=हूअं=गुजरा हुआ, इत्यादि। इन उदाहरणों में 'झा, लु और हू' में क्रम से स्थित स्वर 'आ, उ, और ऊ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति नहीं हुई है। अतएव जैसी परम्परा भाषा में प्रचलित होती है उसीके अनुसार नियमों का निर्माण किया जाता है, तदनुसार केवल अकारान्त-धातुओं में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर ही आगे भूत-कृदन्तीय-प्रत्यय का सद्भाव होने पर 'इ' की प्राप्ति होती है अन्य स्वर के स्थान पर नहीं, ऐसा सिद्धान्त निश्चित हुआ।

*हासितम्* संस्कृत कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत रूप हसिअ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से हलन्त-व्यञ्जन 'त्' का लोप, ३-५ से द्वितीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय का प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त-प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व-वर्ण 'अ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर *हसिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पठितम्* संस्कृत भूत-कृदन्तीय रूप का प्राकृत रूप पढिअ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१९९ से 'ठ्' व्यञ्जन के स्थान पर 'ढ्' की प्राप्ति, १-१७७ से हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप, ३-५ से द्वितीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान पर प्राकृत में म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'अ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर *पढिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*नमितम्* संस्कृत का भूत-कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत रूप नविअ होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-२२६ से मूल संस्कृत धातु 'नम्' में स्थित अन्त्य व्यञ्जन म्' के स्थान पर 'व्' की प्राप्ति, ४-२३९ से प्राप्तांग 'नव्' में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति, ३-१५६ से प्राप्त विकरण प्रत्यय 'अ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति, ४-४४८ से भूत-कृदन्त-अर्थ में संस्कृत के समान ही प्राकृत में भी 'त' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त प्रत्यय 'त' में से हलन्त 'त्' का लोप, ३-५ से प्राप्तांग 'नविअ' में द्वितीय विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'अ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर *नविअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

'*हासिअं*' प्रेरणार्थक रूप की सिद्धि सूत्र संख्या *३-१५२* में की गई है।

*पाठितम्* संस्कृत का प्रेरणार्थक रूप है। इसका प्राकृत रूप पाढिअ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१९९ से मूल संस्कृत-धातु 'पठ' में स्थित हलन्त व्यञ्जन 'ठ के स्थान पर 'ढ्' की प्राप्ति, ३-१५३ से प्राप्त 'पढ्' में स्थित आदि स्वर 'अ' के स्थान पर आगे प्रेरणार्थक प्रत्यय का सद्भाव होकर भूत-कृदन्तीय-अर्थक प्रत्यय का योग होने से उस प्रेरणार्थक प्रत्यय का लोप होने के कारण से 'आ' की प्राप्ति, ४-२३९ से प्राप्तांग हलन्त 'पाढ' में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति, ३-१५६ से प्राप्त विकरण प्रत्यय 'अ' के स्थान पर आगे भूत-कृदन्तीय प्रत्यय का योग होने के कारण से 'इ' की प्राप्ति, ४-४४८ से संस्कृत में प्राप्तव्य भूत-कृदन्त-अर्थक प्रत्यय 'त' के समान ही प्राकृत में भी 'त' प्रत्यय की प्राप्ति १-१७७ से भूत-कृदन्तीय प्रत्यय 'त' में हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप, ३-५ प्राप्तांग 'पाढिअ' में द्वितीया विभक्ति के एकवचन संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'अ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर प्रेरणार्थक *पाढिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गय* रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-९७ में की गई है।

*नतम्* संस्कृत का भूत कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत रूप नयं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप, १-१८० से लोप हुए 'त्' व्यञ्जन के पश्चात् शेष रहे हुए 'अ' के स्थान पर 'य' की प्राप्ति, ३-५ से प्राप्तांग नय में द्वितीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'य' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर *नयं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*ध्यातम्* संस्कृत भूत-कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत रूप झायं होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-६ से मूल संस्कृत-धातु 'ध्यै' के स्थान पर प्राकृत में 'झा' रूप की आदेश-प्राप्ति, ४-४४८ से भूत-कृदन्तीय-अर्थ में संस्कृत के समान ही प्राकृत में भी 'त' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त भूत-कृदन्तीय प्रत्यय 'त' में से हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप, १-१८० से लोप हुए 'त' व्यञ्जन के पश्चात् शेष रहे हुए 'अ' के स्थान पर 'य' की प्राप्ति, ३-५ से प्राप्तांग 'झाय' में द्वितीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय-प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'य' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर भूत-कृदन्तीय द्वितीया-विभक्ति के एकवचन का प्राकृत-रूप *झायं* सिद्ध हो जाता है।

*लूनम्* संस्कृत भूत-कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत-रूप लुअं होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-२५८ से सम्पूर्ण संस्कृत-शब्द 'लून' के स्थान पर प्राकृत में 'लुअ' रूप की आदेश-प्राप्ति, ३-५ से आदेश रूप से प्राप्तांग 'लुअ' में द्वितीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम्' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'अ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर भूत-कृदन्तीय द्वितीया-विभक्ति के एकवचन का प्राकृत-रूप *लुअं* सिद्ध हो जाता है।

*भूतम्* संस्कृत का भूत-कृदन्तीय रूप है। इसका प्राकृत-रूप हूअं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-४-६४ से भूत कृदन्तीय प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण के मूल-संस्कृत धातु 'भू' के स्थान पर प्राकृत में 'हू' रूप की आदेश प्राप्ति, ४-४४८ से भूत कृदन्त अर्थ में संस्कृत के समान ही प्राकृत में भी 'त' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त प्रत्यय 'त' में से हलन्त व्यञ्जन 'त' का लोप, ३-५ से प्राप्तांग 'हूअ' में द्वितीया विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'अम' के स्थान पर प्राकृत में 'म' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'अ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर भूत-कृदन्तीय द्वितीया विभक्ति के एकवचन का प्राकृत-रूप *हूअं* सिद्ध हो जाता है। ॥ ३-१५६॥

## एच्च क्त्वा-तुम्-तव्य-भविष्यत्सु ॥३-१५७॥

क्त्वा तुम् तव्येषु भविष्यत्कालविहिते च प्रत्यये परतोत एकारश्चकारादिकारश्च भवति ॥

क्त्वा। हसेऊण। हसिऊण ॥ तुम्। हसेउ। हसिउं ॥ तव्य। हसेअव्वं। हसिअव्वं ॥ भविष्यत्। हसेहिइ। हसिहिइ ॥ अत इत्येव। काऊण ॥

अर्थ—प्राकृत भाषा की अकारान्त धातुओं में सम्बन्धक भूतकृदन्त द्योतक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'क्त्वा=त्वा' के प्राकृत में स्थानीय प्रत्यय 'ऊण, उआण' आदि होने पर अथवा हेत्वर्थक कृदन्त द्योतक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'तुम्' के प्राकृत में स्थानीय प्रत्यय 'उ' आदि होने पर अथवा विधि कृदन्त द्योतक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'तव्य' के प्राकृत में स्थानीय प्रत्यय 'अव्व' होने पर अथवा भविष्यत्-काल-बोधक पुरुष वाचक प्रत्यय होने पर इन अकारान्त धातुओं के अन्त में स्थित 'अ' के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति होती है एवं मूल-सूत्र में 'चकार' का सद्भाव होने के कारण से कभी कभी उन अकारान्त धातुओं के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति भी हो जाया करती है। सम्बन्धक भूत-कृदन्त द्योतक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'क्त्वा' से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार हैं—हसित्वा=हसेऊण अथवा हसिऊण=हँस करके, हेत्वर्थक-कृदन्त द्योतक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'तुम्' से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार है—हसितुम्=हसेउ अथवा हसिउ=हँसने के लिये, विधिकृदन्त-द्योतक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'तव्य' से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार है—हसितव्यम्=हसेअव्व अथवा हसिअव्व=हँसना चाहिये अथवा हँसी के योग्य है, भविष्यत्-काल बोधक प्रत्ययों से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार हैं—हसिष्यति=हसेहिइ अथवा हसिहिइ=वह हँसेगा, इन उदाहरणों से प्रतीत होता है कि उपरोक्त कृदन्तों में अथवा भविष्यत्-काल के प्रयोग में अकारान्त धातुओं के अन्त्यस्थ स्वर 'अ' के स्थान पर या तो 'ए' की प्राप्ति होगी अथवा 'इ' की प्राप्ति होगी।

प्रश्न—अकारान्त धातुओं के सम्बन्ध में ही ऐसा विधान क्यों बताया गया है? अन्य स्वरान्त धातुओं के सम्बन्ध में ऐसे विधान की प्राप्ति क्यों नहीं होती है?

उत्तर—चूँकि अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर ही 'ए' अथवा 'इ' की आदेश प्राप्ति पाई जाती है और अन्य किसी भी अन्त्य स्वर के स्थान पर 'ए' अथवा 'इ' की आदेश प्राप्ति नहीं पाई जाती है, इसलिये केवल अन्त्य 'अ' के लिये ही ऐसा विधान निश्चित किया गया है। जैसे—कृत्वा=काऊण=करके, इस उदाहरण में सम्बन्धक भूत-कृदन्त द्योतक प्रत्यय 'ऊण' का सद्भाव होने पर भी धातु आकारान्त होने से इस धातु के अन्त्यस्थ स्वर 'आ' के स्थान पर किसी भी प्रकार के अन्य स्वर की आदेश प्राप्ति नहीं हुई है, इस प्रकार यह सिद्धान्त निश्चित हुआ कि केवल अकारान्त-धातुओं के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर ही 'क्त्वा', तुम् तव्य और भविष्यत् काल-वाचक प्रत्ययों' के परे रहने पर 'ए' अथवा 'इ' की आदेश-प्राप्ति होती है, अन्य अन्त्यस्थ स्वरों के स्थान पर उपरोक्त प्रत्ययों के परे रहने पर भी किसी भी अन्य स्वर की आदेश प्राप्ति नहीं होती है।

हसित्वा संस्कृत भूत-कृदन्त का रूप है। इसके प्राकृत-रूप हसेऊण और हसिऊण होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर क्रम से 'ए' और 'इ'

प्राप्ति, ३-१४६ से सबन्ध भूत-कृदन्त-अर्थक प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्यय 'क्त्वा = त्वा' प्रत्यय के स्थान पर प्राकृत में 'तूण' प्रत्यय की प्राप्ति और १-१७७ से प्राकृत में प्राकृत प्रत्यय 'तूण' में स्थित 'त्' का लोप होकर शेष रूप से प्राप्त 'ऊण' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत रूप *हसेऊण* और *हसिऊण* सिद्ध हो जाते हैं।

*हसितुम्* संस्कृत का हेत्वर्थक-कृदन्त का रूप है। इसके प्राकृत रूप *हसेउं* और *हसिउं* होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर क्रम से ए और इ की प्राप्ति, ४-४४८ से हेत्वर्थ कृदन्त के अर्थ में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'तुम्' के समान ही प्राकृत में भी 'तुम्' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त प्रत्यय 'तुम्' में स्थित 'त्' व्यञ्जन का लोप और १-२३ से 'त्' व्यञ्जन के लोप होने के पश्चात् शेष रहे हुए प्रत्यय रूप 'उम्' में स्थित अन्त्य हलन्त 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'उ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत रूप *हसेउं* और *हसिउं* सिद्ध हो जाते हैं।

*हसितव्यम्* संस्कृत का विधि कृदन्त का रूप है। इसके प्राकृत रूप *हसेअव्वं* और *हसिअव्वं* होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर क्रम से 'ए' और 'इ' की प्राप्ति, ४-४४८ से विधि-कृदन्त के अर्थ में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'तव्य' के समान ही प्राकृत में भी 'तव्य' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त प्रत्यय 'तव्य' में स्थित 'त्' व्यञ्जन का लोप, ३-२५ से प्राप्तांग 'हसेअव्व और हसिअव्व' में प्रथमा विभक्ति के एकवचन में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'सि' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'व्व' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत रूप *हसेअव्वं* और *हसिअव्वं* सिद्ध हो जाते हैं।

*हसिष्यति* संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप *हसेहिइ* और *हसिहिइ* होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर आगे भविष्यत्काल बोधक प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से क्रम 'ए और इ' की प्राप्ति, ३-१६६ से क्रम से प्राप्तांग 'हसे और हसि' में भविष्यत् काल-अर्थक रूप के निर्माण के लिए 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१३९ से भविष्यत्-काल-अर्थक रूप से निर्मित एवं प्राप्तांग 'हसेहि और हसिहि' में प्रथम पुरुष के एकवचन में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर भविष्यत्काल का प्राकृत रूप *हसेहिइ* और *हसिहिइ* सिद्ध हो जाते हैं।

*'काऊण'* कृदन्त रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-२७ में की गई है। ३-१५७॥

## वर्तमाना-पञ्चमी-शतृषु वा ॥ ३-१५८॥

वर्तमाना पञ्चमी शतृषु परतः अकारस्य स्थाने एकारो वा भवति ॥ वर्तमाना। हसेइ

हसइ । हसेम हसिम । हसेमु हसिमु ॥ पञ्चमी । हसेउ हसउ । सुणेउ सुणउ ॥ शतृ । हसेन्तो हसन्तो ॥ क्वचिन्न भवति । जयइ ॥ क्वचिदात्वमपि । सुणाउ ॥

अर्थ प्राकृत-भाषा की अकारान्त धातुओं में वर्तमानकाल के पुरुष बोधक-प्रत्ययों का सद्भाव होने पर अथवा अथवा आज्ञार्थक या विधि अर्थक लकारों के प्रत्ययों का सद्भाव होने पर अथवा शतृ-बोधक याने वर्तमान कृदन्त द्योतक-प्रत्ययों का सद्भाव होने पर उन अकारान्त धातुओं में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुआ करता है। वर्तमानकाल से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार हैं —हसति=हसेइ अथवा हसइ = वह हँसता है। हसाम =हसेम अथवा हसिम और हसेमु अथवा हसिमु=हम हसते हैं। इन उदाहरणों में यह बतलाया गया है कि 'हस' धातु अकारान्त है और इसमें वर्तमान-काल द्योतक प्रत्यय 'इ' और 'म' की प्राप्ति होने पर इस 'हस' धातु के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुई है। इसी प्रकार से आज्ञार्थक और विधि-अर्थक लकारों के उदाहरण भी इस प्रकार हैं —हसतु=हसेउ अथवा हसउ=वह हँसे, शृणोतु (शृणोतु)=सुणेउ अथवा सुणउ=वह सुने; इन आज्ञार्थक-बोधक उदाहरणों से भी यही प्रतीत होता है कि अकारान्त धातु 'हस और सुण' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे आज्ञार्थक-प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुई है। वर्तमान-कृदन्त के उदाहरण यों हैं —हसत् अथवा हसन् = हसेन्तो हसन्तो=हँसता हुआ, इस वर्तमान कृदन्त-द्योतक उदाहरण में भी यही प्रदर्शित किया गया है कि प्राकृत-धातु 'हस' के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर आगे वर्तमान-कृदन्त द्योतक प्रत्यय 'न्त' का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुई है। इस प्रकार इस सूत्र में यह विधान निश्चित किया गया है कि वर्तमानकाल के, आज्ञार्थ-विध्यर्थक लकार के और वर्तमानकाल कृदन्त के प्रत्यय परे रहने पर अकारान्त धातुओं के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति होती है।

कभी कभी ऐसा भी देखा जाता है कि अकारान्त-धातु के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर उपरोक्त प्रत्ययों का सद्भाव होने पर भी 'ए' की प्राप्ति नहीं होती है। जैसे —जयति=जयइ=वह जीतता है। यहाँ पर प्राकृत में 'जयेइ' रूप नहीं बनेगा। कभी कभी अकारान्त धातु के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर उपरोक्त प्रत्ययों का सद्भाव होने पर 'आ' की प्राप्ति भी देखी जाती है। जैसे —शृणोतु=सुणाउ = वह श्रवण करे। इस उदाहरण में अकारान्त प्राकृत धातु 'सुण' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे आज्ञार्थक-लकार के प्रत्यय का सद्भाव होकर 'आ' की प्राप्ति हो गई है।

हसति संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेइ और हसइ होते हैं। इनमें से प्रथम रूप में सूत्र-संख्या ३-१५८ से मूल प्राकृत अकारान्त धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्रथम रूप हसेइ सिद्ध हो जाता है।

प्राप्ति, ३-१४६ से सबन्ध भूत-कृदन्त-अर्थक प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्यय 'क्त्वा = त्वा' प्रत्यय के स्थान पर प्राकृत मे 'तूण' प्रत्यय की प्राप्ति और १-१७७ मे प्राकृत में प्राकृत प्रत्यय 'तूण' में स्थित त्' का लोप होकर शेष रूप से प्राप्त 'ऊण' प्रत्यय की प्राप्ति होकर कम मे दोनों प्राकृत रूप *हसेऊण* और *हसिऊण* सिद्ध हो जाते हैं।

*हासितुम्* संस्कृत का हेत्वर्थक-कृदन्त का रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेउं और हसिउं होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत धातु 'हस' म स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर कम से ए और इ' की प्राप्ति, ४-४४८ से हेत्वर्थ कृदन्त के अर्थ में संस्कृत मे प्राप्तव्य प्रत्यय 'तुम्' के समान ही प्राकृत में भी 'तुम्' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त प्रत्यय तुम्' में स्थित 'त्' व्यञ्जन का लोप और १-२३ से 'त्' व्यञ्जन के लोप होने के पश्चात शेप रहे हुए प्रत्यय रूप 'उम्' में स्थित अन्त्य हलन्त म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'उ' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत रूप *हसेउं* और *हसिउं* सिद्ध हो जाते हैं।

*हासितव्यम्* संस्कृत का विधि कृदन्त का रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेअव्वं और हसिअव्वं होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर क्रम से 'ए' और 'इ' की प्राप्ति, ४-४४८ से विधि-कृदन्त क अर्थ में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'तव्य' के समान ही प्राकृत में भी 'तव्य' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१७७ से प्राप्त प्रत्यय 'तव्य' में स्थित 'त्' व्यञ्जन का लोप, ३-२५ से प्राप्ताग 'हसेअव्व और हसिअव्व' में प्रथमा विभक्ति के एकवचन में संस्कृत मे प्राप्तव्य प्रत्यय 'सि' के स्थान पर प्राकृत में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त प्रत्यय 'म्' के स्थान पर पूर्व वर्ण 'व्व' पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत रूप *हसेअव्वं* और *हसिअव्वं* सिद्ध हो जाते हैं।

*हासिष्यति* संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेहिइ और हसिहिइ होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर आगे भविष्यत्काल बोधक प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से क्रम 'ए और इ' की प्राप्ति, ३-१६६ से क्रम से प्राप्तांग 'हसे और हसि' में भविष्यत्-काल-अर्थक रूप के निर्माण के लिए 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१३९ से भविष्यत्-काल-अर्थक रूप से निर्मित एव प्राप्तांग 'हसेहि और हसिहि' मे प्रथम पुरुष के एकवचन में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर भविष्यत्काल का प्राकृत रूप *हसेहिइ* और *हसिहिइ* सिद्ध हो जाते हैं।

'*काऊण*' कृदन्त रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-२७ में की गई है। ३-१५७॥

## वर्तमाना-पञ्चमी-शतृषु वा ॥ ३-१५८॥

**वर्तमाना पञ्चमी शतृषु परत अकारस्य स्थाने एकारो वा भवति ॥ वर्तमाना । हसेइ**

हसइ । हसेम हसिम । हसेमु हसिमु ॥ पञ्चमी । हसेउ हसउ । सुणेउ सुणउ ॥ शतृ । हसेन्तो हसन्तो ॥ क्वचिन्न भवति । जयइ ॥ क्वचिदात्वमपि । सुणाउ ॥

अर्थः- प्राकृत-भाषा की अकारान्त धातुओं में वर्तमानकाल के पुरुष बोधक प्रत्ययों का सद्भाव होने पर अथवा अथवा आज्ञार्थक या विधि अर्थक लकारों के प्रत्ययों का सद्भाव होने पर अथवा शतृ बोधक यानि वर्तमान कृदन्त द्योतक-प्रत्ययों का सद्भाव होने पर इन अकारान्त धातुओं के स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुआ करती है। वर्तमानकाल से सम्बन्धित उदाहरण इस प्रकार हैं:—हसति=हसेइ अथवा हसइ=वह हँसता है। हसामः=हसेम अथवा हसिम और हसमु अथवा हसिमु=हम हसते हैं। इन उदाहरणों में यह बतलाया गया है कि 'हस' धातु अकारान्त है और इसमें वर्तमान-काल द्योतक प्रत्यय 'इ' और 'म' की प्राप्ति होने पर इस 'हस' धातु के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुई है। इसी प्रकार से आज्ञार्थक और विधि अर्थक लकारों के उदाहरण भी इस प्रकार हैं:—हसतु=हसेउ अथवा हसउ=वह हँसे; शृणोतु (शृणोतु)=सुणेउ अथवा सुणउ=वह सुने; इन आज्ञार्थक-बोधक उदाहरणों में भी यही प्रतीत होता है कि अकारान्त धातु 'हस और सुण' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे आज्ञार्थक प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुई है। वर्तमान-कृदन्त के उदाहरण यों हैं:—हसत् अथवा हसन्=हसेन्तो हसन्तो=हँसता हुआ, इस वर्तमान कृदन्त-द्योतक उदाहरण में भी यही प्रदर्शित किया गया है कि प्राकृत-धातु 'हस' के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर आगे वर्तमान कृदन्त द्योतक प्रत्यय 'न्त' का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति हुई है। इस प्रकार इस सूत्र में यह विधान निश्चित किया गया है कि वर्तमानकाल के, आज्ञार्थ-विध्यर्थक लकार के और वर्तमानकाल कृदन्त के प्रत्यय परे रहने पर अकारान्त धातुओं के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति होती है।

कभी कभी ऐसा भी देखा जाता है कि अकारान्त धातु के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर उपरोक्त प्रत्ययों का सद्भाव होने पर भी 'ए' की प्राप्ति नहीं होती है। जैसे:—जयति=जयइ=वह जीतता है। यहाँ पर प्राकृत में 'जयेइ' रूप नहीं बनेगा। कभी कभी अकारान्त धातु के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर उपरोक्त प्रत्ययों का सद्भाव होने पर 'आ' की प्राप्ति भी देखी जाती है। जैसे:—शृणोतु=सुणाउ=वह श्रवण करे। इस उदाहरण में अकारान्त प्राकृत धातु 'सुण' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे आज्ञार्थक-लकार के प्रत्यय का सद्भाव होकर 'आ' की प्राप्ति हो गई है।

हसति संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेइ और हसइ होते हैं। इनमें से प्रथम रूप में सूत्र-संख्या ३-१५८ से मूल प्राकृत अकारान्त धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्रथम रूप हसेइ सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप हसइ की सिद्धि सूत्र-संख्या ?-१९८ में की गई है।

*हसामः* संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेम, हसिम, हसेमु और हसिमु होते हैं। इनमें से प्रथम और तृतीय रूपों में सूत्र-संख्या ३-१५८ से मूल प्राकृत अकारान्त धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति और ३-१४४ से क्रम से प्राप्तांग 'हसे और हसे' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के बहुवचनार्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मस्' के स्थान पर प्राकृत में म से 'म और मु' प्रत्ययों की प्राप्ति होकर प्रथम और तृतीय रूप '*हसेम* और *हसेमु*' सिद्ध हो जाते हैं।

हसिम तथा हसिमु में सूत्र-संख्या ३-१५५ से मूल-प्राकृत अकारान्त धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'इ' की प्राप्ति और ३-१४४ से क्रम से प्राप्तांग 'हसि और हसि' में वर्तमानकाल के तृतीय पुरुष के बहुवचनार्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'मस्' के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'म और मु' प्रत्ययों की प्राप्ति होकर द्वितीय और चतुर्थ रूप '*हसिम* और *हसिमु*' सिद्ध हो जाते हैं।

*हसतु* संस्कृत का आज्ञार्थक रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेउ और हसउ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या ३-१५८ से मूल प्राकृत अकारान्त धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति और ३-१७३ से क्रम से प्राप्तांग 'हसे और हस' में आज्ञार्थक लकारार्थ में तृतीय पुरुष के एकवचन में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'तु' के स्थान पर प्राकृत में 'दु=उ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत रूप '*हसेउ* और *हसउ*' सिद्ध हो जाते हैं।

*शृणोतु* संस्कृत का आज्ञार्थक रूप है। अथवा शृणुयात् संस्कृत का विधिलिङ् का। (अर्थात आज्ञा-निमन्त्रण-आमन्त्रण सत्कार पूर्वक निवेदन-विचार और प्रार्थना अर्थक) रूप है। इसके प्राकृत रूप सुणेउ और सुणउ तथा सुणाउ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या-२-७९ से संस्कृत में प्राप्त धातु-अंग 'श्रृनु' में स्थित 'श्रृ' के 'र' व्यञ्जन का लोप, १-२६० से लोप हुए 'र' व्यञ्जन के पश्चात् शेष रहे हुए 'शु' में स्थित तालव्य 'श्' के स्थान पर प्राकृत में दन्त्य 'स्' की प्राप्ति, १-२२८ से 'न' के स्थान पर 'ण्' की प्राप्ति; ४-२३८ से प्राप्त 'णु' में स्थित अन्त्य 'उ' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति, ३-१५८ से प्राप्तांग 'सुण' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर क्रम से एवं वैकल्पिक रूप से 'ए' और 'आ' की प्राप्ति, और ३-१७३ से क्रम से प्राप्तांग 'सुणे, सुण और सुणा' में लोट लकार और विधिलिङ् के अर्थ में है प्राकृत में 'दु=उ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *सुणेउ सुणउ* और *सुणाउ* प्राकृत रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*हसत=हसन्* संस्कृत का कृदन्त रूप है। इसके प्राकृत रूप हसेन्तो और हसन्तो होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ३-१५८ से मूल प्राकृत अकारान्त धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे वर्तमान कृदन्त अर्थक प्रत्यय का सद्भाव होने के कारण से वैकल्पिक रूप से 'ए' की प्राप्ति, ३-१८१ से क्रम से

प्राकृत में प्राप्तांग 'हसे और हस' में वर्तमानकाल के अर्थ में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'न्ति' के स्थान पर 'न्ते' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-[illegible] से प्राकृत में [illegible] में प्राप्तांग 'हसेन्ते और हसन्ते' में [illegible] के एकवचन में अकारान्त पुल्लिंग में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'सि' के स्थान पर प्राकृत में 'डो = ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत-पद हसेन्तो और हसन्तो सिद्ध हो जाते हैं।

जयति संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसका प्राकृत रूप जयइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-११८ से संस्कृत के समान ही प्राकृत में भी प्राप्त धातु 'जय' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर जयइ रूप सिद्ध हो जाता है। ३-१५८॥

## ज्जा-ज्जे ॥३-१५९॥

ज्जा ज्ज इत्यादेशयोः परयोरकारस्य एकारो भवति ॥ हसेज्जा । हसेज्ज ॥ अत इत्येव । होज्जा । होज्ज ॥

*अर्थ* —सूत्र-संख्या ३-१७७ के निर्देश से धातुओं के अन्त में प्राप्त होने वाले वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, आज्ञार्थक के और विध्यर्थक के सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर आदेश रूप में प्राप्त होने वाले प्रत्यय 'ज्जा और ज्ज' के परे रहने पर अकारान्त-धातुओं के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर नित्यमेव 'ए' की प्राप्ति होती है। जैसे —हसन्ति-हसिष्यन्ति-हसन्तु-हसेयु = हसेज्जा अथवा हसेज्ज= वे हँसते हैं-वे हँसेंगे-वे हँसे, इत्यादि। यहाँ पर 'हस' धातु अकारान्त है और इसमें वर्तमान आदि लकारों में प्राप्तव्य प्राकृत-प्रत्ययों के स्थान पर आदेश प्राप्त प्रत्यय 'ज्जा-ज्ज' की प्राप्ति होने से 'हस' के अन्त्यस्थ 'अकार' के स्थान पर 'एकार' की बिना किसी वैकल्पिक रूप से प्राप्ति हो गई है। यों आदेश प्राप्त 'ज्जा ज्ज' प्रत्ययों का सद्भाव होने पर अन्य अकारान्त धातुओं में भी अन्त्य 'अ' के स्थान पर नित्यमेव 'एकार' की प्राप्ति का विधान ध्यान में रखना चाहिये।

*प्रश्न* —'अकारान्त धातुओं' के लिये ही ऐसा विधान क्यों बनाया गया है?

*उत्तर* —जो प्राकृत-धातु अकारान्त नहीं होकर अन्य स्वरान्त हैं उनमें आदेश-प्राप्त 'ज्जा-ज्ज' प्रत्ययों का सद्भाव होने पर भी उन अन्त्य स्वरों के स्थान पर अन्य किसी भी स्वर की आदेश प्राप्ति नहीं पाई जाती है, इसलिये केवल अकारान्त धातुओं के लिये ही ऐसा विधान बनाने की आवश्यकता पड़ी है। जैसे —भवन्ति-भविष्यन्ति-भवन्तु भवेयु = होज्जा अथवा होज्ज=वे होते हैं-वे होंगे-वे होवें, इस उदाहरण में हो' धातु ओकारान्त है, इसी लिये आदेश-प्राप्त प्रत्यय 'ज्जा-ज्ज' का सद्भाव होने पर भी अकारान्त धातुओं के अन्त्यस्थ 'अ' के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति के समान इस 'हो' धातु के अन्त्यस्थ 'ओकार' के स्थान पर 'एकार' की प्राप्ति नहीं हुई है। यही अन्तर-भेद यह प्रदर्शित

करता है कि केवल 'अकारान्त-धातुओं' के अन्त्यस्थ 'अकार' के स्थान पर हा आगे आदेश प्राप्त-प्रत्यय 'ज्जा-ज्ज' का सद्‌भाव होने पर 'एकार' की प्राप्ति होती है, अन्य स्वरान्त धातुओं में स्थित अन्त्य स्वरों के स्थान पर 'एकार' की प्राप्ति का विधान नहीं है।

*हसन्ति, हसिष्यन्ति, हसन्तु,* और *हसेयु* संस्कृत के क्रम से वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी रूपों के स्थान पर प्राकृत में समान रूप से हसेज्जा और हसेज्ज रूप होते हैं। इन दोनों प्राकृत-रूपों में सूत्र-संख्या ३-१५६ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति और ३-१७७ से प्राकृत म प्राप्तांग 'हसे' में वर्तमालकाल के भविष्यत्काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के अथ में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर 'ज्जा और ज्ज' प्रत्ययों की आदेश-प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत क्रियापद के रूप *हसेज्जा* और *हसेज्ज* सिद्ध हो जाते हैं।

*भवन्ति, भविष्यन्ति, भवन्तु* और *भवेयु* संस्कृत के क्रम से वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी रूपों के स्थान पर प्राकृत में समान रूप से होज्जा और होज्ज रूप होते हैं। इन दोनों प्राकृत रूपों में सूत्र-संख्या ४-६० से संस्कृत-धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' रूप की आदेश-प्राप्ति और ३-१७७ से प्राकृत में प्राप्तांग 'हो' में वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के अर्थ में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर 'ज्जा और ज्ज' प्रत्ययों की आदेश प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत-क्रियापद के रूप *होज्जा* और *होज्ज* सिद्ध हो जाते हैं। ३-१५६॥

## ईअ-इज्जौ क्यस्य ॥३-१६०॥

**चिजि प्रभृतीनां भाव-कर्म-विधिं वक्ष्यामः। येषां तु न वक्ष्यते तेषां संस्कृतातिदेशात् प्राप्तस्य क्यस्य स्थाने ईअ इज्ज इत्येतावादेशौ भवतः॥ हसीअइ। हसिज्जइ। हसीअन्तो। हसिज्जन्तो। हसीअमाणो। हसिज्जमाणो। पढीअइ। पढिज्जइ होईअइ। होइज्जइ॥ बहुलाधिकारात् क्वचित् क्योपि विकल्पेन भवति। मए नवेज्ज। मए नविज्जेज्ज। तेण लहेज्ज। तेण लहिज्जेज्ज। तेण अच्छेज्ज। तेण अच्छिज्जेज्ज। तेण अच्छीअइ॥**

*अर्थः*—संस्कृत के समान ही प्राकृत-भाषा में भी क्रिया तीन प्रकार की होती है, जो कि इस प्रकार है—(१) कर्तृवाचक, (२) कर्मवाचक और (३) भाववाचक। इसी पाद में पहले कर्तृवाच्य प्रयोग के सम्बन्ध में बतलाया जा चुका है, अब कर्मणि प्रयोग और भावे प्रयोग का स्वरूप बतलाया

ता है। कर्मणि प्रयोग और भाव प्रयोग की रचना पद्धति एक जैसी ही अर्थात् समान ही होती है, इन नों में इतना सा नाम मात्र का ही अन्तर है कि कर्मणि प्रयोग सकर्मक-धातुओं से ही बनाया ता है जबकि भावे प्रयोग अकर्मक धातुओं से ही बनता है, प्रयोग [illegible] की दृष्टि से [illegible] ाएँ परस्पर में समान ही होती हैं। भावे प्रयोग में कर्म का अभाव होने से सदा प्रथम पुरुष और एक वचन ही प्रयुक्त होता है जबकि कर्मणि प्रयोग में कर्म का सद्भाव होने से तीनों पुरुषों के साथ साथ बहुवचन का प्रयोग भी होता है। इन दोनों प्रयोगों में कर्त्ता तृतीयान्त होता है और कर्म प्रथमा में होता है। क्रिया के पुरुष और वचन प्रथमान्त कर्म के अनुसार होते हैं। जैसे—अस्माभिः त्वम् आहूयसे हमारे द्वारा तू बुलाया जाता है, यहाँ कर्त्ता 'अस्माभि' बहुवचनान्त होने पर भी कर्म 'त्वम्' एकवचनान्त होने से 'आहूय से' क्रिया कर्म के अनुसार एकवचनात्मक और द्वितीय पुरुषात्मक प्रदर्शित की गई है। इस प्रकार यदि किसी कर्तृवाच्य प्रयोग को कर्म वाच्य में बदलना हो तो प्रथमान्त कर्त्ता को तृतीयान्त कर देना चाहिये और द्वितीयान्त कर्म को प्रथमान्त में बदल देना चाहिये। जैसे—पुरुषः स्तेनं प्रहरति—पुरुषेण स्तेनः प्रह्रियते = पुरुष से चोर मारा जाता है।

'चि, जि' इत्यादि कुछ प्राकृत धातुओं के बनने वाले कर्मणि प्रयोग भावे प्रयोग का वर्णन आगे बतलाया जायगा, यहाँ पर तो सर्व-सामान्य रूप से बनने वाले कर्मणि प्रयोग-भावे-प्रयोग की पद्धति का परिचय कराया जा रहा है, तदनुसार जैसे संस्कृत-भाषा में मूल धातु और आत्मनपदीय पुरुष बोधक-प्रत्ययों के मध्य में कर्मणि-भावे प्रयोग द्योतक प्रत्यय 'क्य=य' जोड़ा जाता है वैसे ही प्राकृत-भाषा में भी मूल धातु और कर्तरि प्रयोग के लिये कहे गये पुरुष-बोधक प्रत्ययों के बीच में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'क्य=य' के स्थान पर 'ईअ अथवा इज्ज' प्रत्यय की संयोजना कर देने से वह क्रियापद का रूप कर्मणि प्रयोग द्योतक अथवा भावे-प्रयोग द्योतक बन जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि जब किसी भी प्राकृत-धातु का अमुक काल में कर्मणि प्रयोग अथवा भावे प्रयोग बनाना हो तो उस काल के कर्तरि प्रयोग के लिये कहे गये पुरुष बोधक प्रत्यय जोड़ने के पहले मूल धातु में 'ईअ अथवा इज्ज' प्रत्यय लगाया जाना चाहिये और तदनन्तर जिस काल का कर्मणि भावे प्रयोग बनाना हो उस काल के कर्तरि प्रयोग के लिये कहे गये प्रत्यय लगा देने से कर्मणि-भावे-प्रयोग के रूप सिद्ध हो जाते हैं। जैसे—हस्यते=हसीअइ अथवा हसिज्जइ =उससे हँसा जाता है। हस्यत = हस्यन्=हसीअन्तो अथवा हसिज्जन्तो और हसीअमाणो अथवा हसिज्जमाणो = हँसा जाता हुआ, यह उदाहरण वर्तमान कृदन्त पूर्वक भावे प्रयोग वाला है। चूँकि प्राकृत में वर्तमान कृदन्त में सूत्र-संख्या ३-१८१ के निर्देश से संस्कृतीय प्राप्तव्य वर्तमान-कृदन्त-बोधक प्रत्यय शतृ=अत् के स्थान पर 'न्त और माण' प्रत्ययों की प्राप्ति होती है, इसलिये संस्कृतीय वर्तमान-कृदन्तीय क्रिया पद 'हस्यत्=हस्यन्' के प्राकृत में उपरोक्त रीति से चार रूप होते है। सूत्र की वृत्ति में दो उदाहरण और दिये गये हैं, जो कि इस प्रकार हैं—पठ्यते=पढीअइ अथवा पढिज्जइ=उससे पढा जाता है। भूयते=होई-अइ अथवा होइज्जइ = उससे हुआ जाता है। 'बहुलम्' सूत्र के अधिकार से कभी कभी कर्मणि भावे-प्रयोग के अर्थ में प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'ईअ' अथवा इज्ज' की प्राप्ति नहीं होकर भी उक्त कर्मणि-भावे

करता है कि केवल 'अकारान्त-धातुओं' के अन्त्यस्थ 'अकार' के स्थान पर हा आगे आदेश प्राप्त-प्रत्यय 'ज्जा-ज्ज' का सद्भाव होने पर 'एकार' की प्राप्ति होती है, अन्य स्वरान्त धातुओं में स्थित अन्त्य स्वरों के स्थान पर 'एकार' की प्राप्ति का विधान नहीं है।

*हसन्ति, हसिष्यन्ति, हसन्तु,* और *हसेयु* संस्कृत के क्रम से वर्तमानकाल क, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के प्रथम पुरुष क बहुवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी रूपों के स्थान पर प्राकृत में समान रूप से हसेज्जा और हसेज्ज रूप होते हैं। इन दोनों प्राकृत-रूपो में सूत्र-सख्या ३-१५६ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति और ३-१७७ से प्राकृत मे प्राप्ताग 'हसे' में वर्तमालकाल के भविष्यत्काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के अथ में प्राप्तव्य सस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर 'ज्जा और ज्ज' प्रत्ययों की आदेश-प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत क्रियापद के रूप *हसेज्जा* और *हसेज्ज* सिद्ध हो जाते हैं।

*भवन्ति, भविष्यन्ति, भवन्तु* और *भवेयु* सस्कृत के कम से वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के प्रथम पुरुप के बहुवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी रूपों के स्थान पर प्राकृत में समान रूप से होज्जा और होज्ज रूप होते हैं। इन दोनों प्राकृत रूपों में सूत्र-सख्या ४-६० से सस्कृत-धातु 'भू=भव्' क स्थान पर प्राकृत में 'हो' रूप की आदेश-प्राप्ति और ३-१७७ से प्राकृत में प्राप्ताग 'हो' में वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के अर्थ में प्राप्तव्य सस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर 'ज्जा और ज्ज' प्रत्ययों की आदेश प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत-क्रियापद के रूप *होज्जा* और *होज्ज* सिद्ध हो जाते हैं। ३-१५६॥

## ईअ-इज्जौ क्य स्य ॥३-१६०॥

**चिजि प्रभृतीनां भाव-कर्म-विधिं वक्ष्यामः। येषां तु न वक्ष्यते तेषां संस्कृतातिदेशात् प्राप्तस्य क्यस्य स्थाने ईअ इज्ज इत्येतावादेशौ भवतः॥ हसीअइ। हसिज्जइ। हसीअन्तो। हसिज्जन्तो। हसीअमाणो। हसिज्जमाणो। पढीअइ। पढिज्जइ होईअइ। होइज्जइ॥ बहुलाधिकारात् क्वचित् क्योपि विकल्पेन भवति। मए नवेज्ज। मए नविज्जेज्ज। तेण लहेज्ज। तेण लहिज्जेज्ज। तेण अच्छेज्ज। तेण अच्छिज्जेज्ज। तेण अच्छीअइ॥**

*अर्थः*—सस्कृत के समान ही प्राकृत-भाषा में भी क्रिया तीन प्रकार की होती हैं, जो कि इस प्रकार है:—(१) कर्तृवाचक, (२) कर्मवाचक और (३) भाववाचक। इसी पाद में पहले कर्तृवाच्य प्रयोग के सम्बन्ध में बतलाया जा चुका है, अब कर्मणि प्रयोग और भावे प्रयोग का स्वरूप बतलाया

जाता है। कर्मणि प्रयोग और भावे प्रयोग की रचना पद्धति एक जैसी ही अर्थात् समान ही होती है, इन दोनों में इतना सा नाम-मात्र का ही अन्तर है कि कर्मणि प्रयोग मुख्यत सकर्मक धातुओं में ही बनाया जाता है जबकि भावे प्रयोग अकर्मक धातुओं में ही बनता है, प्रत्यय आदि की दृष्टि से दोनों की रचनाएँ परस्पर में समान ही होती हैं। भावे-प्रयोग में कर्म का अभाव होने से सदा प्रथम पुरुष और एक-वचन ही प्रयुक्त होता है जबकि कर्मणि प्रयोग में कर्म का सद्भाव होने से तीनों पुरुषों के साथ साथ बहुवचन का प्रयोग भी होता है। इन दोनों प्रयोगों में कर्ता तृतीयान्त होता है और कर्म प्रथमान्त होता है। क्रिया के पुरुष और वचन प्रथमान्त कर्म के अनुसार होते हैं। जैसे —अस्माभि त्वम् आहूयसे = हमारे द्वारा तू बुलाया जाता है, यहाँ कर्ता 'अस्माभि' बहुवचनान्त होने पर भी कर्म 'त्वम्' एकवचनान्त होने से 'आहूय से' क्रिया कर्म के अनुसार एकवचनात्मक और द्वितीय पुरुषात्मक प्रदर्शित की गई है। इस प्रकार यदि किसी कर्तृवाच्य प्रयोग को कर्म-वाच्य में बदलना हो तो प्रथमान्त कर्ता को तृतीयान्त कर देना चाहिये और द्वितीयान्त कर्म को प्रथमान्त में बदल देना चाहिये। जैसे —पुरुष स्तेन प्रहरति = पुरुषेण स्तेन प्रह्रियते = पुरुष से चोर मारा जाता है।

'चि, जि' इत्यादि कुछ प्राकृत धातुओं के बनने वाले कर्मणि-प्रयोग भावे प्रयोग का वर्णन आगे बतलाया जायगा, यहाँ पर तो सर्व-सामान्य रूप से बनने वाले कर्मणि प्रयोग-भावे-प्रयोग की पद्धति का परिचय कराया जा रहा है, तदनुसार जैसे सस्कृत-भाषा में मूल धातु और आत्मनेपदीय पुरुष बोधक-प्रत्ययों के मध्य में कर्मणि-भावे प्रयोग द्योतक प्रत्यय'क्य=य'जोड़ा जाता है वैसे ही प्राकृत-भाषा में भी मूल-धातु और कर्त्तरि प्रयोग के लिये कहे गये पुरुष-बोधक प्रत्ययों के बीच में सस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'क्य=य' के स्थान पर 'ईअ अथवा इज्ज' प्रत्यय की सयोजना कर देने से वह क्रियापद का रूप कर्मणि प्रयोग द्योतक अथवा भावे-प्रयोग द्योतक बन जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि जब किसी भी प्राकृत-धातु का अमुक काल में कर्मणि प्रयोग अथवा भावे प्रयोग बनाना हो तो उस काल के कर्तरि प्रयोग के लिये कहे गये पुरुष बोधक प्रत्यय जोड़ने के पहले मूल धातु में 'ईअ अथवा इज्ज' प्रत्यय लगाया जाना चाहिये और तदनन्तर जिस काल का कर्मणि भावे प्रयोग बनाना हो उस काल के कर्तरि प्रयोग के लिये कहे गये प्रत्यय लगा देने से कर्मणि-भावे-प्रयोग के रूप सिद्ध हो जाते हैं। जैसे —हस्यते=हसीअइ अथवा हसिज्जइ =उससे हँसा जाता है। हस्यत = हस्यन्=हसीअन्तो अथवा हसिज्जन्तो और हसीअमाणो अथवा हसिज्जमाणो =हँसा जाता हुआ, यह उदाहरण वर्तमान कृदन्त पूर्वक भावे-प्रयोग वाला है। चूँकि प्राकृत में वर्तमान कृदन्त में सूत्र-सख्या ३ १८१ के निर्देश से सस्कृतीय प्राप्तव्य वर्तमान-कृदन्त-बोधक प्रत्यय शतृ= अत् के स्थान पर 'न्त और माण' प्रत्ययों की प्राप्ति होती है, इसलिये सस्कृतीय वर्तमान-कृदन्तीय क्रिया पद 'हस्यत्=हस्यन्' के प्राकृत में उपरोक्त रीति से चार रूप होते है। सूत्र की वृत्ति में दो उदाहरण और दिये गये हैं, जो कि इस प्रकार हैं —पठ्यते=पढीअइ अथवा पढिज्जइ=उससे पढा जाता है। भूयते=होईअइ अथवा होइज्जइ = उससे हुआ जाता है। 'बहुलम्' सूत्र के अधिकार से कभी कभी कर्मणि भावे-प्रयोग के अर्थ में प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'ईअ' अथवा इज्ज' की प्राप्ति नहीं होकर भी उक्त कर्मणि-भावे

करता है कि केवल 'अकारान्त-धातुओं' के अन्त्यस्थ 'अकार' के स्थान पर ही आगे आदेश प्राप्त-प्रत्यय 'ज्जा-ज्ज' का सद्भाव होने पर 'एकार' की प्राप्ति होती है, अन्य स्वरान्त धातुओं में स्थित अन्त्य स्वरों के स्थान पर 'एकार' की प्राप्ति का विधान नहीं है।

*हसन्ति, हसिष्यन्ति, हसन्तु,* और *हसेयुः* संस्कृत के क्रम से वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी रूपों के स्थान पर प्राकृत में समान रूप से हसेज्जा और हसेज्ज रूप होते हैं। इन दोनो प्राकृत-रूपों में सूत्र-संख्या ३-१५६ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति और ३-१७७ से प्राकृत में प्राप्तांग 'हसे' में वर्तमानकाल के भविष्यत्काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के अर्थ में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर 'ज्जा और ज्ज' प्रत्ययों की आदेश-प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत क्रियापद के रूप *हसेज्जा* और *हसेज्ज* सिद्ध हो जाते हैं।

*भवन्ति, भविष्यन्ति, भवन्तु,* और *भवेयुः* संस्कृत के क्रम से वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी रूपों के स्थान पर प्राकृत में समान रूप से होज्जा और होज्ज रूप होते हैं। इन दोनों प्राकृत रूपों में सूत्र-संख्या ४-६० से संस्कृत-धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' रूप की आदेश-प्राप्ति और ३-१७७ से प्राकृत में प्राप्तांग 'हो' में वर्तमानकाल के, भविष्यत्-काल के, लोट् लकार के और लिङ् लकार के अर्थ में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर 'ज्जा और ज्ज' प्रत्ययों की आदेश प्राप्ति होकर क्रम से दोनों प्राकृत-क्रियापद के रूप *होज्जा* और *होज्ज* सिद्ध हो जाते हैं। ३-१५९॥

## ईअ-इज्जौ क्यस्य ॥३-१६०॥

चिजि प्रभृतीनां भाव-कर्म-विधिं वक्ष्यामः। येषां तु न वक्ष्यते तेषां संस्कृतातिदेशात् प्राप्तस्य क्यस्य स्थाने ईअ इज्ज इत्येतावादेशौ भवतः॥ हसीअइ। हसिज्जइ। हसीअन्तो। हसिज्जन्तो। हसीअमाणो। हसिज्जमाणो। पढीअइ। पढिज्जइ। होईअइ। होइज्जइ॥ बहुलाधिकारात् क्वचित् क्योपि विकल्पेन भवति। मए नवेज्ज। मए नविज्जेज्ज। तेण लहेज्ज। तेण लहिज्जेज्ज। तेण अच्छेज्ज। तेण अच्छिज्जेज्ज। तेण अच्छीअइ॥

*अर्थः*—संस्कृत के समान ही प्राकृत-भाषा में भी क्रिया तीन प्रकार की होती है, जो कि इस प्रकार है:—(१) कर्तृवाचक, (२) कर्मवाचक और (३) भाववाचक। इसी पाद में पहले कर्तृवाच्य प्रयोग के सम्बन्ध में बतलाया जा चुका है, अब कर्मणि प्रयोग और भावे प्रयोग का स्वरूप बतलाया

जाता है। कर्मणि प्रयोग और भावे प्रयोग की रचना पद्धति एक जैसी ही अर्थात् समान ही होती है, इन दोनों में इतना सा नाम मात्र का ही अन्तर है कि कर्मणि प्रयोग मुख्यतः सकर्मक-धातुओं से ही बनाया जाता है जबकि भावे प्रयोग अकर्मक धातुओं से ही बनता है, प्रत्यय आदि की दृष्टि से दोनों की रचनाएँ परस्पर में समान ही होती हैं। भावे-प्रयोग में कर्म का अभाव होने से सदा प्रथम पुरुष और एकवचन ही प्रयुक्त होता है जबकि कर्मणि प्रयोग में कर्म का सद्भाव होने से तीनों पुरुषों के साथ साथ बहुवचन का प्रयोग भी होता है। इन दोनों प्रयोगों में कर्ता तृतीयान्त होता है और कर्म प्रथमान्त होता है। क्रिया के पुरुष और वचन प्रथमान्त कर्म के अनुसार होते हैं। जैसे —अस्माभिः त्वम् आहूयसे = हमारे द्वारा तू बुलाया जाता है, यहाँ कर्ता 'अस्माभिः' बहुवचनान्त होने पर भी कर्म 'त्वम्' एकवचनान्त होने से 'आहूय से' क्रिया कर्म के अनुसार एकवचनात्मक और द्वितीय पुरुषात्मक प्रदर्शित की गई है। इस प्रकार यदि किसी कर्तृवाच्य प्रयोग को कर्म वाच्य में बदलना हो तो प्रथमान्त कर्ता को तृतीयान्त कर देना चाहिये और द्वितीयान्त कर्म को प्रथमान्त में बदल देना चाहिये। जैसे —पुरुषः स्तेनं प्रहरति = पुरुषेण स्तेनः प्रह्रियते = पुरुष से चोर मारा जाता है।

'चि, जि' इत्यादि कुछ प्राकृत धातुओं के बनने वाले कर्मणि-प्रयोग भावे प्रयोग का वर्णन आगे बतलाया जायगा, यहाँ पर तो सर्व-सामान्य रूप से बनने वाले कर्मणि प्रयोग-भावे-प्रयोग की पद्धति का परिचय कराया जा रहा है, तदनुसार जैसे संस्कृत-भाषा में मूल धातु और आत्मनेपदीय पुरुष बोधक-प्रत्ययों के मध्य में कर्मणि-भावे प्रयोग द्योतक प्रत्यय'क्य=य'जोड़ा जाता है वैसे ही प्राकृत-भाषा में भी मूल-धातु और कर्त्तरि प्रयोग के लिये कहे गये पुरुष-बोधक प्रत्ययों के बीच में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'क्य=य' के स्थान पर 'ईअ अथवा इज्ज' प्रत्यय की संयोजना कर देने से वह क्रियापद का रूप कर्मणि प्रयोग द्योतक अथवा भावे-प्रयोग द्योतक बन जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि जब किसी भी प्राकृत-धातु का अमुक काल में कर्मणि प्रयोग अथवा भावे प्रयोग बनाना हो तो उस काल के कर्त्तरि प्रयोग के लिये कहे गये पुरुष बोधक प्रत्यय जोड़ने के पहले मूल धातु में 'ईअ अथवा इज्ज' प्रत्यय लगाया जाना चाहिये और तदनन्तर जिस काल का कर्मणि भावे प्रयोग बनाना हो उस काल के कर्त्तरि प्रयोग के लिये कहे गये प्रत्यय लगा देने से कर्मणि-भावे-प्रयोग के रूप सिद्ध हो जाते हैं। जैसे —हस्यते=हसीअइ अथवा हसिज्जइ =उससे हँसा जाता है। हस्यत् = हस्यन्=हसीअन्तो अथवा हसिज्जन्तो और हसीअमाणो अथवा हसिज्जमाणो =हँसा जाता हुआ, यह उदाहरण वर्तमान कृदन्त पूर्वक भावे प्रयोग वाला है। चूँकि प्राकृत में वर्तमान कृदन्त में सूत्र-संख्या ३ १८१ के निर्देश से संस्कृतीय प्राप्तव्य वर्तमान-कृदन्त-बोधक प्रत्यय शतृ= अत् के स्थान पर 'न्त और माण' प्रत्ययों की प्राप्ति होती है; इसलिये संस्कृतीय वर्तमान-कृदन्तीय क्रिया-पद 'हस्यत्=हस्यन्' के प्राकृत में उपरोक्त रीति से चार रूप होते है। सूत्र की वृत्ति में दो उदाहरण और दिये गये हैं, जो कि इस प्रकार हैं —पठ्यते=पढीअइ अथवा पढिज्जइ=उससे पढ़ा जाता है। भूयते=होईअइ अथवा होइज्जइ = उससे हुआ जाता है। 'बहुलम्' सूत्र के अधिकार से कभी कभी कर्मणि भावे-प्रयोग के अर्थ में प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'ईअ' अथवा इज्ज' की प्राप्ति नहीं होकर भी उक्त कर्मणि-भावे

प्रयोग के रूप बन जाया करते हैं, जैसे—मया नम्यते=मए नवेज्ज अथवा मए नविज्जेज्ज=मुझ से नमस्कार किया जाता है अथवा मुझ से नमा जाता है-झुका जाता है। अन्य उदाहरण इस प्रकार हैं—तेन लभ्यते=तेण लहेज्ज अथवा तेण लहिज्जेज्ज=उससे प्राप्त किया जाता है। तेन आस्यते=तेण अच्छेज्ज अथवा तेण अच्छिज्जेज्ज और तेण अच्छीअइ=उससे बैठा जाता है। इन उदाहरणों में यह बतलाया गया है कि प्राकृत में कर्मणि-भावे-प्रयोग-द्योतक प्रत्यय 'इअ अथवा इज्ज' की प्राप्ति कभी कभी वैकल्पिक रूप से भी होता है। इसका कारण बहुलम्' सूत्र है। इस प्रकार संस्कृत में कर्मणि भावे-प्रयोग के अर्थ में 'य' के स्थान पर प्राकृत मे 'इज्ज' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति होती है। यही तात्पर्य इस सूत्र का है।

*हस्यते* संस्कृत का भावे प्रयोग अकर्मक क्रियापद का रूप है। इसके प्राकृत रूप हसीअइ और हसिज्जइ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-१० से मूल प्राकृत धातु 'हस' मे स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे प्राप्त भावे प्रयोग-अर्थक 'ईअ और इज्ज' प्रत्ययों में क्रम से आदि में स्थित दीर्घ और ह्रस्व स्वर 'ई तथा इ' का सद्भाव होने के कारण से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त धातु 'हस्' में भावे-प्रयोग अर्थक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की क्रम से प्राप्ति और १-५ से हलन्त धातु 'हस्' के साथ में उपरोक्त रीति से प्राप्त प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की क्रम से संधि एवं ३-१३६ से प्राप्तांग भावे-प्रयोग-अर्थ रूप हसीअ और हसिज्ज में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *हसीअइ* और *हसिज्जइ* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*हस्यन्* संस्कृत का वर्तमान कृदन्त रूप है। इसके प्राकृत रूप—हसीअन्तो हसिज्जन्तो, हसीअमाणो और हसिज्जमाणो। इनमें सूत्र-संख्या १-१० से मूल प्राकृत धातु 'हस' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे प्राप्त भावे-प्रयोग-अर्थक 'ईअ और इज्ज' प्रत्ययों में क्रम से आदि में स्थित दीर्घ और ह्रस्व स्वर 'ई तथा इ' का सद्भाव होने के कारण से लोप, ३-१६० से प्राप्तांग हलन्त धातु 'हस्' में भावे प्रयोग-अर्थक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की (चारों रूपों में) क्रम से प्राप्ति, १-५ से हलन्त धातु 'हस' के साथ में उपरोक्त रीति से प्राप्त प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की क्रम से (चारों रूपों में) संधि, ३-१८१ से क्रम से प्राप्तांग 'हसीअ और हसिज्ज' तथा हसीअ और हसिज्ज' में वर्तमान कृदन्त-अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'शतृ = अत्' के स्थान पर प्राकृत में 'न्त और माण' प्रत्ययों की (चारों रूपों मे) क्रम से प्राप्ति, और ३-२ से क्रम से चारों प्राप्तांग 'हसीअन्त, हसिज्जन्त, हसीअमाण तथा हसिज्जमाण' में प्रथमा विभक्ति के एकवचन में अकारान्त पुँल्लिग में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'सि' के स्थान पर प्राकृत में 'डो = ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से चारों रूप *हसीअन्तो, हसिज्जन्तो, हसीअमाणो* तथा *हसिज्जमाणो* सिद्ध हो जाते हैं।

*पठ्यते* संस्कृत का कर्मणि रूप है। इसके प्राकृत रूप पढीअइ और पढिज्जइ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-१९९ से मूल संस्कृत-धातु 'पठ्' में स्थित 'ठ्' के स्थान पर प्राकृत में 'ढ्' की प्राप्ति; ३-१६०

से प्राप्तांग पढ में कर्मणि-प्रयोग अर्थक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की क्रम से प्राप्ति, १-५ से हलन्त धातु से प्राप्तांग पढ में कर्मणि-प्रयोग अर्थक प्रत्यय ईअ और इज्ज की क्रम से प्राप्ति, ३-१३८ से प्राप्तांग पढ के साथ में उपरोक्त रीति से प्राप्त प्रत्यय 'इअ और इज्ज' की क्रम से सन्धि और ३-१३९ से प्राप्तांग कर्मणि प्रयोग-अर्थक रूप पढीअ और पढिज्ज' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर पढीअइ और पढिज्जइ रूप सिद्ध हो जाते हैं।

भूयते संस्कृत का भावे-प्रयोग रूप है। इसके प्राकृत रूप होईअइ और होइज्जइ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु 'भू' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' रूप की आदेश प्राप्ति, ३-१६० से प्राप्तांग 'हो' में भावे प्रयोग-अर्थक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की क्रम से प्राप्ति और ३-१३९ से प्राप्तांग भाव-प्रयोग अर्थक रूप 'होईअ और होइज्ज' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर होईअइ और होइज्जइ रूप सिद्ध हो जाते हैं।

'मए' सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र संख्या ३-१०९ में की गई है।

नम्यते संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप नवेज्ज और नविज्जेज्ज होते हैं। इनमें सूत्र संख्या ४-२२६ से मूल संस्कृत धातु 'नम्' में स्थित अन्त्य व्यञ्जन 'म्' के स्थान पर प्राकृत में 'व्' का आदेश-प्राप्ति, ३-१६० की वृत्ति से भावे प्रयोग के अर्थ में प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इज्ज' की वैकल्पिक रूप से प्राप्ति, ४-२३९ से प्रथम रूप में हलन्त धातु 'नव्' में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति; ३-१५९ से क्रम से प्राप्त भावे प्रयोग-अर्थकांग 'नव और नविज्ज' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर नित्य रूप से 'ए' की प्राप्ति और ३-१७७ से क्रम से प्राप्त भावे-प्रयोग-अर्थक-अंग 'नवे और नविज्जे' में वर्तमान-काल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इ' के स्थान पर 'ज्ज' प्रत्यय की आदेश प्राप्ति होकर नवेज्ज और नविज्जेज्ज रूप सिद्ध हो जाते हैं।

'तेण' सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या-३-६९ में की गई है।

लभ्यते संस्कृत का कर्मणि रूप है। इसके प्राकृत रूप लहेज्ज और लहिज्जेज्ज होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या १-१८७ से मूल संस्कृत धातु 'लभ' में स्थित अन्त्य व्यञ्जन 'भ' के स्थान पर प्राकृत में 'ह' व्यञ्जन की आदेश प्राप्ति, ३-१६० की वृत्ति से भावे-प्रयोग के अर्थ में प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इज्ज' की वैकल्पिक रूप से प्राप्ति, ४-२३९ से प्रथम रूप में हलन्त धातु 'लह' में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति; ३-१५९ से क्रम से प्राप्त भावे प्रयोग अर्थक अंग 'लह और लहिज्ज' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर नित्य रूप से 'ए' की प्राप्ति और ३-१७७ से क्रम से प्राप्त भावे-प्रयोग-अर्थक अंग 'लहे और लहिज्जे' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'त' के स्थान पर प्राकृत

में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इ' के स्थान पर 'ज्ज' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति होकर लहे और *लहिज्जेज्ज* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*'तेण'* सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या ३-६९ में की गई है।

*आस्यते* संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसके प्राकृत रूप अच्छेज्ज अच्छिज्जेज्ज और अच्छीअइ होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ४-२१५ से मूल संस्कृत धातु 'आस्' में स्थित अन्त्य व्यञ्जन 'स' के स्थान पर 'छ्' की आदेश-प्राप्ति, २-८९ से आदेश प्राप्त व्यञ्जन 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति, २-९० से द्वित्व प्राप्त 'छ्छ्' में से प्रथम 'छ्' के स्थान पर 'च्' की प्राप्ति, १-८४ से मूल धातु 'आस्' में स्थित आदि दीर्घ स्वर 'आ' के स्थान पर आगे 'स्' के स्थान पर उपरोक्त रीति से संयुक्त व्यञ्जन 'च्छ' की प्राप्ति हो जाने से ह्रस्व स्वर 'अ' की प्राप्ति होकर प्राकृत में धातु रूप 'अच्छ' की प्राप्ति, ३-१६० की वृत्ति से प्राप्त प्राकृत-धातु 'अच्छ' में भावे-प्रयोग-अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'य' के स्थान पर प्राकृत में वैकल्पिक रूप से 'इज्ज और ईअ' प्रत्ययों की क्रम से प्राप्ति होकर भावे-प्रयोग अर्थक-अंग 'अच्छ, अच्छिज्ज, अच्छीअ की प्राप्ति, ४-२३९ से प्रथम रूप 'अच्छ' में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति, ३-१५९ से प्राप्त प्रथम रूप 'अच्छ' और द्वितीय रूप 'अच्छिज्ज' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के स्थान पर आगे 'ज्ज' प्रत्यय की प्राप्ति होने से 'ए' की नित्यमेव प्राप्ति, ३-१७७ से प्रथम और द्वितीय भावे-प्रयोग-अर्थक अंगों में अर्थात् 'अच्छे और अच्छिज्जे' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इ' के स्थान पर 'ज्ज' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति होकर '*अच्छेज्ज* तथा *अच्छिज्जेज्ज*' रूप सिद्ध हो जाते हैं, जबकि तृतीय रूप में भावे-प्रयोग अर्थक अंग 'अच्छीअ' में वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति होकर '*अच्छीअइ*' रूप भी सिद्ध हो जाता है। ॥३-१६०॥

## दृशि-वचेर्डीस-डुच्चं ॥३-१६१॥

**दृशेर्वचेश्च परस्य क्यस्य स्थाने यथासंख्य डीस डुच इत्यादेशौ भवतः॥ ईअइज्जापवादः॥ दीसइ। वुच्चइ॥**

*अर्थ*—दृश् और वच् धातु का जब प्राकृत में कर्मणि भावे प्रयोग का रूप बनाना हो तो इन धातुओं के प्राकृत-रूपान्तर में कर्मणि-भावे प्रयोग-अर्थक संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'य' के स्थान पर प्राकृत में सूत्र-संख्या ३-१६० के अनुसार प्राप्तव्य प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' की प्राप्ति नहीं होती है किन्तु इन कर्मणि भावे-प्रयोग-अर्थक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' के स्थान पर क्रम से 'दृश्' धातु में तो 'डीस' प्रत्यय की प्राप्ति होती है और 'वच्' धातु में 'डुच' प्रत्यय की प्राप्ति होती है, इस प्रकार से इन दोनों धातुओं के कर्मणि भावे-प्रयोग-अर्थ में मूल अंगों का निर्माण होता है। प्राप्त प्रत्यय 'डीस और डुच में' स्थित आदि 'डकार' इत्संज्ञक होने से पूर्वोक्त धातु 'दृश्' में स्थित अन्त्य 'श्' का और 'वच्' में स्थित अन्त्य 'च्'

का लोप हो जाता है। तत्पश्चात् प्राकृत भाषा के अन्य नियमों के अनुसार शेष रहे हुए धातु अंश 'द' और 'व' में कर्मणि-भावे-प्रयोग-अर्थक प्राप्त प्रत्यय 'ईस' तथा 'उच्च' की प्राप्ति होकर इष्ट काल सम्बन्धित पुरुष-बोधक प्रत्ययों की सम्प्राप्ति होती है। इस नियम को अर्थात् सूत्र संख्या ३-१६१ को पूर्वोक्त सूत्र-संख्या ३-१६० का अपवाद ही समझना चाहिये। तदनुसार इस सूत्र में वर्णित विधान पूर्वोक्त कर्मणि भावे प्रयोग-अर्थक प्रत्यय 'ईअ और इज्ज' के लिये अपवाद-स्वरूप ही है, ऐसा ग्रन्थकार का मन्तव्य है। उपरोक्त धातुओं के कर्मणि भावे-प्रयोग के अर्थ में उदाहरण इस प्रकार हैं.—दृश्यते=दीसइ=(उससे) देखा जाता है, उच्यते=वुच्चइ=(उससे) कहा जाता है।

दृश्यते संस्कृत का कर्मणि-रूप है। इसका प्राकृत रूप दीसइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-१६१ से मूल संस्कृत-धातु 'दृश' में स्थित अन्त्य 'श' के आगे कर्मणि प्रयोग-अर्थक प्रत्यय 'ईस' की सम्प्राप्ति होने से तथा प्राप्त प्रत्यय 'ईस' में स्थित आदि 'इकार' इत्संज्ञक होने से लोप, १-१० से शेष धातु-अंश 'दृ' में स्थित अन्त्य स्वर 'ऋ' का आगे कर्मणि प्रयोग अर्थक प्रत्यय 'ईस' की सम्प्राप्ति होने से इसमें स्थित आदि स्वर 'ई' का सद्भाव होने के कारण से लोप, १-५ से शेष हलन्त-धातु-अंश 'द्' के साथ में आगे प्राप्त प्रत्यय 'ईस' की संधि होकर मूल संस्कृतीय कर्मणि प्रायोगिक रूप 'दृश्य' के स्थान पर प्राकृत में कर्मणि प्रयोग-अर्थक-अंग 'दीस' की सम्प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति होकर दीसइ रूप सिद्ध हो जाता है।

उच्यते संस्कृत का अकर्मक रूप है। इसका प्राकृत रूप वुच्चइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-१६१ से मूल संस्कृत धातु 'वच' में स्थित अन्त्य 'च्' के आगे भावे प्रयोग-अर्थक प्रत्यय 'उच्च' की सम्प्राप्ति होने से तथा प्राप्त प्रत्यय 'उच्च' में स्थित आदि 'इकार' इत्संज्ञक होने से लोप, १-१० से शेष धातु अंश 'व' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे भावे-प्रयोग अर्थक प्रत्यय 'उच्च' की सम्प्राप्ति होने से इसमें स्थित आदि स्वर 'उ' का सद्भाव होने के कारण से लोप, १-५ से शेष हलन्त धातु-अंश 'व्' के साथ में आगे प्राप्त प्रत्यय 'उच्च' की संधि होकर मूल संस्कृतीय भावे-प्रायोगिक रूप 'उच्य' के स्थान पर प्राकृत में भावे-प्रयोग-अर्थक अंग 'वुच्च' की सम्प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की आदेश प्राप्ति होकर वुच्चइ रूप सिद्ध हो जाता है। ३-१६१ ॥

## सी ही हीअ भूतार्थस्य ॥ ३-१६२ ॥

भूतेर्थे विहितोद्यतन्यादिः प्रत्ययो भूतार्थः तस्य स्थाने सी ही हीअ इत्यादेशा भवन्ति ॥ उत्तरत्र व्यञ्जनादीअविधानात् स्वरान्तादेवायं विधिः ॥ कासी । काही । काहीअ । अकार्षीत् । अकरोत् । चकार वेत्यर्थः । एवं ठासी । ठाही । ठाहीअ । आर्षे । देविन्दो इणमब्बवी इत्यादौ सिद्धावस्थाश्रयणात् ह्यस्तन्याः प्रयोगः ॥

इस प्रकार तीनों लकारों में, इनके तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों (अथवा दोनों वचनों में) प्राकृत-भाषा में रूपों की तथा प्रत्ययों की एक जैसी ही समानता होती है। इस प्रकार की रूप-रचना प्राकृत-भाषा में जानना चाहिये।

आर्ष-प्राकृत में कुछ अन्तर कहीं कहीं पर पाया जाता है; उसका उदाहरण इस प्रकार है — देवेन्द्रः एष अब्रवीत् = देविन्दो इणमब्बवी=देवराज इन्द्र ऐसा बोला, इस उदाहरण में संस्कृतीय भूत-कालिक क्रियापद के रूप 'अब्रवीत्' के स्थान पर प्राकृत में 'अब्बवी' रूप प्रदान किया गया है, यह ह्यस्तन-भूतकाल का अर्थात् लङ् लकार का रूप है और संस्कृतीय रूप के आधार (पर) से ही प्राकृत-भाषा के वर्ण-परिवर्तन सम्बन्धित नियमों द्वारा इसकी प्राप्ति हुई है। अतएव ऐसे भूत कालिक-क्रियापदों के रूपों को आर्ष प्राकृत के रूप मान लिये है।

*अकार्षीत्, अकरोत्* और *चकार* संस्कृत के भूत कालिक लकारों के प्रथम पुरुष के एकवचन के सकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी लकारों के सभी पुरुषों के और सभी वचनों के प्राकृत-रूपान्तर समुच्चय रूप से तीन होते हैं, जो कि इस प्रकार हैं — कासी, काही और काहीअ। इनमें सूत्र-संख्या-४-२१४ से मूल संस्कृत-धातु 'कृ' में स्थित अन्त्य स्वर 'ऋ' के स्थान पर 'आ' की प्राप्ति और ३-१६२ से भूतकाल के रूपों के निर्माण-हेतु प्राप्तांग 'का' में संस्कृतीय भूत कालिक-लकारों के अर्थों में प्राप्तव्य सभी पुरुषों के एकवचनों के द्योतक सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'सी, ही और हीअ' प्रत्ययों की प्राप्ति होकर *कासी, काही* और *काहीअ* रूप सिद्ध हो जाते है।

*अस्थात्, अतिष्ठत्* और *तस्थौ* संस्कृत के अकर्मक रूप हैं। इन सभी लकारों के सभी पुरुषों के और सभी वचनों के प्राकृत रूपान्तर समुच्चय रूप से तीन होते हैं, जो कि इस प्रकार हैं — ठासी, ठाही और ठाहीअ। इनमें सूत्र-संख्या ४ १६ से मूल संस्कृत-धातु 'स्था' के स्थानापन्न रूप 'तिष्ठ्' के स्थान पर प्राकृत में 'ठा' रूप की आदेश प्राप्ति और ३-१६२ से भूतकाल के रूपों के निर्माण हेतु प्राप्तांग 'ठा' में संस्कृतीय भूत-कालिक-लकारों के अर्थों में प्राप्तव्य सभी पुरुषों के एव वचनों के द्योतक सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में क्रम से 'सी, ही और हीअ' प्रत्ययों की प्राप्ति होकर प्राकृत में 'ठा' धातु के भूतकाल वाचक रूप *ठासी, ठाही* और *ठाहीअ* सिद्ध हो जाते हैं।

*देवेन्द्रः* = देव + इन्द्र संस्कृत का रूप है। इसका प्राकृत रूप देविन्दो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१० से तत्पुरुष समासात्मक शब्द देवेन्द्र की संधि भेद करने से प्राप्त स्वतंत्र शब्द 'देव' में स्थित अन्त्य स्वर 'अ' के आगे रहे हुए शब्द 'इन्द्र' म स्थित आदि स्वर 'इ' का सद्भाव होने के कारण से लोप १-५ से प्राप्त हलन्त शब्द 'देव' में स्थित अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'व्' के साथ में आगे रहे हुए शब्द 'इन्द्र' में स्थित आदि स्वर 'इ' की संधि; २-७९ से 'द्र' में स्थित व्यञ्जन 'र्' का लोप और ३-२ से प्राप्तांग 'देविन्द' में प्रथमा विभक्ति के एकवचन के अर्थ में अकारान्त पुंल्लिंग में संस्कृत में प्राप्तव्य प्रत्यय 'सि' के स्थान पर प्राकृत में डो = ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत पद *देविन्दो* सिद्ध हो जाता है।

'इण' सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र संख्या ३-८५ में की गई है।

अब्रवीत् संस्कृत का सकर्मक रूप है। इसका आर्ष-प्राकृत-रूप अब्बवी होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'ब्र' में स्थित व्यञ्जन 'र्' का लोप, २-८९ से लोप हुए 'र्' के पश्चात् शेष रहे हुए व्यञ्जन वर्ण 'ब' को द्वित्व 'ब्ब' की प्राप्ति और १-११ से पदान्त हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप होकर अब्बवी रूप सिद्ध हो जाता है। ३-१६२ ॥

## व्यञ्जनादीअः ॥ ३-१६३ ॥

व्यञ्जनान्ताद्धातोः परस्य भूतार्थस्याद्यतन्यादि प्रत्ययस्य ईअ इत्यादेशो भवति ॥ हुवीअ। अभूत्। अभवत्। बभूवेत्यर्थ ॥ एवं अच्छीअ। आसिष्ट। आस्त। आसाचक्रे वा ॥ गेण्हीअ। अग्रहीत्। अगृह्णत्। जग्राह वा ॥

अर्थ :—प्राकृत भाषा में पाई जाने वाली धातुओं में संस्कृत के समान गण-भेद नहीं होता है, परन्तु फिर भी प्राकृत-धातुएँ दो भेदों में विभाजित हैं, कुछ व्यञ्जनान्त होती हैं तो कुछ स्वरान्त होती है, तदनुसार भूतकाल के अर्थ में प्राप्तव्य प्राकृत-प्रत्ययों में भेद पाया जाता है। इस प्रकार के विधि-विधान से स्वरान्त-धातुओं में भूत-काल के अर्थ में प्राप्तव्य प्राकृत-प्रत्ययों का सूत्र संख्या ३-१६२ में वर्णन किया जा चुका है, अब व्यञ्जनान्त धातुओं के लिये भूत-काल के अर्थ में प्राप्तव्य प्राकृत-प्रत्यय का उल्लेख इस सूत्र में किया जा रहा है। यह तो पहले ही लिखा जा चुका है कि संस्कृत-भाषा में भूतकाल के अर्थ में जिस तरह से तीन लकारों का—'लुङ्-लङ्-लिट्' अर्थात् 'अद्यतन, ह्यस्तन अथवा अनद्यतन और परोक्ष' का विधान है, वैसा विधान प्राकृत भाषा में नहीं पाया जाता है, एवं इन लकारों के तीनों पुरुषों के तीनों वचनों में जिस प्रकार से भिन्न भिन्न प्रत्यय पाये जाते हैं वैसी सभी प्रकार की विभिन्नताओं का तथा प्रत्ययों का भेद प्राकृत-भाषा में नहीं पाया जाता है, अतएव संक्षिप्त रूप से इस सूत्र में यही बतलाया गया है कि प्राकृत-भाषा में पाई जाने वाली व्यञ्जनान्त धातुओं में उनके मूल रूप के साथ में ही किसी भी प्रकार के भूत काल के अर्थ में और किसी भी पुरुष के किसी भी वचन के अर्थ में केवल एक ही प्रत्यय 'ईअ' की संयोजना कर देने से इष्ट भूत-काल-अर्थक और इष्ट पुरुष के इष्ट वचन-अर्थक प्राकृत क्रियापद का रूप बन जाता है। प्राकृत में भूत-काल के अर्थ में व्यञ्जनान्त धातुओं में इस प्राप्तव्य प्रत्यय 'ईअ' को संस्कृत में भूतकाल के अर्थ में प्राप्तव्य सभी प्रकार के प्रत्ययों के स्थान पर आदेश प्राप्त प्रत्यय समझना चाहिये। इस विषयक उदाहरण इस प्रकार हैं:—

| संस्कृत रूप- | प्राकृत रूपान्तर | हिन्दी-अर्थ |
| --- | --- | --- |
| १ अभूत् (आदि नव रूप, तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लुङ् लकार में)<br>२ अभवत् (आदि नव रूप, तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लङ् लकार में)<br>३ बभूव (आदि नव रूप, तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लिट् लकार में) | हुवीअ | मैं अथवा हम, तू अथवा तुम और वह अथवा वे हुए, हुए थे और हो चुके थे। |
| १ आसिष्ठ (आदि नव रूप, तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लुङ् लकार में)<br>२ आस्त (आदि नव रूप; तीनों पुरुषों मे और तीनों वचनों में, लङ् लकार में)<br>३ आसांचक्रे (आदि नवरूप, तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लिट् लकार में) | अच्छीअ | मैं अथवा हम, तू अथवा तुम और वह अथवा वे बैठे, बैठे थे और बैठ चुके थे। |
| १ अग्रहीत् (आदि नव रूप; तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लुङ् लकार में)<br>२ अगृह्णात् (आदि नवरूप, तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में, लङ् लकार में)<br>३ जग्राह (आदि नव रूप; तीनों पुरुषों में और तीनों वचनों में; लिट् लकार में) | गेण्हीअ | मैं ने अथवा हमने, तू ने अथवा तुमने, उसने अथवा उन्होंने, लिया, लिया था अथवा ले चुके थे या स्वीकार किया, स्वीकार किया था अथवा स्वीकार कर चुके थे। |

इस प्रकार प्राकृत भाषा में व्यञ्जनान्त धातुओं में भूतकाल के अर्थ में संस्कृत में प्राप्तव्य तीनों लकारों के सभी पुरुषों के सभी वचनों के अर्थ में प्राप्तव्य सभी प्रत्ययों के स्थान पर केवल एक ही प्रत्यय 'ईअ' की आदेश प्राप्ति होती है। तदनुसार वाक्य-रचना में पाये जाने वाले सम्बन्ध विशेष को देख करके

रूप विशेष का और वचन-विशेष का ज्ञान कर लिया जाता है अथवा स्वमेव परिज्ञान किया जाता है।

अभूत्, अभवत् और बभूव संस्कृत के भूत कालिक लकारों के प्रथम पुरुष के एकवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी लकारों का सभी पुरुषों का और सभी वचनों का प्राकृत रूपान्तर समुच्चय रूप से एक ही हुवीअ होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु 'भू=भव' के स्थान पर प्राकृत में हुव्' अंग की आदेश प्राप्ति और ३-१६३ से आदेश प्राप्त अंग 'हुव्' में भूत कालिक लकारों में सभी पुरुषों के सभी वचनों में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में केवल एक ही प्रत्यय 'ईअ' की आदेश-प्राप्ति होकर प्राकृत रूप हुवीअ सिद्ध हो जाता है।

आसिष्ट, आस्त और आसांचक्रे संस्कृत के भूत-कालिक लकारों के प्रथम पुरुष के एकवचन के अकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी लकारों का, सभी पुरुषों का और सभी वचनों का प्राकृत रूपान्तर समुच्चय रूप से एक ही अच्छीअ होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-२१५ से मूल संस्कृत-धातु 'आस्' में स्थित अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'स्' के स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति, २-८९ से आदेश-प्राप्त छ् को द्वित्व 'छ्छ्' की प्राप्ति, २-९० से द्वित्व-प्राप्त 'छ्छ्' में से प्रथम 'छ्' के स्थान पर च्' की प्राप्ति, १-८४ से प्राप्तांग 'आच्छ्' में स्थित दीर्घ स्वर 'आ' के स्थान पर आगे संयुक्त व्यञ्जन 'च्छ' का सद्भाव होने के कारण से ह्रस्व स्वर 'अ' की प्राप्ति, और ३-१६३ से उपरोक्त रीति से प्राकृत में प्राप्तांग धातु रूप 'अच्छ्' में भूत-कालिक लकारों में सभी पुरुषों के सभी वचनों में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में केवल एक ही प्रत्यय 'ईअ' की आदेश प्राप्ति होकर प्राकृत रूप अच्छीअ सिद्ध हो जाता है।

अग्रहीत्, अगृह्णात् और जग्राह संस्कृत के भूत कालिक लकारों के प्रथम पुरुष के एकवचन के सकर्मक क्रियापद के रूप हैं। इन सभी लकारों का, सभी पुरुषों का और सभी वचनों का प्राकृत-रूपान्तर समुच्चय रूप से केवल एक ही गेण्हीअ होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-२०९ से मूल संस्कृत धातु 'ग्रह' के स्थान पर प्राकृत में 'गेण्ह' अंग-रूप की आदेश प्राप्ति और ३-१६३ से प्राकृत में प्राप्तांग धातु रूप गेण्ह' में भूत-कालिक लकारों में सभी पुरुषों के सभी वचनों में प्राप्तव्य संस्कृतीय प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में केवल एक ही प्रत्यय 'ईअ' की आदेश-प्राप्ति होकर प्राकृत रूप गेण्हीअ सिद्ध हो जाता है। ३-१६३॥

## तेनास्तेरास्यहेसी ॥ ३-१६४॥

**अस्तेर्धातोस्तेन भूतार्थेन प्रत्ययेन सह आसि अहेसि इत्यादेशौ भवतः। आसि सो तुमं अहं वा। जे आसि। ये आसन्नित्यर्थः। एवं अहेसि॥**

*अर्थ*—संस्कृत धातु 'अस्' के प्राकृत रूपान्तर में भूतकालिक तीनों लकारों के सभी पुरुषों में तथा इनके सभी वचनों में संस्कृतीय प्राप्तव्य प्रत्ययों के स्थान पर प्राकृत में आदेश प्राप्त प्रत्ययों की

सयोजना होने पर 'अस धातु+पुरुष बोधक प्रत्यय' के स्थान पर केवल दो रूपों की आदेश प्राप्ति हो जाती है। वे रूप इस प्रकार हैं—आसि और अहेसि। इन आदेश-प्राप्त दोनों रूपों में से प्रत्येक रूप द्वारा भूतकालिक लकार के सभी पुरुषों के सभी वचनों का अर्थ प्रतिध्वनित हो जाता है। साराश रूप से तात्पर्य यह है कि भूतकाल में 'अस्' धातु के केवल दो रूप होते हैं, १ आसि और २ अहेसि, ये ही रूप सभी पुरुषों में तथा सभी वचनों में प्रयुक्त होते हैं। उदाहरण इस प्रकार हैं—स आसीत्, त्वम् आसीः, अथवा अहम् आसम् = सो, तुम अह वा आसि अथवा अहेसि = वह था अथवा तू था अथवा मैं था; इस उदाहरण में यह बतलाया गया है कि 'आसीत् आसीः और आसम्' प्रथम द्वितीय तृतीय पुरुष के एकवचन के क्रियापद के रूपों के स्थान पर प्राकृत में केवल एक ही क्रियापद का 'आसि अथवा अहेसि' का प्रयोग होता है। दूसरा उदाहरण इस प्रकार है—ये आसन्=जे आसि अथवा अहेसि=जो थे, यह उदाहरण बहुवचनात्मक है, फिर भी इसमें एकवचन के समान ही किसी भी प्रकार के पुरुष भेद का विचार किये बिना ही 'आसन्' सस्कृत रूप के स्थान पर 'आसि अथवा अहेसि' का प्रयोग कर दिया गया है। यो वचन का अथवा पुरुष का और प्रत्यय भेद का विचार नहीं करते हुए समुच्चय रूप से सस्कृतीय तीनों लकारों के अर्थ में प्राकृत में आदेश-प्राप्त रूप 'आसि अथवा अहेसि' का प्रयोग किया जाता है। इस प्रकार से प्राकृत में भूतकाल के अर्थ में लकारों की दृष्टि से मर्यादा-भेद की अत्यधिक न्यूनता पाई जाती है, जो कि ध्यान देने योग्य है।

*आसीत्*, *आसी* और *आसम्* सस्कृत के भूतकाल के प्रथम-द्वितीय तृतीय पुरुष के एकवचन के रूप हैं। इनके प्राकृत-रूपान्तर आसि और अहेसि होते हैं। इनमें सूत्र-सख्या ३-१६४ से मूल सस्कृत धातु 'अस' के साथ में भूतकाल वाचक प्राकृत प्रत्ययों को सयोजना होने पर दोनों के ही स्थान पर 'आसि अथवा अहेसि' रूपों को आदेश-प्राप्ति होकर प्राकृत के रूप '*आसि* और *अहेसि*' सिद्ध हो जाते हैं।

'*सो*' सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र-सख्या *३-८६* में की गई है।

'*तुमं*' सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र-सख्या *३-९०* में की गई है।

*अहं*' सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र-सख्या *३-१०५* में की गई है।

'*वा*' अव्यय रूप की सिद्धि सूत्र-सखया *१-६७* में की गई है।

'*जे* सर्वनाम रूप की सिद्धि सूत्र सख्या *३-५८* में की गई है।

*आसन्* सस्कृत के भूतकाल वाचक लङ् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन का रूप है। इसके प्राकृत-रूपान्तर आसि और अहेसि होते हैं। इनमें सूत्र सख्या ३-१६४ से मूल सस्कृत-धातु '*अस*' के साथ में भूतकाल वाचक प्राकृत-प्रत्ययों की सयोजना होने पर दोनों के ही स्थान पर 'आसि और अहेसि' रूपों को आदेश प्राप्ति होकर प्राकृत-रूप '*आसि* और *अहेसि*' सिद्ध हो जाते हैं। ३-१६४॥

## ज्जात्सप्तम्या इ र्वा ॥३–१६५॥

सप्तम्यादेशात् ज्जात्पर इ र्वा प्रयोक्तव्यः ॥ भवेत् । होज्जइ । होज्ज ।

अर्थ —यहाँ पर 'सप्तमी' शब्द से 'लिङ् लकार' का तात्पर्य है। यह लिङ् लकार छह प्रकार के अर्थों में प्रयुक्त होता है। जो कि इस प्रकार हैं —१ विधि, २ निमन्त्रण, ३ आमन्त्रण, अथवा निवेदन ४ अधीष्ट अथवा अभीष्ट अर्थ, ५ सप्रश्न और ६ प्रार्थना। प्राकृत भाषा में मूल धातु के आगे 'ज्ज' प्रत्यय की संयोजना कर देने से सप्तमी का अर्थात् लिङ् लकार का रूप बन जाता है। यह प्रत्यय तीनों प्रकार के पुरुषों के दोनों वचनों में प्रयुक्त होता है। वैकल्पिक रूप से 'ज्ज' प्रत्यय के आगे कभी कभी 'इ' की प्राप्ति भी होती है। जैसे'—भवेत्=होज्जइ अथवा होज्ज=होवे। इस विषयक विशेष वर्णन आगे सूत्र-संख्या ३-१७७ और ३-१७८ में किया जा रहा है।

भवेत् संस्कृत का लिङ् लकार का प्रथम पुरुष का एकवचन का रूप है। इसके प्राकृत रूप होज्जइ और होज्ज होते हैं। इनमें सूत्र संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अंग रूप की आदेश प्राप्ति, ३-१७७ से विधि-अर्थ में 'ज्ज' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१६५ से प्राप्त प्रत्यय 'ज्ज' के पश्चात् वैकल्पिक रूप से 'इ' की प्राप्ति होकर प्राकृत रूप *होज्जइ* और *होज्ज* सिद्ध हो जाते हैं। ३–१६५॥

## भविष्यति हिरादिः ॥३–१६६॥

भविष्यदर्थे विहिते प्रत्यये परे तस्यैवादिर्हिः प्रयोक्तव्यः ॥ होहिइ । भविष्यति भविता चेत्यर्थः ॥ एवं होहिन्ति । होहिसि । होहित्था । हसिहिइ । काहिइ ॥

अर्थ —संस्कृत-भाषा में भविष्यत-काल के दो भेद पाये जाते हैं, एक तो अनद्यतन भविष्यत् अर्थात् लुट् लकार और दूसरा सामान्य भविष्यत अर्थात् लृट् लकार, किन्तु प्राकृत-भाषा में दोनों प्रकार के भविष्यत्-काल-वाचक लकारों के स्थान पर एक ही प्रकार के प्रत्ययों का प्रयोग होता है। प्राकृत-भाषा में भविष्यत्-काल-वाचक रूपों के निर्माण करने की सामान्य विधि इस प्रकार है कि—रूप प्रथम धातु के मूल अंग के आगे 'हि' प्रत्यय जोड़ा जाता है और तत्पश्चात् जिस पुरुष के जिस वचन का रूप बनाना हो उसके लिये उसी पुरुष के उसी वचन के लिये कहे गये वर्तमानकाल-द्योतक पुरुष-बोधक प्रत्यय लगा देने से भविष्यत्-काल-वाचक रूप का निर्माण हो जाता है। तदनुसार भविष्यत्-काल-वाचक प्रत्ययों की सामान्य-स्थिति इस प्रकार से होती है —

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| प्रथम पुरुष—हिइ, हिए | हिन्ति हिन्ते, हिइरे |
| द्वितीय " हिसि, हिसे | हित्था, हिह। |
| तृतीय " हिमि | हिमो, हिमु हिम। |

तृतीय पुरुष के एकवचन में तथा बहुवचन म वैकल्पिक रूप से अन्य प्रत्यय भी होते हैं, उनका वर्णन आगे सूत्र-संख्या ३-१६७, ३ १६८ और ३ १६९ आदि में किया जाने वाला है। इस प्रकार ग्रंथकार का तात्पर्य यही है कि भविष्यत् काल के अर्थ मे धातु में सर्व प्रथम 'हि' का प्रयोग किया जाना चाहिये, तत्पश्चात् वर्तमान काल-बोधक प्रत्ययों की संयोजना की जानी चाहिये। जैसे—भविष्यति अथवा भविता=होहिइ=होगा अथवा होने वाला होगा। भविष्यन्ति अथवा भवितार=होहिन्ति=होंगे अथवा होने वाले होंगे। भविष्यसि अथवा भवितासि=होहिसि=तू होगा अथवा तू होने वाला होगा। भविष्यथ अथवा भवितास्थ=होहित्था=तुम होंगे अथवा तुम होने वाले होंगे। हसिष्यति अथवा हसिता=हसिहिइ=वह हँसेगा अथवा हँसने वाला होगा। करिष्यति अथवा कर्ता=काहिइ=वह करेगा अथवा करने वाला होगा। इन उदाहरणों से प्रतीत होता है कि संस्कृत में प्राप्तव्य भविष्यत्-काल वाचक लृट् लकार और लुट् लकार के स्थान पर प्राकृत में केवल एक ही लकार होता है तथा इसी सामान्य लकार के आधार से ही भविष्यत्-काल वाचक दोनों लकारों का अर्थ प्रतिध्वनित हो जाता है।

*भविष्यति* अथवा *भविता* संस्कृत के क्रमश भविष्यत्-काल वाचक लृट् लकार और लुट्-लकार के प्रथम पुरुष के एकवचन के रूप हैं। इनका प्राकृत रूप होहिइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-६० से मूल संस्कृत-धातु 'भू=भव' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अंग-रूप की प्राप्ति, ३ १६६ से भविष्यत्-काल के अर्थ में प्राप्तांग 'हो' में 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१३९ से भविष्यत् काल के अर्थ में प्राप्तांग 'होहि' में प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत रूप '*होहिइ*' सिद्ध हो जाता है।

*भविष्यन्ति, भवितार* संस्कृत के भविष्यतकालवाचक लृट लकार और लुट् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन के रूप हैं। इनका प्राकृत रूप (एक ही) होहिन्ति होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अङ्ग रूप की प्राप्ति, ३-१६६ से भविष्यतकाल के अर्थ में प्राप्तांग 'हो' में 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१४२ से भविष्यतकाल के अर्थ में प्राप्तांग 'होहि' में प्रथम पुरुष के बहुवचन के अर्थ में 'न्ति' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *होहिन्ति* रूप सिद्ध हो जाता है।

*भविष्यसि* अथवा *भवितासि* संस्कृत के क्रमश भविष्यतकालवाचक लृट लकार और लुट् लकार के द्वितीय पुरुष के एकवचन के रूप हैं। इनका प्राकृत रूप (समान रूप से) होहिसि होता है। इसमें सूत्र-संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अङ्ग रूप की प्राप्ति,

३ १६६ से भविष्यत्‌काल के अर्थ में प्राप्तांग 'हो' में 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१४० से भविष्यत काल के अर्थ में प्राप्तांग होहि' में द्वितीय पुरुष के एकवचन के अर्थ में 'सि' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *होहिसि* रूप सिद्ध हो जाता है।

*भविष्यथ* अथवा *भवितास्थ* संस्कृत के क्रमशः भविष्यत काल वाचक लट् लकार और लुट् लकार के द्वितीय पुरुष के बहुवचन के रूप हैं। इनका प्राकृत-रूप (समान-रूप से) होहित्था होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु 'भू=भव' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अंग रूप की प्राप्ति, ३-१६६ से भविष्यत् काल के अर्थ में प्राप्तांग 'हो' में 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१० से भविष्यत काल-अर्थक प्राप्तांग 'होहि' में स्थित अन्त्य स्वर 'इ' का आगे प्राप्त पुरुष बोधक प्रत्यय इत्था' में स्थित आदि स्वर 'इ' का सद्भाव होने के कारण से लोप, ३-१४३ से भविष्यत्-काल के अर्थ में प्राप्त हलन्त-अंग 'होह्' में द्वितीय पुरुष के बहुवचन के अर्थ में 'इत्था' प्रत्यय की प्राप्ति और १ ५ से प्राप्त रूप 'होह् और इत्था की संधि होकर *होहित्था* रूप सिद्ध हो जाता है।

*हसिष्यति* अथवा *हसिता* संस्कृत के क्रमश भविष्यत काल वाचक लृट् लकार और लुट-लकार के प्रथम पुरुष के एकवचन के रूप हैं। इनका प्राकृत-रूप (समान-रूप से) हसिहिइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-१५७ से मूल प्राकृत-धातु 'हस' में स्थित अन्त्य 'अ' के स्थान पर आगे भविष्यत् काल-वाचक प्रत्यय 'हि' का सद्भाव होने के कारण से 'इ' की प्राप्ति, ३-१६६ से भविष्यत्-काल के अर्थ में प्राप्तांग 'हसि' में 'हि' प्रत्यय की प्राप्ति, और ३-१३९ से भविष्यत-काल के अर्थ में प्राप्तांग 'हसिहि' में प्रथम पुरुष के एकवचन के अर्थ में इ प्रत्यय की प्राप्ति होकर '*हसिहिइ*' रूप सिद्ध हो जाता है।

'*काहिइ*' क्रियापद रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-५ में की गई है। ३-१६६ ॥

## मि-मो-मु-मे स्सा हा न वा ॥ ३-१६७ ॥

**भविष्यत्यर्थे मिमोमुमेषु तृतीय त्रिकादेशेषु परेषु तेषामेवादी स्सा हा इत्येतौ वा प्रयोक्तव्यौ। हेरपवादौ। पक्षे हिरपि॥ होस्सामि होहामि। होस्सामो होहामो। होस्सामु होहामु। होस्साम होहाम॥ पक्षे। होहिमि॥ होहिमु। होहिम॥ क्वचित्तु हा न भवति। हसिस्सामो। हसिहिमो॥**

अर्थ —प्राकृत भाषा में भविष्यत् काल के अर्थ में तृतीयपुरुष के एकवचन में अथवा बहुवचन के धातुओं में जब क्रमश 'मि' प्रत्यय अथवा मो-मु-म प्रत्यय की संयोजना की जा रही हो तब सूत्र-संख्या ३-१६६ के अनुसार भविष्यत्-काल-द्योतक प्राप्तव्य प्रत्यय 'हि' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'स्सा' अथवा हा' प्रत्यय की भी प्राप्ति हुआ करती है। इस प्रकार से तृतीय पुरुष के एकवचन में अथवा

बहुवचन में भविष्यत्-काल-द्योतक प्राप्तव्य प्रत्यय 'हि' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'स्सा' अथवा 'हा' की प्राप्ति को पूर्वोल्लेखित भविष्यत्-काल-द्योतक प्राप्तव्य प्रत्यय 'हि' के लिये अपवाद रूप विधान ही समझना चाहिये। चूँकि यह अपवाद रूप प्राप्ति भी वैकल्पिक-स्थिति वाली ही है इसलिये पक्षान्तर में तृतीय पुरुष के एकवचन के अथवा बहुवचन के प्रत्ययों का सद्भाव होने पर भविष्यत् काल द्योतक प्राप्तव्य प्रत्यय 'हि' की प्राप्ति का सद्भाव भी (वैकल्पिक रूप से) होता ही है। उक्त वैकल्पिक-स्थिति-सूचक-विधान को स्पष्ट करने वाले उदाहरण इस प्रकार हैं—भविष्यामि अथवा भवितास्मि=होस्सामि और होहामि अथवा पक्षान्तर में होहिमि भी होता है। इसका हिन्दी-अर्थ यह है कि—मैं होऊँगा अथवा होने वाला होऊँगा। बहुवचन-द्योतक उदाहरण इस प्रकार से हैं—भविष्यामः अथवा भवितास्मः= होस्सामो होहामो, होस्सामु होहामु, होस्साम होहाम, अथवा पक्षान्तर में होहिमो, होहिमु, होहिम, इन सभी का हिन्दी-अर्थ यह है कि—'हम होंगे अथवा हम होने वाले होंगे'। पाठक गण इन उदाहरणों में यह देख सकेंगे कि भविष्यत्-काल-द्योतक प्राप्तव्य प्रत्यय 'हि' के अतिरिक्त वैकल्पिक रूप से 'स्सा' और 'हा' प्रत्ययों का भी प्राप्ति हुई है। ऐसी प्राप्ति केवल तृतीय पुरुष के एकवचन में अथवा बहुवचन में ही होती है, प्रथम-पुरुष में अथवा द्वितीय पुरुष में ऐसी प्राप्ति का अभाव ही जानना चाहिये।

कभी कभी ऐसा भी देखा जाता है कि उपरोक्त प्राप्तव्य प्रत्यय 'स्सा' और 'हा' में से केवल एक ही प्रत्यय 'स्सा' की प्राप्ति होती है और 'हा' की प्राप्ति नहीं होती है। जैसे—हसिष्यामः=हसिस्सामो और हसिहिमो। यहाँ पर 'हसिहामो' रूप का अभाव प्रदर्शित कर दिया गया है। परन्तु इस स्थिति को वैकल्पिक-भाव वाली ही जानना, जैसा कि वृत्ति में 'क्वचिद्' शब्द देकर स्पष्टीकरण किया गया है।

*भविष्यामि* अथवा *भवितास्मि* संस्कृत के क्रमशः भविष्यत्-काल-वाचक लृट् लकार और लुट् के तृतीय पुरुष के एकवचन के रूप हैं। इनके प्राकृत रूप (समान रूप से) होस्सामि, होहामि और होहिमि होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ४-६० से मूल संस्कृत धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अङ्ग रूप की प्राप्ति, ३-१६७ और ३-१६६ से भविष्यत्काल के अर्थ में क्रमशः 'स्सा, हा और हि' प्रत्यय की मूल प्राप्तांग 'हो' में प्राप्ति और ३-१४१ से भविष्यत्काल के अर्थ में क्रमशः प्राप्तांग 'होस्सा, होहा और होहि' में तृतीय पुरुष के एकवचन के अर्थ 'मि' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्राकृत रूप *होस्सामि*, *होहामि* और *होहिमि* सिद्ध हो जाते हैं।

*भविष्यामः* और *भवितास्मः* संस्कृत के क्रमशः भविष्यत्-काल-वाचक लृट् लकार और लुट्-लकार के तृतीय पुरुष के बहुवचन के रूप हैं। इनके प्राकृत-रूप (समान रूप से) होस्सामो, होहामो, होस्सामु, होहामु, होहिमु, होस्साम, होहाम, होहिम होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या ४-६० से मूल संस्कृत-धातु 'भू=भव्' के स्थान पर प्राकृत में 'हो' अंग रूप की प्राप्ति, ३-१६७ और ३-१६६ से भविष्यत्-काल के अर्थ में क्रमशः 'स्सा, हा और हि' प्रत्यय की मूल प्राप्तांग 'हो' में प्राप्ति और ३-१४४ से भविष्यत् काल के

थान पर 'पुरव' और 'पुव्व' ऐसे दोनों शब्द-रूपों का प्रयोग देखा जाता है। प्राकृत-भाषा में सूत्र-संख्या १३५ से 'पूर्व' के स्थान पर 'पुरिम' ऐसा रूप भी विकल्प से उपलब्ध है।

शौरसेनी भाषा संबंधी 'पुरव' और 'पुव्व' शब्दों के उदाहरण क्रम से इस प्रकार हैं —(१) अपूर्वम् नाटकम् = अपुरवं नाडयं अथवा अपुव्वं नाडयं = अनोखा नाटक, अद्भुत खेल। (२) अपूर्वम् अगदम् अपुरवागदं अथवा अपुव्वागदं = अनोखी औषधि अथवा अद्भुत दवा। (३) अपूर्वम् पदम् = अपुव्वं पदं अथवा अपुरवं पदं = अनोखा पद, अद्भुत शब्द। इत्यादि ॥ ४-२७० ॥

## क्त्व इय-दूणौ ॥ ४-२७१ ॥

**शौरसेन्यां क्त्वा प्रत्ययस्य इय दूण इत्यादेशौ वा भवतः ॥ भविय, भोदूण। हविय, होदूण। पढिय, पढिदूण। रमिय, रन्दूण। पक्षे। भोत्ता। होत्ता। पढित्ता। रन्ता ॥**

*अर्थ*—अव्ययी रूप सम्बन्ध भूत कृदन्त के अर्थ में संस्कृत-भाषा में धातुओं में 'क्त्वा = त्वा' प्रत्यय का योग होता है। ऐसा होने पर धातु का अर्थ 'करके' अर्थ वाला हो जाता है। जैसे— खाकरके पी करके, इत्यादि। शौरसेनी भाषा में इसी संबंध-भूत कृदन्त के अर्थ में संस्कृतीय-प्रत्यय 'त्वा' के स्थान पर विकल्प से 'इय अथवा दूण' ऐसे दो प्रत्ययों की आदेश-प्राप्ति होती है। वैकल्पिक पक्ष होने से पक्षान्तर में संस्कृतीय प्रत्यय 'त्वा' के स्थान पर सूत्र-संख्या २-७६ से तथा २-८६ से 'व्' का लोप होकर द्वित्व 'त्ता' की प्राप्ति होने से इस 'त्ता' प्रत्यय को ही संबंध भूत-कृदन्त के अर्थ में संयोजित कर दिया जाता है। जैसे —*भूत्वा = भविय, भोदूण, हविय* और *होदूण* अथवा *होत्ता* = होकर के। *पठित्वा = पढिय, पढिदूण,* अथवा *पढित्ता*=पढ़ करके-अध्ययन करके। *रन्त्वा=रमिय, रन्दूण* अथवा *रन्ता*=रमण करके, खेल करके ॥ ४-२७१ ॥

## कृ-गमो डडुअः ॥ ४-२७२ ॥

**आभ्यां परस्य क्त्वा प्रत्ययस्य डित् अडुअ इत्यादेशो वा भवति ॥ कडुअ। गडुअ। पक्षे। करिय। करिदूण। गच्छिय गच्छिदूण ॥**

*अर्थ*—संस्कृत-धातु 'कृ = करना' और 'गम् = गच्छ् = जाना' के संबंध भूत कृदन्त के रूप शौरसेनी भाषा में बनाना हो तो सूत्र संख्या ४-२७१ में वर्णित प्रत्यय 'इय, दूण और त्ता' के अतिरिक्त विकल्प से 'डडुअ=अडुअ' प्रत्यय की भी आदेश-प्राप्ति होती है। 'ड डु अ' प्रत्यय में आदि 'ड्' इत संज्ञा वाला होने से 'कृ' धातु के अन्त्य स्वर 'ऋ' का और 'गम्' धातु के अन्त्य वर्ण 'अम्' का लोप हो जाता है, एवं तत्पश्चात् शेष रहे हुए धातु अंश 'क्' और 'ग' में क्त्वा=त्वा=अर्थक 'अडुअ' प्रत्यय की भी विकल्प से संयोजना की जाती है। जैसे —*कृत्वा = कडुअ*=करके। वैकल्पिक पक्ष होने से पक्षान्तर में

'कारिय, कारिदूण अथवा कारित्ता' रूप भी बनेंगे। *गम्=गच्छ्* का उदाहरण —*गत्वा=गडुअ*= जाकरके। वैकल्पिक पक्ष होने से पक्षान्तर में *'गच्छिय, गच्छिदूण'* रूप भी बनेंगे ॥ ४-२७२ ॥

## दि रि चे चोः ॥ ४–२७३ ॥

त्यादीनामाद्य त्रयस्याद्यस्येचेचौ (३-१३६) इति विहितयोरिचेचोः स्थाने दिर्भवति ॥ वेति निवृत्तम्। नेदि। देदि। भोदि। होदि ॥

*अर्थः*—वर्तमानकाल बोधक, तृतीय पुरुष वाचक एक वचनीय प्रत्यय 'ति' अथवा 'ते' के स्थान पर प्राकृत भाषा में सूत्र-संख्या ३-१३६ से 'इ अथवा ए' प्रत्यय की प्राप्ति कही गई है, तदनुसार प्राकृत-भाषा में प्राप्त इन 'इ अथवा ए' प्रत्ययों के स्थान पर शौरसेनी भाषा में 'दि' प्रत्यय की नित्यमेव आदेश-प्राप्ति होती है। वृत्ति में 'वा इति निवृत्तम' शब्दों का तात्पर्य यही है कि वैकल्पिक-स्थिति' का यहां पर अभाव है और इसलिये 'दि' प्रत्यय की प्राप्ति नित्यमेव सर्वत्र जानना। जैसे —*नयति=नेदि*=वह ले जाता है। *ददाति=देदि*=वह देता है। *भवति = भोदि* अथवा *होदि* = वह होता है ॥ ४-२७३ ॥

## अतो देश्च ॥ ४–२७४ ॥

अकारात् परयोरिचेचोः स्थाने देश्चकाराद् दिश्च भवति ॥ अच्छदे। अच्छदि। गच्छदे। गच्छदि। रमदे। रमदि ॥ किज्जदे। किज्जदि ॥ अत इति किम्। वसुआदि। नेदि। भोदि ॥

*अर्थ*—अकारान्त धातुओं में प्राकृत भाषा में वर्तमान काल के तृतीय पुरुष के अर्थ में लगने वाले एक वचनीय प्रत्यय 'इ अथवा ए' के स्थान पर शौरसेनी भाषा में 'दे' प्रत्यय का प्रयोग होता है। मूल-सूत्र में उल्लिखित 'चकार से यह अर्थ समझना कि- 'उक्त 'दे' प्रत्यय के अतिरिक्त 'दि' प्रत्यय का भी प्रयोग होता है।' इस विषयक उदाहरण क्रम से यों है —(१) *आस्ते=अच्छदे* अथवा *अच्छदि* =वह बैठता है। (२) *गच्छति=गच्छदि* अथवा *गच्छदे*=वह जाता है। (३) *रमते=रमदे* अथवा *रमदि*=वह क्रीड़ा करता है -वह खेलता है। (४) *करोति=किज्जदे* अथवा *किज्जदि*=वह करता है, इत्यादि।

*प्रश्न*—अकारान्त धातुओं में ही प्रत्यय 'इ अथवा ए' के स्थान पर 'दे' अथवा दि होता है, ऐसा क्यों कहा गया है?

*उत्तर*—जो धातु अकारान्त नहीं हैं, उनमें लगने वाले प्रत्यय 'इ अथवा ए' के स्थान पर 'दे' प्रत्यय की प्राप्ति नहीं होती है, परन्तु केवल 'दि' प्रत्यय की ही प्राप्ति होती है, ऐसा जानना चाहिये और

इसलिये 'अकारान्त धातु' शब्द का उल्लेख किया गया है। जैसे —उद्वाति = वसुआदि = वह सूखता है—वह शुष्क होता है। नयति = नेदि = वह ले जाता है। भवति = भोदि = वह होता है। इन उदाहरणों में 'वसुआ, ने और भो' धातु क्रम से 'आकारान्त, एकारान्त और ओकारान्त' हैं, इसलिये इन धातुओं में शौरसेनी भाषा में 'दि' प्रत्यय की ही प्राप्ति हुई है तथा 'दे' प्रत्यय की प्राप्ति इनमें नहीं होगी। यों अकारान्त के सिवाय अन्य स्वरान्त धातुओं में भी 'दि' प्रत्यय की ही प्राप्ति होगी, न कि 'दे' प्रत्यय की प्राप्ति होगी ॥ ४ २७४ ॥

## भविष्यति स्सिः ४-२७५

शौरसेन्यां भविष्यदर्थे विहिते प्रत्यये परे स्सि र्भवति। हिस्साहामपवादः ॥ भविस्सिदि। करिस्सिदि। गच्छिस्सिदि ॥

अर्थ.—प्राकृत भाषा में सूत्र-संख्या ३ १६६ में तथा ३-१६७ में ऐसा विधान किया गया है कि भविष्यत्-काल वाचक विधि में धातुओं में वर्तमानकाल-वाचक प्रत्ययों के पूर्व 'हि, अथवा स्सा अथवा हा' प्रत्ययों को जोड़ने से वह क्रियापद भविष्यत काल-बोधक बन जाता है। इस सूत्र में शौरसेनी भाषा के लिये उक्त विधान का अपवाद किया गया है और यह निर्णय दिया गया है कि शौरसेनी भाषा में भविष्यत् काल वाचक अर्थ में वर्तमान काल बोधक प्रत्ययों के पहिले केवल 'स्सि' प्रत्यय की ही प्राप्ति होकर वह क्रियापद भविष्यत् काल अर्थ बोधक बन जाता है। तदनुसार शौरसेनी भाषा में भविष्यत्काल बोधक अर्थ के लिये धातुओं में वर्तमान-काल-वाचक प्रत्ययों के पूर्व 'हि, अथवा स्सा अथवा हा' विकरण प्रत्ययों की प्राप्ति नहीं होगी। उदाहरण यों हैं —(१) भविष्यति=भविस्सिदि = वह होगा अथवा वह होगी। (२) करिष्यति = करिस्सिदि = वह करेगा अथवा वह करेगी। (३) गमिष्यति = गच्छिस्सिदि = वह जावेगा अथवा वह जावेगी ॥ ४ २७५ ॥

## अतो ङसे र्डादो-डादू ॥ ४-२७६ ॥

अतः परस्य ङसे शौरसेन्या आदो आदु इत्यादेशौ ङितौ भवतः ॥ दूरादो य्येव। दूरादु ॥

अर्थ —अकारान्त संज्ञा शब्दों के पंचमी विभक्ति के एकवचन में संस्कृतीय प्रत्यय 'ङसि' के स्थान पर शौरसेनी-भाषा में 'आदो और आदु' ऐसे दो प्रत्ययों की आदेश प्राप्ति होती है। यह आदेश-प्राप्ति 'ङित्' स्वरूप वाली होने से उक्त 'आदो और आदु' प्रत्ययों की संयोजना होने के पूर्व उन अकारान्त शब्दों के अन्त्य 'अकार' का लोप हो जाता है और तदनुसार शेष रहे हुए व्यञ्जनान्त शब्दों में इन 'आदो तथा आदु' प्रत्ययों की संयोजना की जाती है। जैसे —दूरात् एव = दूरादोय्येव = दूर से ही

दूरात् = दूरादु = दूर से । प्राकृत-भाषा में पचमी विभक्ति के एकवचन में सूत्र-सख्या ३-८ मे 'चो, दो, दु, हि, हिन्तो और लुक्' ऐसे छह प्रत्ययों की आदेश-प्राप्ति होती है, किन्तु शौरसेनी भाषा मे तो 'आदो और आदु' ऐसे दो प्रत्ययो की ही आदेश प्राप्ति जानना चाहिये ॥ ४-२७६ ॥

## इदानीमो दाणिं ॥ ४–२७७ ॥

**शौरसेन्यामिदानीमः स्थाने दाणिं इत्यादेशो भवति ॥ अनन्तर करणीयं दाणिं आणवेदु अय्यो ॥ व्यत्ययात् प्राकृते ऽपि । अन्नं दाणिं बोहिं ॥**

*अर्थ* —सस्कृतीय अव्यय 'इदानीम्' के स्थान पर शौरसेनी भाषा में केवल 'दाणि' ऐसे शब्द रूप की आदेश प्राप्ति होती है। जैसे —*अनन्तर करणीयं इदानीम् आज्ञापयतु हे आर्य । अनन्तर-करणीयं दाणिं आणवेदु अय्यो* = हे महाराज ! अब आप इसके बाद में करने योग्य ( कार्य का ) आदेश फरमावे । प्राकृत-भाषा में 'इदानीम्' के स्थान पर तीन शब्द रूप पाये जाते हैं — (१) *एण्हि*, (२) *एत्ताहे* और (३) *इआणि* । किन्तु शौरसेनी-भाषा में तो केवल '*दाणिं*' रूप की ही उपलब्धि है। कहीं-कहीं पर '*दाणि* और *दाणी*' रूप भी देखे जाते हैं।

प्राकृत-भाषा में ऐसा सविधान पाया जाता है कि सस्कृत-भाषा के शब्दों में रहे हुए स्वरों का अथवा व्यञ्जनों का परस्पर में 'व्यत्यय' अर्थात् आगे का पीछे और पीछे का आगे होकर सस्कृतीयशब्द प्राकृतीय बन जाते हैं। जैसे —*अन्य इदानीम् बोधिम् = अन्नं दाणिं बोहिं* = अब दूसरे को शुद्ध धर्म-ज्ञान को ( बोधिको ) ( समझाओ ) ॥ ४-२७७ ॥

## तस्मात्ताः ॥ ४–२७८ ॥

**शौरसेन्यां तस्माच्छब्दस्य ता इत्यादेशो भवति ॥ ता जाव पविसामि । ता अलं एदिणा माणेण ॥**

*अर्थ* —'उस कारण से अथवा 'उससे' अर्थक सस्कृत-पद तस्मात् के स्थान पर शौरसेनीभाषा में 'ता' शब्द रूप की आदेश-प्राप्ति होती है। जैसे —*तस्मात् यावत् प्रविशामि = ता जाव पविसामि* = उस कारण से तब तक मैं प्रवेश करता हूँ। *तस्मात् अलम् एतेन मानेन = ता अल एदिणा माणेण* = उस कारण से इस मान से (अभिमान से)—अब बस करो अर्थात् अब अभिमान का त्याग कर दो यों 'ता' शब्द का अर्थ ध्यान में रखना चाहिये ॥ ४-२७८ ॥

## मोन्त्याण्णो वेदेतोः ॥ ४–२७९ ॥

शौरसेन्यामन्त्यान्मकारात् पर इदेतो परयोर्णकारागमो वा भवति ॥ इकारे । जुत्तं-णिमं, जुत्त मिणं । सरिस णिम, सरिसमिणं । एकार । किंणेद किमेद । एव णेदं एवमेदं ॥

अर्थ—शौरसेनी भाषा में यदि शब्दान्त्य हलन्त 'मकार' हो और उस हलन्त मकार के आगे यदि 'इकार अथवा एकार' हो तो ऐसे 'इकार अथवा एकार' के साथ म विकल्प में हलन्त 'णकार' की आगम-प्राप्ति होती है। इकार और एकार सम्बन्धी उदाहरण इस प्रकार क्रम से हैं—(१) युक्तम् इदम् =जुत्तं णिमं अथवा जुत्तमिणं=यह (बात) सही है। (२) सदृशं इदम्=सरिस णिम अथवा सरिसमिण =यह समान—(एक जैसा है) इन दोनों उदाहरणों में 'इम' के स्थान पर 'णिम' की प्राप्ति हुई है, यों 'इकार' में 'णकार' को आगम-प्राप्ति को समझ लेना चाहिये। यह आगम प्राप्ति वैकल्पिक है, अत द्वितीय 'इण' के स्थान पर णिण की प्राप्ति नहीं हुई है। 'एकार' संबंधी उदाहरण यों हैं—(१) किं एतत्= किं णेदं अथवा किमेद=यह क्या है ? (२) एवं एतत्=एव णेद अथवा एवमेद=यह ऐसा है। इन उदाहरणों में 'एद' के स्थान पर विकल्प से 'णेद' रूप की प्राप्ति हुई है, यों 'एकार' में 'णकार' की आगम-प्राप्ति को विकल्प से जान लेना चाहिये ॥ ४-२७९ ॥

## एवार्थे य्येव ॥ ४-२८० ॥

एवार्थे य्येव इति निपातः शौरसेन्यां प्रयोक्तव्यः ॥ मम य्येव बम्भणस्स । सो य्येव एसो ॥

अर्थ—'निश्चय-वाचक' संस्कृत-अव्यय 'एव' के स्थान पर अथवा 'एव' के अर्थ में शौरसेनी-भाषा में 'य्येव' अव्यय रूप का प्रयोग किया जाना चाहिये। जैसे—(१) मम एव ब्राह्मणस्य=मम-य्येव बम्भणस्स=मुझ ब्राह्मण का ही। (२) स एव एष=सो य्येव एसो=वह ही यह है। यों इन दोनों उदाहरणों में 'एव' के स्थान पर य्येव' की प्राप्ति हुई है ॥ ४-२८० ॥

## हञ्जे चेट्याह्वाने ॥ ४-२८१ ॥

शौरसेन्याम् चेट्याह्वाने हञ्जे इति निपातः प्रयोक्तव्यः ॥ हञ्जे चदुरिके ॥

अर्थ—दासी को संबोधन करते समय में अथवा बुलाने के समय में शौरसेनी भाषा में 'हञ्जे' अव्यय का प्रयोग किया जाता है। जैसे—अरे ! चतुरिके ! = हञ्जे चदुरिके ! = अरे चतुर दासी ! अरे बुद्धिमान दासी ॥ ४-२८१ ॥

## हीमाणहे विस्मय-निर्वेदे ॥ ४-२८२ ॥

शौरसेन्या हीमाणहे इत्ययं निपातो विस्मये निर्वेदे च प्रयोक्तव्यः ॥ विस्मये । हीमाणहे जीवन्त-वच्छा मे जणणी ॥ निर्वेदे । हीमाणहे पलिस्सन्ता हगे एदेण नियविधिणो दुव्ववसिदेण ॥

*अर्थः*—'आश्चर्य' प्रकट करना हो अथवा 'खेद' प्रकट करना हो तो शौरसेनी भाषा मे 'हीमाणहे' ऐसे इस अव्यय का प्रयोग किया जाता है। आश्चर्य-प्रकट करने अर्थक उदाहरण यों है:—*अहो !! जीवन्त—वत्सा मम जननी = हीमाणहे जीवन्त-वच्छा मे जणणी* = आश्चर्य है कि मेरी माता जीवन-पर्यन्त वात्सल्य भावना रखने वाली है। 'खेद' प्रकट करने अर्थक उदाहरण इस प्रकार से है—*हा ! हा !! परिश्रान्ता अहम् एतेन निज-विधे दुर्व्यवसितेन = हीमाणहे पलिस्सन्ता हगे एदेण नियविधिणो दुव्ववसिदेण*=अरे ! अरे !! खेद है कि-(बडे दुःख की बात है कि-) मैं अपने इस भाग्य के विपरीत चले जाने से-(तकदीर के फेर से)-बहुत ही दुःखी हूँ ॥ यों 'हीमाणहे' अव्यय शौरसेनी भाषा में 'आश्चर्य तथा खेद' दोनों अर्थों मे प्रयुक्त किया जा सकता है ॥ ४-२८२ ॥

## णं नन्वर्थे ॥ ४-२८३ ॥

शौरसेन्यां नन्वर्थे णमिति निपातः प्रयोक्तव्यः ॥ णं अफलोदया । णं अय्य मिस्सेहिं पुढमं य्येव आणत्तं । णं भवं मे अग्गदो चलदि ॥ आर्षे वाक्यालंकारेपि दृश्यते । नमोत्थु णं । जया णं । तया णं ॥

*अर्थ*—संस्कृत-अव्यय "ननु" के स्थान पर शौरसेनी-भाषा में "णं" अव्यय की आदेश प्राप्ति जानना चाहिये। इस "णं" अव्यय के चार अर्थ क्रम से इस प्रकार होते हैं—(१) अवधारण अथवा निश्चय, (२) आशंका, (३) वितर्क और (४) प्रश्न। इन चारों अर्थों में से प्रसंगानुसार उचित अर्थ की कल्पना कर लेना चाहिये। उदाहरण इस प्रकार से हैं—(१) *ननु अफलोदया = णं अफलोदया* (मुझे) शंका (है कि यह) फलोदया वाली नहीं है। (२) *ननु आर्य मिश्रै प्रथममेव आज्ञप्तम् = णं अय्य मिस्सेहिं पुढमं य्येव आणत्तं = निश्चय* ही पूज्य पुरुषों द्वारा (यह बात) पहिले ही फरमादी गई है। (३) *ननु भवान् मम* (अथवा मे) *अग्रतः चलति = णं भवं मे अग्गदो चलदि*=निश्चय ही आप मेरे से आगे चलते हैं।

"णं" अव्यय आर्ष प्राकृत में "वाक्यालंकार" रूप में भी प्रयुक्त किया जाता हुआ देखा जाता है। ऐसी स्थिति में यह "णं" अव्यय अर्थ रहित ही होता है और केवल शोभा-रूप में ही इस की उपस्थिति रहती है। जैसे—*नमोऽस्तु=नमोत्थु णं* = नमस्कार प्रणाम होवे। इसी उदाहरण में 'णं' अर्थ शून्य है और केवल शोभा रूप ही है। (२) *यदा तदा = जया णं, तया णं* = जब तब। यहाँ पर भी "णं" अव्यय केवल शोभा के लिये ही प्रयुक्त हुआ है। यों अन्यत्र भी इस "णं" अव्यय की स्थिति को स्वयमेव समझ लेना चाहिये ॥ ४-२८३ ॥

## अम्महे हर्षे ॥ ४--२८४ ॥

शौरसेन्याम् अम्महे इति निपातो हर्षे प्रयोक्तव्यः ॥ अम्महे एआए सुम्मिलाए सुपलि-गढिदो भवं ॥

अर्थ —'हर्ष व्यक्त करना हो' तब शौरसेनी भाषामें 'अम्महे' ऐसे अव्यय शब्द का प्रयोग किया जाता है। 'अम्महे' ऐसा शब्द बोलने पर सुनने वाला समझता है कि वक्ता प्रसन्नता प्रकट कर रहा है—खुशी जाहिर कर रहा है। जैसे —*आहा!* (ओहो) *एतयासूर्मिलया सुपरिगृहीत भवान्=अम्हे एआए सुम्मिलाए सुपलिगाढिदो भव*=प्रसन्नता की बात है कि—इस सूर्मिला (स्त्री विशेष) से आप भली प्रकार स ग्रहण किये गये हैं। यों यह हर्ष द्योतक एव रूढ अर्थक अव्यय है ॥ ४-२८४ ॥

## ही ही विदूपकस्य ॥ ४–२८५ ॥

शौरसेन्याम् ही ही इति निपातो विदूषकाणां हर्षे द्योत्ये प्रयोक्तव्यः ॥ ही ही भो सपन्ना मणोरधा पिय-वयस्सस्स ॥

अर्थ —विदूषक जन अर्थात् राजा के साथ रहने वाला 'मसखरा-व्यक्ति-विशेष) जब हर्ष प्रकट करता है तो वह ही ही' ऐसा शब्द बोलता है। विदूषक द्वारा 'ही ही' ऐसा बोलने पर सुनने वाले समझ जाते हैं कि यह अपना हर्ष प्रकट कर रहा है। जैसे —*अहो! अरे! अरे! संपन्ना मनोरथा प्रियवयस्यस्य=ही ही भो संपन्ना मणोरधापिय-वयस्सस्स=आहा! आहा! प्रिय* मित्र के मनोरथ (मन की भावनायें) परिपूर्ण हो गये (अथवा हो गई) हैं ॥ यों 'ही ही' अव्यय का हर्ष द्योतक रूढ अर्थ है। यह अव्यय केवल विदूषक-जनो द्वारा ही प्रयुक्त किया जाता है ॥ ४-२८५ ॥

## शेषं प्राकृत वत् ॥ ४–२८६ ॥

शौरसेन्यामिह प्रकरणे यत्कार्यमुक्त ततोन्यच्छौरसेन्यां प्राकृतवदेव भवति ॥ दीर्घ-ह्रस्वौ मिथो वृत्तौ ( १-४ ) इत्यारभ्य तो दोनादौ शौरसेन्यामयुक्तस्य ( ४-२६० ) एतस्मात् सूत्रात् प्राग् यानि सूत्राणि एषु यान्युदाहरणानि तेषु मध्ये अमूनि तदवस्थान्येव शौरसेन्या भवन्ति, अमूनि पुनरेवंविधानि भवन्तीति विभागः प्रति सूत्रं स्वयमभ्यूह्य दर्शनीयः ॥ यथा। अन्दावेदी। जुवदि जणो। मणसिला। इत्यादि ॥

अर्थ —यह सूत्र सर्व-सामान्य रूप से यह बतलाता है कि शौरसेनी भाषाके लगभग सभी नियम प्राकृत भाषा के समान ही होते हैं। जो कुछ भी अन्तर परस्पर म है वह अन्तर सूत्र-सख्या ४-२६० से

आरम्भ करके सूत्र संख्या ४-२८५ के अन्तर्गत प्रदर्शित कर दिया गया है और शेष सभी नियम प्राकृत-भाषा के समान ही जानना, तदनुसार सूत्र-संख्या १-४ से प्रारम्भ करके सूत्र-संख्या ४-२५६ तक के विधि-विधानों को शौरसेनी-भाषा के लिये भी कल्पित कर लेना। यों प्रत्येक सूत्र में प्रदर्शित परिवर्तन जैसा प्राकृत-भाषा के लिये है वैसा ही शौरसेनी भाषा के लिये भी स्वयमेव समझ लेना चाहिये।

शौरसेनी भाषा का मूल आधार प्राकृत भाषा ही है और इसीलिये संस्कृत भाषा से प्राकृत-भाषा की तुलना करने में जिन नियमों का तथा जिन विधि-विधानों का प्रयोग एवं प्रदर्शन किया जाता है उन्हीं नियमों का तथा उन्हीं विधि विधानों का प्रयोग एवं प्रदर्शन भी शौरसेनी भाषा के लिये किया जा सकता है। सूत्र-संख्या ४-२६० से ४-२८५ तक में वर्णित भिन्नता का स्वरूप स्वयमेव ध्यान में रखना चाहिये। कुछ एक उदाहरण यों हैं:—

| संस्कृत | प्राकृत | शौरसेनी | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| अन्तर्वेदिः = | अन्तावेई = | अन्तावेदी = | मध्य की वेदिका। |
| युवति—जन = | जुवइ-अणो = | जुवदि—जणो = | जवान स्त्री-पुरुष। |
| मनः शिला = | मणसिला = | मणसिला = | मैंन शील एक उपधातु |

यों प्राकृत-भाषा के और शौरसेनी भाषा के एक ही जैसे शब्दों में पूर्ण साम्य होते हुए भी जो यत् किञ्चित् अन्तर दिखलाई पड़ रहा है उसका समाधान सूत्र-संख्या ४-२६० से लगाकर सूत्र संख्या ४-२८५ तक में वर्णित विधि-विधानों से कर लेना चाहिये। शेष सब कार्य प्राकृत के समान ही जानना॥ ४-२८६॥

## इति शौरसेनी–भाषा–विवरण समाप्त



# अथ मागधी-भाषा व्याकरण प्रारम्भ

## अत एत् सौ पुंसि मागध्याम् ॥ ४-२८७ ॥

मागध्यां भाषायां सौ परे अकारस्य एकारो भवति पुंसि पुल्लिंगे ॥ एष मेषः । एशे मेशे ॥ एशे पुलिशे ॥ करोमि भदन्त । करेमि भन्ते ॥ अत इति किम् । णिही । कली । गिली ॥ पुंसीति किम् । जल ॥ यदपि "पोराण मद्ध-मागह-भासा नियय हवइ सुत्त" इत्यादिनार्षस्य अर्धमागध भाषा नियतत्वमाम्नायि वृद्धैस्तदपि प्रायोस्यैव विधानन्न वक्ष्यमाण लक्षणस्य ॥ कयरे आगच्छइ ॥ से तारिसे दुक्खसहे जिइन्दिए । इत्यादि ॥

*अर्थ* —मागधी भाषा में अकारान्त पुल्लिंग में प्रथमा विभक्ति के एक वचन में "सु" प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य "अकार" को "एकार" की प्राप्ति हो जाती है। जैसे —एष मेष = एशे मेशे=यह भेड़। पुरुष = एशे पुलिशे = यह आदमी। करोमि भदन्त = करेमि भन्ते=हे पूज्य ! मैं करता हूँ। इन उदाहरणों में प्रथमा विभक्ति के एक वचन में और संबोधन के एक वचन में "एकार" की स्थिति स्पष्टत प्रदर्शित की गई है।

*प्रश्न* —'अकारान्त' में ही प्रथमा विभक्ति के एक वचन में 'एकार' की स्थिति क्यों कही गई है ?

*उत्तर* —जो शब्द पुल्लिंग होते हुए भी अकारान्त नहीं हैं, उनमें प्रथमा विभक्ति के एक वचन में प्राप्तव्य प्रत्यय 'सु' के स्थान पर "एकार" की प्राप्ति नहीं पाई जाती है इसलिये अकारान्त के लिये ही ऐसा विधान किया गया है।

*उदाहरण* क्रम से इस प्रकार हैं —(१) *निधि = णिही*=खजाना (२) *करि = कली* = हाथी (३) *गिरिः=गिली*=पहाड़ इत्यादि। इन उदाहरणों से ज्ञात होता है कि ये इकारान्त हैं इसलिये इनमें प्रथमा विभक्ति के एक वचन में प्राप्तव्य प्रत्यय "सु" के स्थान पर "एकार" की प्राप्ति नहीं हुई है, यों अन्यत्र भी जान लेना चाहिये।

*प्रश्न* —पुल्लिंग में ही "एकार" की प्राप्ति होती है, ऐसा भी क्यों कहा गया है ?

*उत्तर* —जो शब्द अकारान्त होते हुए भी यदि पुल्लिंग नहीं हैं तो उन शब्दों में भी प्रथमा विभक्ति के एक वचन में प्राप्तव्य प्रत्यय "सु" के स्थान पर 'एकार" की प्राप्ति नहीं होगी। जैसे —जलम्=जल=पानी। इस उदाहरण में "जल" शब्द अकारान्त होते हुए भी पुल्लिंग नहीं होकर नपुंसक लिंग वाला है इसलिये इस शब्द में प्रथमा विभक्ति के एक वचन में "जले" नहीं होकर "जल" रूप ही बना है। यों अन्य अकारान्त नपुंसक लिंग वाले शब्दों के संबंध में भी यह बात ध्यान में रखी जानी चाहिये।

आर्ष वादी वृद्ध पुरुषों की ऐसी मान्यता है कि "अर्ध मागधी" भाषा सुनिश्चित है, अत्यत पुरानी है और इसलिये इसके नियमों का विधान करने की आवश्यकता नहीं है। यह बात अपेक्षा विशेष से भले ही ठीक हो परन्तु इस विषय में हमारा इतना ही निवेदन है कि हम भी प्राय उन्ही रूपों का विधान करते हैं और उन्हीं के अनुकूल नियमों का निर्धारण करते हैं जो कि अर्ध मागधी भाषा के साहित्य में उपलब्ध हैं, अत पुराण वादियो के मत से प्रतिकूल बात का विधान नहीं किया जा रहा है। जैसे.—*कतर आगच्छति = कयरे आगच्छइ* = दो में से कौन आता है? (२) *स तादृश दुःखसह जितेन्द्रिय. = से तारिसे दुक्खसहे जिइन्दिए* = वह जैसा इन्द्रियों को जीतने वाला है वैसा ही दुःखों को भी सहन करने वाला है। इन उदाहरणों में यह प्रदर्शित किया गया है कि जो पद अकारान्त पुल्लिंग वाले हैं उन सब में प्रथमा विभक्ति के एक वचन में सु' प्रत्यय के स्थान पर 'एकार' की ही प्राप्ति प्रदर्शित की गई है, यों 'अर्ध-मागधी' भाषा में उपलब्ध स्वरूप का ही समर्थन किया गया है और इसी की पुष्टि के लिये ही इस सूत्र का निर्माण किया गया है। यों प्राचीन मान्यता को ही संरक्षण प्रदान किया गया है। अत इसमें विरोध का प्रश्न ही नहीं है ॥ ४-२८७ ॥

## र-सोर्ल-शौ ॥ ४-२८८ ॥

**मागध्यां रेफस्य दन्त्य सकारस्य च स्थाने यथा संख्य लकारः तालव्य शकारश्च भवति ॥ र ॥ नले । कले ॥ स । हशे । शुदं । शोभणं ॥ उभयोः । शालशे । पुलिशे ॥**

**लहश-वश-नमिल शुल-शिल-विअलिद-मन्दाल-लायिदहियुगे ॥**
**वील-यिणे पक्खालदु मम शयलम वय्य-यम्बालं ॥ १ ॥**

*अर्थ*—मागधी भाषा में रेफरूप 'रकार' के स्थान पर और दन्त्य 'सकार' के स्थान पर क्रम से 'लकार' और तालव्य 'शकार' की प्राप्ति हो जाती है। उदाहरण इस प्रकार हैं—'रकार' से 'लकार' की प्राप्ति का उदाहरण —नर = नले = मनुष्य। कर' = कले = हाथ। 'सकार' से 'शकार' की प्राप्तिका उदाहरण—हंस = हशे = हंस पक्षी। सुतम् = शुदं = लड़के को। सोभनम् = शोभणं = सुन्दर। यदि एक ही पद में दो 'सकार' आ जाय तो भी उन दोनों सकारों के स्थान पर 'शकारों' की प्राप्ति हो जाती है। जैसे —सारस. = शालशे = सारस जाति का पक्षी विशेष। पुरुष = पुलिशे = मनुष्य। 'पुरुष' उदाहरण से यह भी ज्ञात होता है कि मागधी-भाषा में मूर्धन्य 'षकार' के स्थान पर भी तालव्य शकार की प्राप्ति हो जाया करती है।

ऊपर सूत्र की वृत्ति में जो गाथा उद्धृत की गई है उसमें यह बतलाया गया है कि मागधी-भाषा में 'रकार' के स्थान पर 'लकार' की, 'सकार' के स्थान पर 'शकार' की, 'तकार' के स्थान पर 'दकार' की, 'जकार' के स्थान पर 'यकार' की और 'ध' संयुक्त व्यञ्जन के स्थान पर द्वित्व 'य्य' की क्रम से प्राप्ति हो जाती है तथा प्रथमा विभक्ति में अकारान्त के स्थान पर 'एकारान्त' की आदेश प्राप्ति हो जाती है।

वृत्ति में मागधी-गाथा का संस्कृत अनुवाद इस प्रकार है —रभस-वश-नम्र-सुर-शिरो *विगलित मन्दार-राजित अंघ्रियुग ॥ वीर जिन प्रक्षालयतु मम सकलमवद्यजम्बालम् ॥ १ ॥*

*अर्थ* —भक्ति के कारण वेग पूर्वक झुकते हुए देवताओं के मस्तकों से गिरते हुए मन्दार जाति के श्रेष्ठ फूलों से जिनके दोनों चरण शोभायमान हो रहे हैं, ऐसे भगवान महावीर जिनेश्वर मेरे सम्पूर्ण पाप रूपी मैलको अथवा कीचड़ को प्रक्षालन कर दें अथवा दूर कर दें।

उपरोक्त वर्ण परिवर्तन अथवा वर्ण आदेश का स्वरूप क्रम से बतला दिया गया है, जो कि ध्यान देने योग्य है ॥ ४-२८८ ॥

## स-षोः संयोगे सोऽग्रीष्मे ॥ ४—२८९ ॥

**मागध्यां सकार षकारयोः संयोगे वर्तमानयोः सो भवति, ग्रीष्मशब्दे तु न भवति। ऊर्ध्वलोपाद्यपवादः ॥ स। पस्खलदि हस्ती। बुहस्पदी। मस्कली। विस्मये ॥ ष। शुस्क-दालुं। कस्टं। विस्नु। शस्प-कवले। उस्मा। निस्फलं। धनुस्खण्ड ॥ अग्रीष्म इति किम्। गिम्ह वाशले ॥**

*अर्थ* —मागधी-भाषा में संयुक्त रूप से रहे हुए हलन्त 'सकार' और हलन्त 'षकार' के स्थानपर हलन्त 'सकार' की प्राप्ति हो जाती है। परन्तु यह नियम 'ग्रीष्म' शब्द में रहे हुए हलन्त 'षकार' के लिये लागू नहीं पड़ता है। यों यह प्राप्त हलन्त 'सकार' ऊपर कहे हुए 'लोप आदि' विधियों की दृष्टि से अपवाद रूप ही समझा जाना चाहिये। हलन्त 'सकार' का उदाहरण इस प्रकार है —(१) *प्रस्खलति हस्ति = पस्खलदि हस्ती* = हाथी गिरता है। (२) *बृहस्पति = बुहस्पदी* = देवताओं का गुरू। (३) *मस्करी = मस्कली* = उपहास। (४) *विस्मय = विस्मये* = आश्चर्य। इन उदाहरणों में हलन्त 'सकार' की की स्थिति हलन्त रूप में ही रही है। अब हलन्त 'षकार' के उदाहरण यों हैं—(१) *शुष्कतालुम् = शुस्क-दालुं* = सूखा तालु। (२) *कष्टम् = कस्टं* = तकलीफ पीड़ा। (३) *विष्णुम् = विस्नु* = विष्णु को। (४) *शष्प कवलः = शस्प कवले* = घास का ग्रास। (५) *ऊष्मा = उस्मा* = गरमी। (६) *निष्फलं = निस्फलं* = फल रहित, व्यर्थ। (७) *धनुष् खण्डम् = धनुस्खंड* = धनुष् का टुकड़ा। इन उदाहरणों में हलन्त 'षकार' को हलन्त 'सकार' की प्राप्ति हुई है। यों अन्यत्र भी जान लेना चाहिये।

*प्रश्न* —'ग्रीष्म' शब्द में रहे हुए हलन्त 'षकार' को हलन्त 'सकार' की प्राप्ति क्यों नहीं हुई है?

*उत्तर* —चूँकि संस्कृत-भाषा में उपलब्ध 'ग्रीष्म' शब्द का रूपान्तर मागधी भाषा में 'गिम्ह' ही देखा जाता है, इसलिये ग्रन्थ-कर्ता को भी 'ग्रीष्म' शब्द में रहे हुए हलन्त 'षकार' के लिये उपरोक्त नियम के प्रतिकूल विधान करना पड़ा है। इसका उदाहरण इस प्रकार है,—*ग्रीष्म वासर = गिम्ह वाशले = ग्रीष्म ऋतु का दिन।* यों 'ग्रीष्म' का रूपान्तर 'गिम्ह' ही जानना ॥ ४-२८९ ॥

## ट्ट-ष्ठयोस्टः ॥ ४-२९० ॥

द्विरुक्तस्य टस्य षकाराक्रान्तस्य च ठकारस्य मागध्यां सकाराक्रान्तः टकारो भवति ॥ ट्ट । पस्टे । भस्टालिका । भस्टिणी ॥ ष्ठ । शुस्टु कदं । कोस्टागालं ॥

*अर्थ*—संस्कृत भाषा के शब्दों में उपलब्ध द्वित्व 'ट्ट' के स्थान पर और हलन्त 'षकार' सहित 'ठकार' के स्थान पर मागधी भाषा में हलन्त 'सकार' सहित 'टकार' की प्राप्ति होती है। द्वित्व 'टकार' के उदाहरण यों हैं—(१) *पट्ट* =*पस्टे*=पदार्थ विशेष (२) *भट्टारिका=भस्टालिका*=भट्टार की स्त्री। *भट्टिनी=भस्टिणी*=भट्ट की स्त्री। 'ष्ठ' के उदाहरण इस प्रकार हैं— (१) *सुष्ठकृतम्=शुस्टु-कदं*=अच्छा किया हुआ। (२) *कोष्ठागारम्=कोस्टागालं*=धान्य आदि रखने का स्थान विशेष ॥ ४-२९० ॥

## स्थ-र्थयोस्तः ॥ ४-२९१ ॥

स्थ, र्थ, इत्येतयोः स्थाने मागध्यां सकाराक्रान्तः तो भवति । स्थ । उवस्तिदे । शुस्तिदे ॥ र्थ । अस्त वदी । शस्तवाहे ॥

*अर्थ*—संस्कृत भाषा के शब्दों में उपलब्ध 'स्थ' और 'र्थ' के स्थान पर मागधी भाषा में हलन्त 'सकार' पूर्वक 'तकार' की प्राप्ति होती है। 'स्थ' के उदाहरण—(१) *उपस्थित* =*उवस्तिदे*= मौजूद-हाजिर। (२) *सुस्थित* =*शुस्तिदे*=अच्छी तरह से रहा हुआ। 'र्थ' के उदाहरण— (१) *अर्थपति*= *अस्त-पदी*=धन का मालिक। (२) *सार्थवाह* =*शस्तवाहे*=सद्-गृहस्थ अथवा बड़ा व्यौपारी ॥ ४-२९१ ॥

## ज-द्य-यां-यः ॥ ४-२९२ ॥

मागध्यां जद्ययां स्थाने यो भवति ॥ ज । याणदि । यणवदे । अय्युणे । दुय्यणे । गय्यदि । गुण-वय्यिदे ॥ द्य । मय्यं । अय्य किल विय्याहले आगदे ॥ य । यादि । यधाशलूवं । याण-वत्तं । यदि ॥ यस्य यत्व-विधानम् आदेर्योजः (१-२४५) इति बाधनार्थम् ॥

*अर्थ*—संस्कृत-भाषा के शब्दों में उपलब्ध 'ज', 'द्य' और 'य' के स्थान पर मागधी भाषा में 'य' की प्राप्ति हो जाती है। 'ज' के उदाहरण—(१) *जानाति*=*याणदि*=वह जानता है। (२) *जनपद*= *यणवदे*=प्रान्त का कुछ भाग विशेष-परगना, तहसील। (३) *अर्जुन* =*अय्युणे*=पाण्डु पुत्र, महाभारत का नायक (४) *दुर्जन* =*दुय्यणे*=दुष्ट पुरुष। (५) *गर्जति*=*गय्यदि*=गर्जता है। (६) *गुणवर्जित*= गुण-वय्यिदे=गुणों से रहित ॥ 'द्य' के उदाहरण—(१) *मद्यं* = *मय्यं*=शराब। (२) *अद्य किल*=*अय्य*

किल = निश्चय ही आज। (३) विद्याधर =आगत = विय्याहले आगदे = विद्याधर (देवता विशेष) आगया है॥ 'य' के उदाहरण -(१) याति=यादि जाता है। (२) यथासरूपम्=यधा शल्व=समान रूप वाला। (३) यानवर्तम् =याणवत्त = वाहन विशेष का होना। (४) यति = यदि = सन्यासी॥

इसी व्याकरण के प्रथम पाद में सूत्र-संख्या २४५ में 'आदेर्योजः' के विधानानुसार यह बतलाया गया है कि संस्कृत भाषा के शब्दों में यदि आदि में 'यकार' हो तो उसके स्थान पर 'जकार' की प्राप्ति हो जाती है, इस विधान के प्रतिकूल मागधी-भाषा में 'यकार' के स्थान पर 'यकार' ही होता है, 'जकार' नहीं होता है, ऐसा बतलाने के लिये ही इस सूत्र में 'ज' और 'द्य' के साथ साथ 'य' भी लिखा गया है। जो कि ध्यान में रखने के योग्य है। यों यह सूत्र उक्त सूत्र-संख्या १-२४५ के प्रतिकूल है अथवा अपवाद स्वरूप है, यह भी कहा जा सकता है। जैसे —यति = यदी = साधु अथवा सन्यासी॥ ४-२९२॥

## न्य-ण्य-ज्ञ-ञ्जां ञ्ञः ॥ ४-२९३ ॥

**मागध्यां न्य ण्य-ज्ञ-ञ्ज इत्येतेषां द्विरुक्तो ञो भवति॥ न्य। अहिमञ्ञु कुमाले। अञ्ञ-दिश। शामञ्ञ-गुणे। कञ्ञका-वलणं॥ ण्य। पुञ्ञवन्ते। अबम्हञ्ञ। पुञ्ञाह। पुञ्ञं॥ ज्ञ। पञ्ञाविशाले। शव्वञ्ञे। अवञ्ञा॥ ञ्ज। अञ्ञली धणञ्ञए। पञ्ञले॥**

*अर्थ* —संस्कृत भाषा के शब्दों में रहे हुए 'न्य, ण्य, ज्ञ, ञ्ज' के स्थान पर मागधी-भाषा में द्वित्व 'ञ्ञ' की प्राप्ति होती है। जैसे—'न्य' के उदाहरण —(१) *अभिमन्यु-कुमार* =*अहिमञ्ञकुमाले* = अर्जुन नामक पांडव का पुत्र। (२) *अन्य दिशम्* = *अञ्ञा दिश* = दूसरी दिशाको। (३) *सामान्यगुण* = *शामञ्ञगुणे* = साधारण गुण। (४) *कन्यका वरणं* = *कञ्ञका वलण* = पुत्री की सगाई करने सम्बन्धी वाक्य विशेष॥ 'ण्य' के उदाहरण —(१) *पुण्यवन्त* = *पुञ्ञवन्ते* = पुण्यवाले, अच्छे कर्मों वाले। (२) *अब्रह्मण्यम्*=*अबम्हञ्ञ*=ब्राह्मण के आचरण करने के योग्य नहीं। (३) *पुण्याहम्* = *पुञ्ञाहं*=आशीर्वाद और (४) *पुण्यम्* = *पुञ्ञ* = पवित्र काम, शुभ कार्य। 'ज्ञ' के उदाहरण —(१) *प्रज्ञाविशाल* = *पञ्ञाविशाले* = विशाल बुद्धि वाला। (२) *सर्वज्ञ* = *शव्वञ्ञे* = सब कुछ जानने वाला। (३) *अवज्ञा* = *अवञ्ञा* = तिरस्कार, अनादर। 'ञ्ज' के उदाहरण —*अञ्जलि* = *अञ्ञली* = हथेली से निर्मित पुट विशेष (२) *धनञ्जय* = *धणञ्ञय* = अर्जुन पाण्डु-पुत्र। (३) *पञ्जर* = *पञ्ञले* = शस्त्र विशेष॥ ४-२९३॥

## व्रजो जः ॥ ४-२९४ ॥

**मागध्यां व्रजे जकारस्य ञ्ञो भवति॥ यापवाद॥ वञ्ञदि॥**

*अर्थ* —संस्कृत-भाषा में रही हुई धातु 'व्रज' के 'ज्' व्यञ्जन के स्थान पर मागधी-भाषा में द्वित्व 'ञ्ञ' की प्राप्ति होती है। यों यह नियम उपरोक्त सूत्र-संख्या ४-२९२ के लिये अपवाद स्वरूप समझा जाना चाहिये। उदाहरण यों है—*व्रजति* = *वञ्ञदि* = वह जाता है॥ ४-२९४॥

## ट्ट-ष्टयोस्टः ॥ ४-२९० ॥

द्विरुक्तस्य टस्य षकाराक्रान्तस्य च टकारस्य मागध्यां सकाराक्रान्तः टकारो भवति ॥ ट्ट। पस्टे। भस्टालिका। भस्टिणी ॥ ष्ट। शुस्टु कदं। कोस्टागालं ॥

*अर्थः*—संस्कृत भाषा के शब्दों में उपलब्ध द्वित्व 'ट्ट' के स्थान पर और हलन्त 'षकार' सहित 'टकार' के स्थान पर मागधी भाषा में हलन्त 'सकार' सहित 'टकार' की प्राप्ति होती है। द्वित्व 'टकार' के उदाहरण यों है—(१) पट्टः=पस्टे=पदार्थ विशेष। (२) भट्टारिका=भस्टालिका=भट्टारक की स्त्री। भट्टिनी=भस्टिणी=भट्ट की स्त्री। 'ष्ट' के उदाहरण इस प्रकार हैं—(१) सुष्ठुकृतम्=शुस्टु-कदं=अच्छा किया हुआ। (२) कोष्ठागारम्=कोस्टागालं=धान्य आदि रखने का स्थान विशेष ॥ ४-२९० ॥

## स्थ-र्थयोस्तः ॥ ४-२९१ ॥

स्थ, र्थ, इत्येतयोः स्थाने मागध्यां सकाराक्रान्तः तो भवति। स्थ। उवस्तिदे। शुस्तिदे ॥ र्थ। अस्त वदी। शस्तवाहे ॥

*अर्थः*—संस्कृत भाषा के शब्दों में उपलब्ध 'स्थ' और 'र्थ' के स्थान पर मागधी भाषा में हलन्त 'सकार' पूर्वक 'तकार' की प्राप्ति होती है। 'स्थ' के उदाहरण—(१) उपस्थितः=उवस्तिदे=मौजूद-हाजिर। (२) सुस्थितः=शुस्तिदे=अच्छी तरह से रहा हुआ। 'र्थ' के उदाहरण—(१) अर्थपतिः=अस्त-वदी=धन का मालिक। (२) सार्थवाहः=शस्तवाहे=सद्-गृहस्थ अथवा बड़ा व्योपारी ॥ ४-२९१ ॥

## ज-द्य-यां-यः ॥ ४-२९२ ॥

मागध्यां जद्ययां स्थाने यो भवति ॥ ज। याणदि। यणवदे। अय्युणे। दुय्यणे। गय्यदि। गुण-वय्यिदे ॥ द्य। मय्य। अय्य किल विय्याहले आगदे ॥ य। यादि। यधाशलूवं। याण-वत्त। यदि ॥ यस्य यत्व-विधानम् आदेर्योजः (१-२४५) इति बाधनार्थम् ॥

*अर्थः*—संस्कृत-भाषा के शब्दों में उपलब्ध 'ज', 'द्य' और 'य' के स्थान पर मागधी भाषा में 'य' की प्राप्ति हो जाती है। 'ज' के उदाहरण—(१) जानाति=याणदि=वह जानता है। (२) जनपदः= [illegible] भाग विशेष-परगना, तहसील। (३) अर्जुनः=अय्युणे=पाण्डु पुत्र, महाभारत [illegible] =[illegible]यणे=दुष्ट पुरुष। (५) गर्जति=गय्यदि=गर्जता है। (६) गुणवर्जितः= [illegible] के उदाहरण—(१) मद्यं=मय्यं=शराब। (२) अद्य किल=अय्य

किल=निश्चय ही आज। (३) विद्याधर =आगत = विय्याहले आगदे = विद्याधर (देवता विशेष) आगया है।। 'य' के उदाहरण -(१) याति=यादि जाता है। (२) यथास्वरूपम्=यधा शलूवं=समान रूप वाला। (३) यानवर्तम्=याणवत्त=वाहन विशेष का होना। (४) यति=यदि=सन्यासी।।

इसी व्याकरण के प्रथम पाद में सूत्र संख्या २४५ से 'आदेर्यो जः' के विधानानुसार यह बतलाया गया है कि संस्कृत भाषा के शब्दों में यदि आदि में 'यकार' हो तो उसके स्थान पर 'जकार' की प्राप्ति हो जाती है, इस विधान के प्रतिकूल मागधी-भाषा में 'यकार' के स्थान पर 'यकार' ही होता है, 'जकार' नहीं होता है, ऐसा बतलाने के लिये ही इस सूत्र में 'ज' और 'द' के साथ साथ 'य' भी लिखा गया है। जो कि ध्यान में रखने के योग्य है। यों यह सूत्र उक्त सूत्र संख्या १-२४५ के प्रतिकूल है अथवा अपवाद स्वरूप है, यह भी कहा जा सकता है। जैसे —*यति* =*यदी*=साधु अथवा सन्यासी।। ४-२९२।।

## न्य-ण्य-ज्ञ-ञ्जां ञ्ञः ॥ ४-२९३ ॥

**मागध्यां न्य ण्य-ज्ञ-ञ्ज इत्येतेषां द्विरुक्तो ञो भवति ॥ न्य । अहिमञ्ञु कुमाले । अञ्ञ-दिशं । शामञ्ञ-गुणे । कञ्ञका-वलणं ॥ ण्य । पुञ्ञवन्ते । अबम्हञ्ञं । पुञ्ञाहं । पुञ्ञं ॥ ज्ञ । पञ्ञाविशाले । शव्वञ्ञे । अवञ्ञा ॥ ञ्ज । अञ्ञली धणञ्ञए । पञ्ञले ॥**

*अर्थ*—संस्कृत भाषा के शब्दों में रहे हुए 'न्य, ण्य, ज्ञ, ञ्ज' के स्थान पर मागधी-भाषा में द्वित्व 'ञ्ञ' की प्राप्ति होती है। जैसे—'न्य' के उदाहरण —(१) *अभिमन्यु-कुमार* =*अहिमञ्ञकुमाले*=अर्जुन नामक पाण्डव का पुत्र। (२) *अन्य दिशम्* =*अञ्ञ दिशं*=दूसरी दिशाको। (३) *सामान्यगुण*=*शामञ्ञगुणे*=साधारण गुण। (४) *कन्यका वरण*=*कञ्ञका वलणं*=पुत्री की सगाई करने सम्बन्धी वाक्य विशेष।। 'ण्य' के उदाहरण —(१) *पुण्यवन्त* =*पुञ्ञवन्ते*=पुण्यवाले, अच्छे कर्मो वाले। (२) *अब्रह्मण्यम्*=*अबम्हञ्ञं*=ब्राह्मण के आचरण करने के योग्य नहीं। (३) *पुण्याहम्* =*पुञ्ञाहं*=आशीर्वाद और (४) *पुण्यम्* =*पुञ्ञं*=पवित्र काम, शुभ कार्य। 'ज्ञ' के उदाहरण —(१) *प्रज्ञाविशाल* =*पञ्ञाविशाले*=विशाल बुद्धि वाला। (२) *सर्वज्ञ* =*शव्वञ्ञे*=सब कुछ जानने वाला। (३) *अवज्ञा* =*अवञ्ञा*=तिरस्कार, अनादर। 'ञ्ज' के उदाहरण —*अञ्जलि*=*अञ्ञली*=हथेली से निर्मित पुट विशेष (२) *धनञ्जय* =*धणञ्ञए*=अर्जुन पांडु-पुत्र। (३) *पञ्जर* =*पञ्ञले*=शस्त्र विशेष ॥४-२९३॥

## व्रजो ञः ॥ ४-२९४ ॥

**मागध्यां व्रजे जकारस्य ञ्ञो भवति ॥ यापवादः ॥ वञ्ञदि ॥**

*अर्थ*—संस्कृत-भाषा में रही हुई धातु 'व्रज' के 'ज्' व्यञ्जन के स्थान पर मागधी-भाषा में द्वित्व 'ञ्ञ' की प्राप्ति होती है। यों यह नियम उपरोक्त सूत्र-संख्या ४-२९२ के लिये अपवाद स्वरूप समझा जाना चाहिये। उदाहरण यों है —*व्रजति* =*वञ्ञदि*=वह जाता है ॥ ४-२९४ ॥

## ट्ट-ष्ठयोस्टः ॥ ४-२९० ॥

द्विरुक्तस्य टस्य षकाराक्रान्तस्य च ठकारस्य मागध्यां सकाराक्रान्तः टकारो भवति ॥ ट्ट । पस्टे । भस्टालिका । भस्टिणी ॥ ष्ठ । शुस्टु कदं । कोस्टागालं ॥

*अर्थ*—संस्कृत भाषा के शब्दों में उपलब्ध द्वित्व 'ट्ट' के स्थान पर और हलन्त 'षकार' सहित 'ठकार' के स्थान पर मागधी भाषा में हलन्त 'सकार' सहित 'टकार' की प्राप्ति होती है। द्वित्व 'टकार' के उदाहरण यों हैं—(१) *पट्ट* =*पस्टे*=पदार्थ विशेष (२) *भट्टारिका=भस्टालिका*=भट्टार की स्त्री। *भट्टिनी=भस्टिणी*=भट्ट का स्त्री। 'ष्ठ' के उदाहरण इस प्रकार हैं— (१) *सुष्ठकृतम्=शुस्टु-कदं*=अच्छा किया हुआ। (२) *कोष्ठागारम्=कोस्टागाल*=धान्य आदि रखने का स्थान विशेष ॥ ४-२९० ॥

## स्थ-र्थयोस्तः ॥ ४-२९१ ॥

स्थ, र्थ, इत्येतयोः स्थाने मागध्यां सकाराक्रान्तः तो भवति । स्थ । उवस्तिदे । शुस्तिदे ॥ र्थ । अस्त वदी । शस्तवाहे ॥

*अर्थ*—संस्कृत भाषा के शब्दों में उपलब्ध 'स्थ' और 'र्थ' के स्थान पर मागधी भाषा में हलन्त 'सकार' पूर्वक 'तकार' की प्राप्ति होती है। 'स्थ' के उदाहरण—(१) *उपस्थित =उवस्तिदे*=मौजूद-हाजिर। (२) *सुस्थित =शुस्तिदे*=अच्छी तरह से रहा हुआ। 'र्थ' के उदाहरण— (१) *अर्थपतिः=अस्त-वदी*=धन का मालिक। (२) *सार्थवाहः =शस्तवाहे*=सद्-गृहस्थ अथवा बड़ा व्यौपारी ॥ ४-२९१ ॥

## ज-द्य-यां-यः ॥ ४-२९२ ॥

मागध्यां जद्ययां स्थाने यो भवति ॥ ज । याणदि । यणवदे । अय्युणे । दुय्यणे । गय्यदि । गुण-वय्यिदे ॥ द्य । मय्य । अय्य किल विय्याहले आगदे ॥ य । यादि । यधाशलूवं । याण-वत्तं । यदि ॥ यस्य यत्व-विधानम् आदेर्योजः (१-२४५) इति बाधनार्थम् ॥

*अर्थ*—संस्कृत-भाषा के शब्दों में उपलब्ध 'ज', 'द्य' और 'य' के स्थान पर मागधी भाषा में 'य' की प्राप्ति हो जाती है। 'ज' के उदाहरण—(१) *जानाति=याणदि*=वह जानता है। (२) *जनपदः=यणवदे*=प्रान्त का कुछ भाग विशेष-परगना, तहसील। (३) *अर्जुन =अय्युणे*=पाण्डु पुत्र, महाभारत का नायक (४) *दुर्जन =दुय्यणे*=दुष्ट पुरुष। (५) *गर्जति =गय्यदि*=गर्जता है। (६) *गुणवर्जित =गुण-वय्यिदे*=गुणों से रहित ॥ 'द्य' के उदाहरण—(१) *मद्यं =मय्यं*=शराब। (२) *अद्य किल=अय्य*

ल=निश्चय ही आज। (३) विद्याधर =आगत = विज्जाहल -आगदे = विद्याधर (देवता विशेष) आगया है ॥ 'य' के उदाहरण -(१) याति=यादि जाता है। (२) यथास्वरूप=यधा शलूव=समान रूप वाला। (३) यानवर्तम् = याणवत्त = वाहन विशेष का होना। (४) यति = यदि = सन्यासी ॥

इसी व्याकरण के प्रथम पाद में सूत्र-संख्या २४५ में 'आदेर्यो ज' के विधानानुसार यह बतलाया गया है कि संस्कृत भाषा के शब्दों में यदि आदि में 'यकार' हो तो उसके स्थान पर 'जकार' की प्राप्ति हो जाती है, इस विधान के प्रतिकूल मागधी-भाषा में यकार' के स्थान पर 'यकार' ही होता है, 'जकार' नहीं होता है, ऐसा बतलाने के लिये ही इस सूत्र में 'ज' और 'य' के साथ साथ 'य' भी लिखा गया है। जो कि ध्यान में रखने के योग्य है। यों यह सूत्र उक्त सूत्र-संख्या १-२४५ के प्रतिकूल है अथवा अपवाद स्वरूप है, यह भी कहा जा सकता है। जैसे—याति = यदी = साधु अथवा सन्यासी ॥ ४-२९२ ॥

## न्य-एय-ज्ञ-ञ्जां ञ्ञः ॥ ४-२९३ ॥

मागध्यां न्य ण्य-ज्ञ-ञ्ज इत्येतेषां द्विरुक्तो ञो भवति ॥ न्य । अहिमञ्ञु कुमाले । अञ्ञ-दिश । शामञ्ञ-गुणे । कञ्ञका-वलणं ॥ ण्य । पुञ्ञवन्ते । अबम्हञ्ञं । पुञ्ञाह । पुञ्ञं ॥ ज्ञ । पञ्ञाविशाले । शव्वञ्ञे । अवञ्ञा ॥ ञ्ज । अञ्ञली धणञ्ञए । पञ्ञले ॥

*अर्थ*—संस्कृत भाषा के शब्दों में रहे हुए 'न्य, ण्य, ज्ञ, ञ्ज' के स्थान पर मागधी-भाषा में द्वित्व 'ञ्ञ' की प्राप्ति होती है। जैसे—'न्य' के उदाहरण—(१) *अभिमन्यु-कुमार* =*अहिमञ्ञकुमाले* = अर्जुन नामक पांडव का पुत्र। (२) *अन्य दिशम्* = *अञ्ञा दिश* = दूसरी दिशा को। (३) *सामान्यगुण'* = *शामञ्ञगुणे* = साधारण गुण। (४) *कन्यका वरण* = *कञ्ञका वलण* = पुत्री की सगाई करने सम्बन्धी वाक्य विशेष ॥ 'ण्य' के उदाहरण—(१) *पुण्यवन्त* = *पुञ्ञवन्ते* = पुण्यवाले, अच्छे कर्मों वाले। (२) *अब्रह्मण्यम्* = *अबम्हञ्ञं* = ब्राह्मण के आचरण करने के योग्य नहीं। (३) *पुण्याहम्* = *पुञ्ञाह* = आशीर्वाद और (४) *पुण्यम्* = *पुञ्ञ* = पवित्र काम; शुभ कार्य। 'ज्ञ' के उदाहरण—(१) *प्रज्ञाविशाल'* = *पञ्ञाविशाले* = विशाल बुद्धि वाला। (२) *सर्वज्ञ* = *शव्वञ्ञे* = सब कुछ जानने वाला। (३) *अवज्ञा* = *अवञ्ञा* = तिरस्कार, अनादर। 'ञ्ज' के उदाहरण—*अञ्जलि* = *अञ्ञली* = हथेली से निर्मित पुट विशेष (२) *धनञ्जय* = *धणञ्ञय* = अर्जुन पाण्डु-पुत्र। (२) *पञ्जर* = *पञ्ञले* = शस्त्र विशेष ॥ ४-२९३ ॥

## व्रजो जः ॥ ४-२९४ ॥

मागध्यां व्रजे जकारस्य ञ्ञो भवति ॥ यापवादः ॥ वञ्ञदि ॥

*अर्थ*—संस्कृत-भाषा में रही हुई धातु 'व्रज' के 'ज्' व्यञ्जन के स्थान पर मागधी-भाषा में द्वित्व 'ञ्ञ' की प्राप्ति होती है। यों यह नियम उपरोक्त सूत्र-संख्या ४-२९२ के लिये अपवाद स्वरूप समझा जाना चाहिये। उदाहरण यों है—*व्रजति* = *वञ्ञदि* = वह जाता है ॥ ४-२९४ ॥

## छस्य श्चोनादौ ॥ ४–२९५ ॥

मागध्यामनादौ वर्तमानस्य छस्य तालव्य शकाराक्रान्तः चो भवति ॥ गश्च गश्च ॥ उश्चलदि । पिश्चिले । पुश्चदि ॥ लाक्षणिकस्यापि । आपन्न-वत्सलः । आवन्न-वश्चले ॥ तिर्यक् प्रेक्षते । तिरिच्छि पेच्छइ । तिरिश्चि पेस्कदि ॥ अनादाविति किम् । छाले ॥

*अर्थः*—संस्कृत भाषा में यदि किसी भी पद में छकार आदि अक्षर के रूप में नहीं रहा हुआ हो और हलन्त अवस्था में भी नहीं हो तो उस 'छकार' के स्थान पर मागधी भाषा में 'हलन्त तालव्य शकार' के साथ साथ 'चकार' की प्राप्ति हो जाती है। यों अनादि 'छकार' के स्थान पर 'श्च' की प्राप्ति मागधी-भाषा में जाननी चाहिये। जैसे—(१) *गच्छ, गच्छ = गश्च, गश्च* = जाओ, जाओ। (२) *उच्छलति = उश्चलदि* = वह उछलता है। (३) *पिच्छिल = पिश्चिले* = पंख वाला। (४) *पृच्छति = पुश्चदि* = वह पूछता है।

व्याकरण के नियमानुसार संस्कृत-भाषा से प्राकृत भाषा में भी यदि किसी व्यञ्जन के स्थान पर 'छकार' की प्राप्ति हुई हो तो उस स्थानापन्न 'छकार' के स्थान पर भी मागधी भाषा में 'हलन्त तालव्य शकार सहित चकार' को-अर्थात् 'श्च' की प्राप्ति हो जाया करती है। जैसे—(१) *आपन्न-वत्सल = आवण्ण-वच्छलो* = आवन्न-वश्चले = जिसको प्रेम-भावना की प्राप्ति हुई हो वह। (२) *तिर्यक् प्रेक्षते = तिरिच्छि पेच्छइ = तिरिश्चि पेस्कदि* = वह टेढ़ा देखता है।

*प्रश्नः*—'अनादि' में रहे हुए 'छकार' के स्थान पर ही 'श्च' की प्राप्ति होती है ऐसा क्यों कहा गया है?

*उत्तर*—क्योंकि यदि 'छकार' व्यञ्जन 'शब्द के आदि में' रहा हुआ होगा तो उस छकार के स्थान पर 'श्च' की प्राप्ति नहीं होगी। जैसे—*क्षार = छारो = छाले* = जलने के पश्चात् बचा हुआ क्षार अथवा खार पदार्थ विशेष। यों आदि 'छकार' को 'श्च' की प्राप्ति नहीं है ॥ ४-२९५ ॥

## क्षस्य ᳵकः ॥ ४–२९६ ॥

मागध्यामनादौ वर्तमानस्य क्षस्य ᳵ को जिह्वामूलीयो भवति ॥ यᳵ के लᳵकशे ॥ अनादावित्येव । खय-यल-हला । क्षय जलधरा इत्यर्थः ॥

*अर्थः*—संस्कृत भाषा में अनादि रूप से रहे हुए 'क्ष' के स्थान पर मागधी-भाषा में 'जिह्वामूलीय ᳵ क' की प्राप्ति हो जाती है। जैसे—(१) *यक्ष = यᳵके* = यक्ष जाति का देवता विशेष। (२) *राक्षस = लᳵकशे* = राक्षस, वाण व्यन्तर जाति का देव विशेष।

प्रश्न —अनादि रूप से रहे हुए 'क्ष' के स्थान पर ही मागधी भाषा में 'जिह्वामूलीय ᳵक' की प्राप्ति होती है, ऐसा क्यों कहा गया है ?

उत्तर —यदि 'क्षकार' अनादि में नहीं होकर आदि में रहा हुआ होगा तो उसके स्थान पर मागधी-भाषा में 'जिह्वा मूलीय ᳵक' की प्राप्ति नहीं होगी। जैसे —क्षय-जलधराः = खय-यलहला = नष्ट हुए बादल। यहां पर आदि क्षकार का खकार की प्राप्ति हुई है ॥ ४-२९६ ॥

## स्कः प्रेक्षाचक्षोः ॥ ४-२९७ ॥

मागध्यां प्रेक्षेराचक्षेश्च क्षस्य सकाराक्रान्तः को भवति ॥ जिह्वामूलीयापवादः ॥ पेस्कदि । आचस्कदि ॥

*अर्थ* —संस्कृत भाषा के 'प्रेक्ष' और 'आचक्ष' में स्थित 'क्षकार' के स्थान पर मागधी-भाषा में 'हलन्त सकार' सहित 'ककार' की प्राप्ति होती है। यह सूत्र उपरोक्त सूत्र संख्या ४-२९६ के प्रति अपवाद स्वरूप सूत्र है। उदाहरण यों हैः—(१) *प्रेक्षते = पेस्कदि* = वह देखता है। (२) *आचक्षते = आचस्कदि* = वह कहता है ॥ ४-२९७ ॥

## तिष्ठ श्चिष्ठः ॥ ४-२९८ ॥

मागध्यां स्थाधातोर्यस्तिष्ठ इत्यादेशस्तस्यचिष्ठ इत्यादेशो भवति ॥ चिष्ठदि ॥

*अर्थ* —संस्कृत-धातु 'स्था' के स्थान पर 'तिष्ठ' का आदेश होता है और उसी आदेश प्राप्त 'तिष्ठ' धातु-रूप के स्थान पर मागधी-भाषा में 'चिष्ठ' धातु रूप की आदेश प्राप्ति हो जाती है। जैसे —*तिष्ठति = चिष्ठदि* = वह बैठता है। ॥ ४-२९८ ॥

## अवर्णाद्वा ङसो डाहः ॥ ४-२९९ ॥

मागध्यामवर्णात् परस्यङसोडित् आह इत्यादेशो वा भवति ॥ हगे न एलिशाह कम्माह काली। भगदत्त-शोणिदाह कुम्मे। पचे। भीमशेणस्स पश्चादो हिण्डीअदि। हिडिम्बाए घडुक्कयशोकेण उवशमदि ॥

*अर्थ* —मागधी भाषा में षष्ठी विभक्ति के एकवचन में अकारान्त पुल्लिंग में अथवा नपुंसक लिंग में प्राप्तव्य प्रत्यय 'ङस् = स्स' के स्थान पर विकल्प से 'डाह = आह' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति होती है। सूत्र में उल्लिखित 'डाह' प्रत्यय में स्थित 'डकार' से संज्ञा शब्दों में स्थित अन्त्य 'अकार' की इत् संज्ञा अर्थात् लोप-स्थिति प्राप्त होती है, ऐसा तात्पर्य प्रदर्शित है। उदाहरण यों हैं—(१) *अहम् न ईदृश*

कर्मण कारी = हगे न एलिशाह कम्माह काली = मैं इस प्रकार के कर्म का करने वाला नहीं हूँ। (२) भगदत्तशोणितस्य कुम्भ = भगदत्त शोणिदाह कुम्भे = भगदत्त नामक व्यक्ति-विशेष के रक्त का (यह) घड़ा है। इन उदाहरणों में 'एलिशाह, कम्माह और शोणिदाह' षष्ठी विभक्ति के एकवचन में प्राप्तव्य प्रत्यय 'स्स' के स्थान पर 'आह' लिखा गया है। वैकल्पिक स्थिति होने से पक्षान्तर में 'स्स' प्रत्यय भी होता है। जैसे:—(१) भीमसेनस्य पश्चात् हिण्डयते = भीमशेणस्स पश्चादो हिण्डीअदि = भीमसेनके पीछे पीछे घूमता है। (२) हिडिम्बाया घटोत्कचशोकं न उपशाम्यति = हिडिम्बाए घडुक्कयशोके ण उवशमदि = हिडिम्बा राक्षसिणी का (उसके पुत्र) घटोत्कच-(के मृत्यु का) शोक शान्त नहीं होता है। इन उदाहरणों में से प्रथम उदाहरण में 'भीमशेणाह' नहीं बतला कर 'भीमशेणस्स' ऐसा रूप प्रदर्शित किया गया है। द्वितीय उदाहरण में 'हिडिम्बाह' नहीं लिखकर 'हिडिम्बाए' लिखा गया है, जो यह सूचित करता है कि स्त्रीलिंग शब्दों में षष्ठी विभक्ति के एकवचन में 'आह' प्रत्यय की प्राप्ति नहीं होती है। यों 'आह और स्स' प्रत्ययों को वैकल्पिक स्थिति को समझ लेना चाहिये ॥ ४-२९९ ॥

## आमो डाहँ वा ॥ ४-३०० ॥

मागध्यामवर्णात् परस्य आमोनुनासिकान्तोडित् आहादेशो वा भवति ॥ शय्यणाहँ सुहं। पक्षे। नलिन्दाण ॥ व्यत्ययात् प्राकृतेपि ताहँ। तुम्हाहँ। अम्हाहँ। सरिआहँ। कम्माहँ ॥

*अर्थ*:—मागधी-भाषा में अकारान्त पुल्लिंग अथवा नपुंसकलिंग वाले शब्दों के षष्ठी विभक्ति के बहुवचन में प्राप्तव्य प्रत्यय 'ण अथवा णं' के स्थान पर विकल्प से अनुनासिक सहित 'डाहँ = आहँ' की प्राप्ति होती है। सूत्र में उल्लिखित 'डाहँ' में स्थित 'डकार' इत्संज्ञावाचक होने से 'आहँ' प्रत्यय लगने के पहिले अकारान्त शब्दों के अन्त्य 'अकार' का लोप हो जाता है। तदनुसार केवल 'आहँ' प्रत्यय की ही प्राप्ति होता है। उदाहरण यों है:—सज्जनानाम् सुखम् = शय्यणाहँ सुहं = सज्जन पुरुषों का सुख। वैकल्पिक पक्ष होने से षष्ठी-विभक्ति बोधक प्रत्यय 'ण अथवा णं' का उदाहरण भी यों है:—नरेन्द्राणाम् = नलिन्दाण = राजाओं का ॥ मागधी-भाषा में प्राप्त उक्त प्रत्यय 'आह' कभी-कभी प्राकृत-भाषा में भी देखा जाता है। ऐसी स्थिति को 'व्यत्यय' स्थिति कही जाती है। प्राकृत-भाषा के उदाहरण इस प्रकार हैं:—(१) तेषाम् = ताहँ = उनका अथवा उनके। (२) युष्माकम् = तुम्हाहँ = तुम्हारा, तुम्हारे, आपका-आपके। (३) अस्माकम् = अम्हाहँ = हमारा, हमारे। (४) सरिताम् = सरिआहँ = नदियों का। (५) कर्मणाम् = कम्माहँ = कर्मों का-कार्यों का। यों मागधी का प्रभाव प्राकृत-भाषा में भी देखा जाता है ॥ ४-३०० ॥

## अहं वयमोर्हगे ॥ ४-३०१ ॥

मागध्यामहं वयमोः स्थाने हगे इत्यादेशो भवति ॥ हगे शक्कावदालतित्त-णिवाशी धीवले। हगे शंपत्ता ॥

*अर्थ* —संस्कृत भाषा में उपलब्ध उत्तम पुरुष वाचक सर्वनाम रूप 'अहम् और वयम्' के स्थान पर मागधी भाषा में केवल एक ही रूप 'हगे' की आदेश-प्राप्ति होती है। जैसे —अहम् शकावतार तीर्थ निवासी धीवर = (१) हगे शक्कावदालतित्त-णिवाशी धीवले = शक्रावतार नामक तीर्थ का रहने वाला मैं मच्छीमार हूँ। (२) वयम् सम्प्राप्ता = हगे शंपत्ता = हम (सब) आनन्द पूर्वक पहुँच गये हैं॥ यों इन दोनों दृष्टान्तों में 'अहम् और वयम्' के स्थान पर 'हगे' रूप की आदेश प्राप्ति हुई है॥ ४-३०१॥

## शेषं शौरसेनीवत् ॥ ४—३०२ ॥

मागध्यां यदुक्तं ततोन्यच्छौरसेनीवद् द्रष्टव्यम्॥ तत्र तो दोनादौ शौरसेन्यामयुक्तस्य-(४-२६०)॥ पविशदु आवुत्ते शामि-पशादाय॥ अधः क्वचित्-(४-२६१)॥ अले किं एशे महन्दे कलयले॥ वादेस्तावति (४-२६२)॥ मालेध वा धलेध वा। अय दाव शे आगमे॥ आ आमन्त्र्ये सौ वे नो नः (४-२६३) भो कञ्चुइआ॥ भो वा (४-२६४) भो रायं॥ भवद्भगवतोः (४-२६५) एदु भवं शमणे भयवं महावीले। भयवं कदन्ते ये अप्पणो पक्कं उज्झिय पलस्स पक्कं पमाणी कलेशि॥ न वा र्योय्यः (४-२६६)॥ अय्य एशे खु कुमाले मलयकेदू॥ थो धः (४-२६७)॥ अले कुम्भिला कधेहि॥ इह हचोर्हस्य (४-२६८) ओ शलध अय्या ओशलध॥ भुवो भः (४-२६९)॥ भोदि॥ पूर्वस्य पुरवः (४-२७०)॥ अपुरवे॥ क्त्व इय दूणौ (४-२७१)॥ किं खु शोभणे ब्रह्मणे शित्ति कलिय लञ्जापलिग्गहे दिण्णे॥ कृ-गमो डडुअः (४-२७२) कडुअ। गडुअ॥ दिरिचेचोः (४-२७३)॥ अमच्च लक्कशं पिक्खिदुं इदोय्येव आगश्चदि॥ अतो देश्च (४-२७४)॥ अले किं एशे महन्दे कलयले शुणीअदे॥ भविष्यति स्सिः (४-२७५)॥ ता कहिं नु गदे लुहिलप्पिए भविस्सिदि॥ अतोडसेर्डादो डादू (४-२७६)॥ अह पि भागुलायणादो मुद्दं पावेमि॥ इदानीमो दाणिं (४-२७७)॥ शुणध दाणिं हगे शक्कावयालतित्त-णिवाशी धीवले॥ तस्मात्ताः (४-२७८)॥ ता याव पविशामि॥ मोन्त्याण्णो वेदेतोः (४-२७९)॥ युत्तं णिमं। शलिशं णिमं॥ एवार्थे य्येव (४-२८०)॥ मम य्येव॥ हञ्जे चेट्याह्वाने (४-२८१)॥ हञ्जे चदुलिके॥ हीमाणहे विस्मय-निर्वेदे (४-२८२)॥ विस्मये। यथा उदात्त राघवे। राक्षसः हीमाणहे जीवन्त-वश्चा मे जणणी॥ निर्वेदे॥ यथा विक्रान्त भीमे। राक्षसः हीमाणहे पलिस्सन्ता हगे एदेण निय-विधिणो दुव्ववशिदेण॥ णं नन्वर्थे (४-२८३)॥ णं अवशलोपशप्पणीया लायाणो॥ अम्म हे हर्षे (४-२८४)॥ अम्महे एआए शुम्मिलाए शुपलिगढिदे भवं॥ ही ही विदूषकस्य (४-२८५)॥ ही ही सपन्ना मे मणोलधा पियवयस्सस्स॥ शेषं प्राकृतवत् (४-२८६)॥ मागध्यामपि दीर्घ ह्रस्वौ मिथो वृत्तौ (१-४) इत्यारभ्य तो दोनादौ शौरसेन्यामयुक्तस्य (४-२६०) इत्यस्मात् प्राग् यानि सूत्राणि तेषु यानि उदाहरणानि सन्ति तेषु मध्ये अमूनि तदवस्थान्येव मागध्याममूनि पुनरेव विधानि भवन्तीति विभागः स्वयमभ्यूह्य दर्शनीयः॥

अर्थ —मागधी-भाषा में 'प्राकृत और शौरसेनी' के अतिरिक्त जो कुछ परिवर्तन अथवा रूपान्तर होता है वह ऊपर सूत्र संख्या-(४-२८७) से (४-३०१) में व्यक्त कर दिया गया है, शेष परिवर्तन के संबध में इस सूत्र में और इसकी वृत्ति में कह दिया गया है कि-'अन्य सभी प्रकार का परिवर्तन 'संस्कृत से मागधी मे रूपान्तर करने की दशा में 'प्राकृत-भाषा मे तथा शौरसेनी भाषा में वर्णित परिवर्तन सम्बन्धी नियमों के अनुसार जानना चाहिये। इस प्रकार के संकेत के साथ-साथ 'प्राकृत तथा शौरसेनी' मे वर्णित कुछ मूल सूत्रों के साथ उदाहरण भी वृत्ति म दिये गये हैं, जिन्हे मैं हिन्दी-अर्थ-पूर्वक निम्न प्रकारसे लिख देता हू —

(१) सूत्र-संख्या ४-२६० में बतलाया है कि 'तकार' का 'दकार' होता है तदनुसार 'मागधी-भाषा' का उदाहरण इस प्रकार है —*प्राविशतु आयुक्त, स्वामि-प्रसादाय = पविशदु आवुत्ते शामिपशादाय* = स्वामी की प्रसन्नता के लिये सचेष्ट प्रवेश करो ॥

(२) सूत्र-संख्या ४-२६१ में कहा गया है कि हलन्त व्यञ्जन के पश्चात् रहने वाले 'तकार' का भी 'दकार' हो जाता है। जैसे —अरे! *किम् एष महान्त करतल = अले! किं एशे महन्दे कलयले* = क्या यह महान् हथेली है?

(३) सूत्र-संख्या ४-२६२ में लिखा गया है कि 'तावत्' अव्यय के आदि 'तकार' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'दकार' की प्राप्ति होती है। जैसे —*अयम् तावत् तस्य आगमः, (अधुना) मारयत वा धारयत वा=अयं दाव शे आगमे, (अहुणा) मालेध वा धालेध वा*=यह उसका आगमन हो गया है; (अब) मारो अथवा रक्षा करो। यों 'तावत्' के स्थान पर 'दाव' रूप की प्राप्ति हुई है।

*(४)* सूत्र संख्या ४-२६३ में संकेत किया है कि 'इन्' अन्त वाले शब्दों के संबोधन के एकवचन में 'स्' प्रत्यय परे रहने पर अन्त्य हलन्त 'नकार' के स्थान पर विकल्प से 'आकार की प्राप्ति होती है। जैसे — *भो कञ्चुकिन्! = भो! कञ्चुइआ*=अरे कञ्चुकी ॥

*(५)* सूत्र संख्या ४ २६४ में यह उल्लेख किया गया है कि 'नकारान्त' शब्दों के एकवचन में 'स' प्रत्ययपरे रहने पर अन्त्य 'नकार' के स्थान पर विकल्प से 'मकार' की प्राप्ति होती है। जैसे —*भोराजन्! = भो रायं* = हे राजा ॥

*(६)* सूत्र-संख्या ४-२६५ में यह प्रदर्शित किया गया है कि-'भवत्' और 'भगवत्' शब्दों के प्रथमा विभक्ति के एकवचन मे 'स्' प्रत्यय प्राप्त होने पर निर्मित पद 'भवान् और भगवान्' के अन्त्य 'नकार' के स्थान पर 'मकार' की प्राप्ति होती है। जैसे —(१) एतु *भवान् श्रमण भगवान् महावीर = एदु भवं शमणे भयवं महावीले*=आप महा प्रभु श्रमण महावीर पधारे हैं। (२) *भगवन् कृतान्त! य आत्मन पक्षं त्यक्त्वा परस्य पक्ष प्रमाणी करोषि=हे भयवं कदन्ते! ये अप्पणो पक्खं उज्झिय पलस्स पक्खं पमाणी कलेशि* =हे भगवान् यमराज! आप ऐसे हैं, जो कि अपने पक्ष को छोड करके दूसरे पक्ष को प्रमाण-स्वरूप करते हो।

(७) सूत्र-संख्या ४- २६६ में यह कथन किया गया है कि शौरसेनी में 'र्य' के स्थान पर विकल्प से 'य्य' की प्राप्ति होती है। जैसे —*आर्य ! एष खलु कुमारः मलय केतुः* = अय्य ! एसो खु कुमाले मलय केदू=हे आर्य ! ये निश्चय ही कुमार मलय केतु हैं।

(८) सूत्र-संख्या ४ २६७ में यह विधान प्रदर्शित किया गया है कि शौरसेनी में विकल्प से 'थ' के स्थान पर 'ध' की प्राप्ति होती है। जैसे —*अरे कुम्भिला कथय* = अरे कुम्भिला कधेहि=अरे कुम्भिल ! कहो।
(९) सूत्र संख्या ४-२६८ में यह उल्लेख किया गया है कि —'इह' अव्यय के 'हकार' के स्थान पर और वर्तमान कालीन मध्यम पुरुष के बहुवचन के प्रत्यय 'ह' के स्थान पर शौरसेनी में विकल्प से 'ध' होता है। जैसे —*अपसरत आर्या ! अपसरत* =ओसलध अय्या ओसलध=हे आर्यो ! आप हटें, आप हटें।

(१०) सूत्र-संख्या ४ २६९ में विधान किया गया है कि—शौरसेनी भाषा में 'भू=भव्' धातु के 'भकार' को विकल्प से हकार की प्राप्ति होती है। अथवा प्राप्त हकार को पुनः विकल्प से भकार की प्राप्ति हो जाती है। जैसे —*भवति* = *भोदि* (अथवा होदि)=वह होता है।

(११) सूत्र संख्या ४- २७० में कहा गया है कि—शौरसेनी में 'पूर्व' शब्द के स्थान पर 'पुरव' ऐसी आदेश-प्राप्ति विकल्प से होती है जैसे —*अपूर्वं* = अपुरवं = अनोखा, विलक्षण ॥

(१२) सूत्र संख्या ४ २७१ में सूचित किया गया है कि शौरसेनी-भाषा में सम्बन्ध कृदन्त सूचक प्रत्यय 'क्त्वा' के स्थान पर 'इय और दूण' ऐसे दो प्रत्ययों की आदेश प्राप्ति विकल्प से होती है। जैसे —*किम् खलु शोभन ब्राह्मणो ऽसि इति कृत्वा राज्ञा परिग्रहो दत्तः* = *किं खु शोभणे बह्मणे सि त्ति कलिय लञ्ञा पलिग्गहे दिण्णे*=क्या निश्चय ही तुम श्रेष्ठ ब्राह्मण हो, ऐसा मान करके राजा द्वारा सम्मानित किये गये हो। यहां पर 'कलिय' पद में 'क्त्वा' के स्थान पर 'इय' प्रत्यय की आदेश प्राप्ति हुई है।

(१३) सूत्र-संख्या ४-२७२ में यह उल्लेख है कि-'कृ' धातु और 'गम्' धातु में 'क्त्वा' प्रत्यय के स्थान पर 'डित् पूर्वक (अन्त्य अक्षर के लोप पूर्वक) 'अडुअ' प्रत्यय की आदेश-प्राप्ति विकल्प से होती है। जैसे —*कृत्वा=कडुअ*=करके ॥ *गत्वा=गडुअ* = जाकर के ॥ यों 'अडुअ' की प्राप्ति समझ लेना चाहिये।

(१४) सूत्र संख्या ४- २७३ में कहा गया है कि—वर्तमानकाल के अन्य पुरुष के एकवचन में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इ' और 'ए' के स्थान पर 'दि' प्रत्यय रूप की प्राप्ति होती है। जैसे —*अमात्य राक्षस प्रेक्षितुम् इत एव आगच्छति*=*अमच्च-लक्कशं पिक्खिदुं इदो य्येव आगश्चदि* = राक्षस नामक मंत्री को देखने के लिये इधर ही वह आता है अथवा आ रहा है। यहां पर 'आगश्चदि में 'इ, ए' के स्थान पर 'दि' का प्रयोग हुआ है।

(१५) सूत्र-संख्या ४-२७४ में यह समझाया गया है कि-अकारान्त धातुओं में वर्तमानकाल के अन्य पुरुष के एकवचन में प्राप्तव्य प्रत्यय 'इ और ए' के स्थान पर 'दे' की भी प्राप्ति होती है। जैसे— *अरे! किम् एष महान्त कलकल श्रूयते = अले किं एशे महन्दे कलयले शुणीअदे* = अरे! यह बड़ा कोलाहल क्यों सुनाई दे रहा है? इस उदाहरण में 'शुणीअदे' में 'दे' का प्रयोग हुआ है।

(१६) सूत्र-संख्या ४-२७५ में यह सूचना की गई है कि शौरसेनी भाषा में भविष्यत्काल-अर्थक प्रत्ययों में 'हि, स्सा और हा' के स्थान पर 'स्सि' रूप की प्राप्ति होती है। जैसे—*तदा कुत्र नु गतः रुधिर प्रिय भविष्याति = ता कहिं नु गदे लुहिलप्पिए भविस्सिदि* = उस समय में कहां गया हुआ ही रक्त का प्रेमी होगा॥

(१७) सूत्र-संख्या ४-२७६ में यह बतलाया गया है कि अकारान्त शब्दों में पंचमी विभक्ति के एकवचन में 'आदो और आदु' ऐसे दो प्रत्ययों की आदेश प्राप्ति होती है। जैसे:—*अहमपि भागुरायणात् मुद्राम् प्राप्नोमि=अहंपि भागुलायणादो मुद्दं पावेमि* = मैं भी भागुरायण से मुद्रा को प्राप्त करता हूं। यहां पर 'भागुलायणादो' का रूप दिखलाया गया है।

(१८) सूत्र संख्या ४-२७७ में कहा गया है कि शौरसेनी भाषा में 'इदानीम्' के स्थान पर 'दाणिम्' ऐसे रूप की आदेश प्राप्ति होती है। जैसे—*शृणुत इदानीम् अहम् शक्रावतार-तीर्थ-निवासी धीवरः = शुणध दाणिं हगे शक्कावयाल तित्त-णिवाशी धीवले* = सुनो इस समय में मैं शक्रावतार नामक तीर्थ का रहने वाला धीवर हूं॥

(१९) सूत्र-संख्या ४-२७८ में समझाया गया है कि- शौरसेनी भाषा में 'तस्मात्' शब्द के स्थान पर 'ता' शब्द रूप की आदेश प्राप्ति होती है। जैसे—*तस्मात् यावत् प्रविशामि = ता याव पविशामि* = उस कारण से जब तक मैं प्रवेश करता हूँ।

(२०) सूत्र-संख्या ४-२७९ में लिखा गया है कि शौरसेनी भाषा में पदान्त्य 'म्' के आगे यदि 'इकार' अथवा 'एकार' हो तो इन 'इकार' अथवा 'उकार' के पूर्व में विकल्प से हलन्त 'ण्' का आगम प्राप्ति होती है। जैसे—(१) *युक्तम् इमम् = जुत्तं णिमं* = यह युक्त है-यह ठीक है। (२) *सदृश इमं = शालिशं णिमं* यह समान है॥ इन उदाहरणों में 'इम' में पूर्व में 'णकार' की आगम प्राप्ति हुई है॥

(२१) सूत्र-संख्या ४-२८० में सूचित किया गया है कि-शौरसेनी-भाषा में 'एव' अर्थक अव्यय के स्थान पर 'य्येव' अव्यय रूप का प्रयोग किया जाना चाहिये। जैसे—*मम एव=मम य्येव* = मेरा ही है।

(२२) सूत्र-संख्या ४-२८१ में यह सविधान किया गया है कि शौरसेनी भाषा में 'दासी' को पुकारने पर संबोधन के रूप में 'हञ्जे' शब्द रूप अव्यय का प्रयोग किया जाता है। जैसे—*अरे! चतुरिके = हञ्जे चदुलिके* = अरे! ओ चतुरिका (दासी)

हिन्दी—भगवान् जिनेन्द्रदेव के सुदीर्घ आँखों वाले सुन्दरतम मुख का देख करके मानो महान् ईर्ष्या से भरा हुआ लवण-समुद्र बडवानल नामक अग्नि मे प्रवेश करता है। लवण-समुद्र अपनी सौम्यता पर एव सुन्दरता पर अभिमान करता था, परन्तु जब उसे जिनेन्द्रदेव के मुख कमल की सुन्दरता का अनुभव हुआ तब वह मानों लज्जा-ग्रस्त होकर अग्नि-स्नान कर रहा हो, यों प्रतीत होता है। इस छन्द में 'इव' अव्यय के स्थान पर प्राप्त चौथे शब्द 'नावइ' के प्रयोग को समझाया गया है ॥४॥

(५) संस्कृतः—चम्पक-कुसुमस्य मध्ये सखि! भ्रमरः प्रविष्टः ॥
शोभते इन्द्रनीलः ननु कनके उपवेशितः ॥ ५ ॥

हिन्दी—हे सखि! (देखो यह) भँवरा चम्पक-पुष्प में प्रविष्ट हुआ है, यह इस प्रकार से शोभायमान हो रहा है कि मानो इन्द्रनील नामक मणि सोने में जड़ दी गई है। यहाँ पर पाँचवें शब्द 'जणि' के प्रयोग को प्रदर्शित किया गया है ॥५॥

(६) संस्कृतः—निरुपम-रस प्रियेण पीत्वा इव=निरुवम-रसु पिए पिएवि जणु=प्रियतम पति के द्वारा अद्वितीय रस का पान करके 'इसके समान। यहाँ पर 'इव' अर्थ में छट्ठा शब्द 'जणु' लिखा गया है ॥ ॥ ४-४४४ ॥

## लिंगमतन्त्रम् ॥ ४-४४५ ॥

अपभ्रंशे लिङ्गमतन्त्रम् व्यभिचारि प्रायो भवति ॥ गयकुम्भइं दारन्तु। अत्र पुल्लिंगस्य नपु सकत्वम् ॥

अब्भा लग्गा डुङ्गरिहिं पहिउ रडन्तउ जाइ ॥
जो एहा गिरि-गिलण-मणु सो किं धणहे धणाइ ॥१॥

अत्र अब्भा इति नपुंसकस्य पुंस्त्वम् ॥

पाइ विलग्गी अन्त्रडी सिरु ल्हसिउं खन्धस्सु ॥
तो वि कटारइ हत्थडउ बलि किज्जउ कन्तस्सु ॥ २ ॥

अत्र अन्त्रडी इति नपुंसकस्य स्त्रीत्वम् ॥

सिरि चडिआ खन्ति, प्फलइ पुणु डालइं मोडन्ति ॥
तो वि महद्दुम सउणाहं अवराहिउ न करन्ति ॥ ३ ॥

अत्र डालइं इत्यत्र स्त्रीलिङ्गस्य नपुंसकत्वम् ॥

अर्थ :—अपभ्रंश-भाषा में शब्दों के लिंग के सम्बन्ध में दोष-युक्त व्यवस्था पाई जाती है, तदनुसार पुल्लिंग शब्द का कभी कभी नपुंसकलिंग के रूप में व्यक्त कर दिया जाता है और कभी कभी नपुंसकलिंगवाले शब्द को पुल्लिग के रूप में लिख दिया जाता है, इसी प्रकार से स्त्रीलिंगवाले शब्द को भी प्रायः नपुंसकलिंग के रूप में प्रदर्शित कर दिया जाता है और नपुंसकलिंगवाले शब्द का भी स्त्रीलिंग के रूप में प्रयुक्त किया जाता हुआ देखा जाता है, यों पाई जाने वाली इस व्यवस्था को ग्रंथकार ने वृत्ति में 'व्यभिचारी' व्यवस्था के नाम से कहा है। इस दोष-युक्त परिपाटी को समझाने के लिये वृत्ति में जो उदाहरण दिये गये हैं, उनका अनुवाद क्रमशः इस प्रकार से हैं—

(१) संस्कृतः—गजानां कुम्भान् दारयन्तम्=गय-कुम्भइं दारन्तु=हाथियों के गण्ड-स्थलों को चीरते हुए को। यहाँ पर 'कुम्भ' शब्द को नपुंसकलिंग के रूप में व्यक्त कर दिया है, जबकि यह शब्द पुल्लिंग है।

(२) संस्कृतः—अभ्राणि लग्नानि पर्वतेषु, पथिकः आरटन् याति ॥
यः एषः गिरिग्रसनमना स किं धन्यायाः घृणायते ॥१॥

हिन्दी :—पर्वतों के शिखरों पर लगे हुए अथवा झुके हुए बादलों को (लक्ष्य करके) यात्री यह कहता हुआ जा रहा है कि—'यह मेघ (क्या) पर्वतों को निगल जाने की कामना कर रहा है अथवा (क्या) यह उस सौभाग्य-शालिनी नायिका से घृणा करता है। (क्योंकि इस घन श्याम मेघ माला को देखने से उस नायिका के चित्त में काम-वासना तीव्र रूप से पीड़ा पहुँचाने लगेगी) इस छन्द में मेघ-वाचक शब्द 'अब्भ' को पुल्लिंग के रूप में लिखा है, जबकि वह नपुंसकलिंगवाला है ॥१॥

(३) संस्कृतः—पादे विलग्नं अन्त्रं, शिरः स्रस्तं स्कन्धात् ॥
तथापि कटारिकायां हस्तः बलिः क्रियते कान्तस्य ॥२॥

हिन्दी :—कोई एक नायिका अपनी सखि से अपने प्रियतम पति को रण-क्षेत्र में प्रदर्शित वीरता के सम्बन्ध में चर्चा करती हुई कहती है कि—'देखो! युद्ध करते करते उसके शरीर की आन्तड़ियाँ बाहिर निकल कर पैरों तक जा लटकी है और शिर धड़ से लटक सा गया है, फिर भी उसका हाथ कटारी पर (छोटी सी तलवार पर) शत्रु को मारने के लिये लगा हुआ है, ऐसे वीर पति के लिये मैं बलिदान होती हूँ।' इस गाथा में 'अन्त्रडी' शब्द को स्त्रीलिंग के रूप में बतलाया है, जबकि यह नपुंसकलिंगवाला है ॥२॥

(४) संस्कृतः—शिरसि आरूढाः खादन्ति फलानि; पुनः शाखाः मोटयंति ॥
तथापि महाद्रुमाः शकुनीनां अपराधितं न कुर्वन्ति ॥ ३ ॥

हिन्दी :—देखो! पक्षीगण महावृक्षों की सर्वोच्च शाखाओं पर बैठते हैं, उनके फलों को रुचि-पूर्वक खाते हैं तथा उनकी डालियों को तोड़ते हैं-मरोड़ते हैं, फिर भी उन महावृक्षों की कितनी ऊँची उदारता है कि वे न तो उन पक्षियों को अपराधी ही मानते हैं और न उन पक्षियों के प्रति कुछ भी हानि

पहुँचाने की कामना ही करते हैं। ( यही वृत्ति सज्जन-पुरुषों की भी दुर्जन पुरुषों के प्रति होती है )। इस गाथा में 'डालइं' शब्द आया है, जोकि मूल रूप से स्त्रीलिंगवाला है फिर भी उसका प्रयोग यहाँ पर नपुसकलिंग के रूप में कर दिया गया है। यों अपभ्र श-भाषा मे अनेक स्थानों पर पाई जाने वाली लिंग सम्बन्धी दुर्व्यवस्था की कल्पना स्वयमेव कर लेनी चाहिये ॥ ४-४४५ ॥

## शौरसेनीवत् ॥ ४-४४६ ॥

अपभ्रंशे प्रायः शौर-सेनीवत् कार्यं भवति ॥

सीसि सेहरु खणु विणिम्मविदु,
खणु कण्ठि पालम्बु किदु रदिए ॥
विहिदु खणु मुण्ड-मालिए जं पणएण;
त नमहु कुसुम-दाम-कोदण्डु कामहो ॥१॥

*अर्थ.*—शौरसेनी भाषा में व्याकरण-सबधित जो नियम-उपनियम एवं सविधान हैं, वे सब प्राय. अपभ्रंश-भाषा में भी लागू पडते हैं। यों शौरसेनी-भाषा के अनुसार प्राय अनेक कार्य अपभ्र श-भाषा में भी देखे जाते हैं। जैसे:—

(१) निर्वृतिं = निव्वुदि = आरम्भ-परिग्रह से रहित वृत्ति को।

(२) विनिर्मापितम् = विणिम्मविदु = स्थापित किया हुआ है, उसको।

(३) कृतम् = किदु = किया हुआ है।

(४) रत्या = रदिए = कामदेव की स्त्री रति के।

(५) विहितं = विहिदु = किया गया है।

इन उदाहरणों में शौरसेनी-भाषा से सबधित नियमों के अनुसार कार्य हुआ है। पूरी गाथा का अनुवाद यों हैं —

संस्कृतः—शीर्षे शेखरः क्षणं विनिर्मापितम् ॥
क्षणं कण्ठे प्रालम्ब कृत रत्याः ॥
विहितं क्षणं मुण्ड-मालिकायां ॥
तन्नमत कुसुम-दाम-कोदण्डं कामस्य ॥१॥

हिन्दी —कामदेवने नीलकण्ठ भगवान् शकर को अपनी तपस्या से डिगाने के लिये ... से

निर्मित धनुष को उठाया। सर्व प्रथम उसने क्षण भर के लिये उसको अपने शिर पर आभूषण के रूप में प्रस्थापित किया, तत्पश्चात् रति के कण्ठ में क्षण भर के लिये उसको लटकाये रक्खा और अन्त में शंकर के गले में पड़ी हुई मुण्ड-माला पर क्षण भर के लिये उसकी स्थापना की, ऐसे कामदेव के पुष्पों से बने हुए धनुष को तुम नमस्कार करो ॥१॥ ४-४४६ ॥

## व्यत्ययश्च ॥ ४—४४७ ॥

प्राकृतादिभाषालक्षणानां व्यत्ययश्च भवति ॥ यथा मागध्यां 'तिष्ठश्चिष्ठ' इत्युक्त तथा प्राकृत पैशाची-शौरसेनाष्वपि भवति। चिष्ठदि । अपभ्रंशे रेफस्याधो वा लुगुक्तो मागध्यामपि भवति। शद माणुश-मश-मालके कुम्भ शहश्र-वशाहे शचिदे इत्याद्यन्यदपि दृष्टव्यम् ॥ न केवलं भाषालक्षणानां त्याद्यादेशानामपि व्यत्ययो भवति। ये वर्तमाने काले प्रसिद्धास्ते भूतेपि भवन्ति। अह पेच्छइ रहु-तणओ ॥ अथ प्रेक्षाचक्रे इत्यर्थः ॥ आभासइ रयणीअरे। आबभाषे रजनीचरानित्यर्थः ॥ भूते प्रसिद्धा वर्तमानेपि। सोहीअ एस वण्ठो। शृणोत्येष वण्ठ इत्यर्थः ॥

अर्थ —प्राकृत, शौरसेनी, मागधी, पैशाची, चूलिका पैशाची और अपभ्रंश भाषाओं में व्याकरण सम्बन्धी जो नियम उपनियम आदि विधि-विधान हैं, उनका परस्पर में व्यत्यय अर्थात् उलट-पुलट पना भी पाया जाता है। जैसे मागधी-भाषा में 'तिष्ठ' के स्थान पर सूत्र-संख्या ४ २९८ के अनुसार 'चिष्ठ' रूप की आदेश-प्राप्ति होती है, उसी प्रकार ही 'प्राकृत, पैशाची और शौरसेनी' भाषाओं में भी होता है। जैसे —तिष्ठति=चिष्ठदि=वह बैठता है। अपभ्रंश-भाषा में सूत्र-संख्या ४-३९८ में ऐसा विधान किया गया है कि—'अधो रूप में रहे हुए रेफ रूप 'रकार' वर्ण का विकल्प से लोप हो जाता है'; यही नियम मागधी भाषा में भी देखा जाता है। भाषाओं से सम्बन्धित यह व्यत्यय केवल नियमोपनियमों में ही नहीं होता है किन्तु काल बोधक प्रत्ययों में भी यह व्यत्यय देखा जाता है, तदनुसार वर्तमानकाल-वाचक प्रत्ययों के सद्भाव में भूतकाल-वाचक अर्थ भी निकाल लिया जाता है और इसी प्रकार से भूत-काल बोधक प्रत्ययों के सद्भाव में वर्तमानकाल-वाचक अर्थ भी समझ लिया जाता है। जैसे —

(१) अथ प्रेक्षाचक्रे रघु-तनयः=अह पेच्छइ रहु-तणओ=इसके बाद में रघु के लड़के ने देखा।

(२) आबभाषे रजनीचरान्=आभासइ रयणीअरे=राक्षसों को कहा। इन उदाहरणों में वर्तमानकाल-वाचक 'इ' प्रत्यय का अस्तित्व है, परन्तु 'अर्थ' भूतकाल-वाचक कहा गया है, यों काल-वाचक व्यत्यय इन भाषाओं में देखा जाता है। भूतकाल का सद्भाव होते हुए भी अर्थ वर्तमानकाल का निकाला जाता है, इस सम्बन्धी उदाहरण यों हैं—शृणोति एष वण्ठः=सोहीअ एस वण्ठो=यह बौना (वामन) सुनता है। इस उदाहरण में 'सोहीअ' क्रियापद में भूतकालीन प्रत्यय 'हीअ' की प्राप्ति हुई है, परन्तु अर्थ वर्तमानकालीन ही लिया गया है। यों काल-बोधक प्रत्ययों में भी व्यत्यय-स्थिति इन भाषाओं में देखी जाती है ॥ ४-४४७ ॥

## शेषं संस्कृतवत् सिद्धम् ॥ ४–४४८ ॥

शेषं यदत्र प्राकृतादि भाषासु अष्टमे नोक्तं तत्सप्ताध्यायी निबद्ध संस्कृतवदेव सिद्धम् ॥

हेट्ठ–ट्ठिय–सूर–निवारणाय, छत्तं अहो इव वहन्ती ॥
जयइ ससेसा वराह–सास–दूरुक्खुया पुहवी ॥ १ ॥

अत्र चतुर्थ्या आदेशो नोक्तः स च संस्कृतवदेव सिद्धः। उक्तमपि क्वचित् संस्कृतवदेव भवति। यथा प्राकृते उरस् शब्दस्य सप्तम्येक वचनान्तस्य उर उरम्मि इति प्रयोगौ भवतस्तथा क्वचिदुरसीत्यपि भवति ॥ एवं सिर। सिरम्मि। सिरसि ॥ सरे। सरम्मि। सरसि ॥ सिद्ध-ग्रहणं मङ्गलार्थम्। ततो ह्यायुष्मच्छ्रोतृकताभ्युदयश्चेति ॥

*अर्थ* —इस आठवें अध्याय में प्राकृत, शौरसेनी आदि छह भाषाओं का व्याकरण लिखा गया है और इन भाषाओं की विशेषताओं के साथ-साथ अनेक नियम तथा उपनियम समझाये गये हैं, इनके अतिरिक्त यदि इन भाषाओं में संस्कृत-भाषा के समान पदों की, प्रत्ययों की, अव्ययों की आदि बातों की समानता दिखलाई पड़े तो उनकी सिद्धि संस्कृत-भाषा में उपलब्ध नियमोपनियमों के अनुसार समझ लेनी चाहिये। तदनुसार संस्कृत-भाषा सम्बन्धी सम्पूर्ण व्याकरण की रचना इस आठवें अध्याय के पूर्व रचित सातों अध्यायों में की गई है। ऐसी सलाहमण ग्रन्थकार इस सूत्र की वृत्ति में कर रहे हैं, सो ध्यान में रखी जानी चाहिये। ग्रन्थकार कहते हैं कि–'प्राकृत आदि छह भाषाओं से सम्बन्धित जिस विधि विधान का उल्लेख इस आठवें अध्याय में नहीं किया गया है, उस सम्पूर्ण विधि विधान का कार्य संस्कृत-व्याकरण के अनुसार ही सिद्ध हुआ जान लेना चाहिये।' जैसे —अधः स्थित-सूर्य-निवारणाय=हेट्ठ-ट्ठिय-सूर-निवारणाय=नीचे रहे हुए सूर्य की गरमी को अथवा धूप को रोकने के लिये। इस उदाहरण में 'निवारणाय' पद में संस्कृत-भाषा के अनुसार चतुर्थी विभक्ति के एक वचनार्थक प्रत्यय 'आय' की प्राप्ति हुई है। इस प्राप्त प्रत्यय 'आय' का सविधान प्राकृत-भाषा में कहीं पर भी नहीं है, फिर भी प्राकृत-भाषा में इसे अशुद्ध नहीं माना जाता है इसलिये इसकी सिद्धि संस्कृत-भाषा के अनुसार कर लेनी चाहिये। प्राकृत-भाषा में छाती-अर्थक 'उर' शब्द है, जिसके दो रूप तो सप्तमी विभक्ति के एकवचन में प्राकृत-भाषा के अनुसार होते हैं और एक तृतीय रूप संस्कृत-भाषा के अनुसार भी होता है। जैसे —उरसि=उरे और उरम्मि अथवा उरसि=छाती पर छाती में। दूसरा उदाहरण यों है—शिरसि=सिरे और सिरम्मि अथवा सिरसि=मस्तक में अथवा मस्तक पर। तीसरा उदाहरण वृत्ति के अनुसार इस प्रकार से है—सरसि=सरे और सरम्मि अथवा सरसि=तालाब में अथवा तालाब पर। यों संस्कृत भाषा के अनुसार प्राकृत आदि भाषाओं में उपलब्ध पदों की सिद्धि संस्कृत के समान ही समझ कर इन्हें शुद्ध ही मानना चाहिये।

सूत्र के अन्त में 'सिद्धम्' ऐसे मगल वाचक पद की रचना मगलाचरण' की दृष्टि से की गई है। इससे यही प्रतिध्वानत होता है कि इस ग्रन्थ के पठन-पाठन करनेवालों का जीवन दीर्घायुवाला और स्वस्थ रहनेवाला हो तथा वे अपने जीवन में अभ्युदय अर्थात सफलता तथा यश प्राप्त करें। आचार्य हेमचन्द्र ऐसी पवित्र-कामना के साथ इस अत्युत्तम ग्रन्थ का समाप्त करते हैं।

वृत्ति में दी हुई गाथा का पूरा अनुवाद क्रम से यों है —

संस्कृतः—अधः स्थित-सूर्य-निवारणाय, छत्र अधः इव वहन्ति ॥
जयति सशेषा वराह-श्वास-दूरोत्क्षिप्ता पृथिवी ॥१॥

हिन्दी —वराह-अवतार के तीक्ष्ण श्वास से दूर फेंकी हुई पृथ्वी शेष-नाग के फणों के साथ जय शील होती है। नीचे रहे हुए सूर्य के कारण से उत्पन्न होने वाले ताप को रोकने के लिये मानो शेष-नाग के फणों को ही छत्र रूप में परिणत करती हुई एव इन्हें नीचे वहन करती हुई जय-विजयशील होती है। ॥ ४-४४८ ॥

इत्याचार्य श्री हेमचन्द्र विरचितायां सिद्ध हेम-
चन्द्राभिधान-स्वोपज्ञ-शब्दानुशासन-
वृत्तावष्टमस्याध्यायस्य चतुर्थः पादः
समाप्तः ॥

---

इति श्री हेमचन्द्र आचार्य द्वारा बनाई गई "सिद्ध हेमचन्द्र"
नामक प्राकृत-व्याकरण समाप्त हुई। इसमें आठवें अध्याय
का चौथा पाद भी समाप्त हुआ। इसकी वृत्ति भी मूल
ग्रंथकार द्वारा ही बनाई गई है।

समाप्ता चेय सिद्ध हेमचन्द्रशब्दानुशासनवृत्तिः
"प्रकाशिका" नामेति।

मूल ग्रन्थकार द्वारा ही इस अष्टाध्यायी "सिद्ध हेमचन्द्र"
नामक व्याकरण पर जो वृत्ति अर्थात् टीका
बनाई गई है, उसका नाम "प्रकाशिका" टीका
है, वह भी यहाँ पर समाप्त हो रही है।

## ( ग्रन्थ-कर्ता द्वारा निर्मित प्रशस्ति )

आसीत्विशां पतिरमुद्र चतुः समुद्र-

मुद्राङ्कितक्षितिभरक्षमबाहुदण्डः ॥

श्री मूलराज इति दुर्धर वैरि कुम्भि ॥

कण्ठीरवः शुचि चुलुक्य कुलावतंस ॥१॥

तस्यान्वये समजनि प्रबल-प्रताप-

तिग्मद्युतिः क्षितिपति जयसिंहदेवः ।

येन स्व-वंश-सवितर्ये पर सुधांशौ,

श्री सिद्धराज इतिनाम निज व्यलेखि ॥२॥

सम्यग् निषेव्य चतुरश्चतुरोप्युपायान्,

जित्वोपभुज्य च भुवं चतुरब्धि काञ्चीम् ।

विद्या चतुष्टय विनीत मति जितात्मा,

काष्ठामवाप पुरुषार्थ चतुष्टये यः ॥ ३ ॥

तेनातिविस्तृत दुरागम विप्रकीर्ण-

शब्दानुशासन-समूह कदर्थितेन ।

अभ्यर्थितो निरवमं विधिवत् व्यधत्त,

शब्दानुशासनमिदं मुनि हेमचन्द्रः ॥ ४ ॥

प्रशस्ति-भावार्थ —चौलुक्य वंश में प्रबल प्रतापी मूलराज नाम वाला प्रख्यात नृपति हुआ है। इसने अपने बाहुबल के आधार पर इस पृथ्वी पर राज्य शासन चलाया। इसी वंश में महान् तेजस्वी जयसिंहदेव नामक राजा हुआ है, जाकि "सिद्धराज" उपाधि से सुशोभित था। यह अपने सूर्य सम कांति वाले वंश में चन्द्रमा के समान सौम्य, शान्त और विशिष्ट प्रभाववाला नर-राज हुआ है।

इस चतुर सिद्धराज जयसिंह ने राजनीति सम्बन्धी चारों उपायों का-'साम, दाम, दण्ड और भेद' का व्यवस्थित रूप से उपयोग किया और इस धरती पर समुद्रान्त तक विजय प्राप्त करके राज्य-लक्ष्मी का उपभोग किया। चारों विद्याओं द्वारा अपनी शुद्ध बुद्धि को विनय-शील बनाई और अन्त में चारों पुरुषार्थों की भावना करके यह जितात्मा देव बना।

अति विस्तृत, दुर्बोध और विप्रकीर्ण व्याकरण ग्रन्थों के समूह से दुःखी हुए श्री सिद्धराज जयसिंह ने सर्वांग पूर्ण एक नूतन शब्दानुशासन अर्थात् व्याकरण की रचना करने के लिये आचार्य श्री हेमचन्द्र से प्रार्थना की और तदनुसार आचार्य हेमचन्द्र ने इस सिद्ध हेम शब्दानुशासन' नामक सुन्दर, सरल, प्रसाद-गुण-सम्पन्न नई व्याकरण की रचना विधि पूर्वक सम्पन्न की।

[ प्राकृत-व्याकरण-ग्रथ का परिमाण २१८५ श्लोकों जितना है ]

## हिन्दी-व्याख्याता का मंगलाचरण

(प्राकृत)—चत्तारि अट्ठ-दस-दोय, वंदिया जिणवरा चउव्वीसा ॥
परमट्ठ-निट्ठि-अट्ठा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥ १ ॥
(संस्कृत)—सर्वे भवन्तु सुखिनः, सर्वे सन्तु निरामयाः ॥
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु, मा कश्चिद् दुःख-भाग् भवेत् ॥२॥

**भूयात् कल्याणं-भवतु च मंगलम्**

—— × × × × ——

# परिशिष्ट—भाग

## —: अनुक्रमणिका :—



# प्रत्यय-बोध



संस्कृत-भाषा के संज्ञा-शब्दो मे तथा सर्वनाम-वाचक-शब्दो मे एव धातुओं में जो विभक्ति-बोधक प्रत्यय जोड़े जाते हैं, उन विभक्ति-बोधक प्रत्ययो के स्थान पर प्राकृत-भाषा में आदेश-प्राप्ति होती है, तदनुसार उन मूल प्रत्ययो की क्रमिक-सूची इस प्रकार से है —

## ( १ ) संज्ञा-सर्वनाम-संबंधित-प्रत्ययः—

| विभक्ति | = | एक वचन | = | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | | सि | | जस् (अस्) |
| द्वितीया | | अम् | | शस् (अस्) |
| तृतीया | | टा (आ) | | (भिस्) |
| चतुर्थी | | ङे (ए) | | भ्यस् |
| पंचमी | | ङसि (अस्) | | भ्यस् |
| षष्ठी | | ङस् (अस्) | | आम् |
| सप्तमी | | ङि (इ) | | सु |

## ( २ ) धातु-प्रत्यय-वर्तमान-कालिकः—

| परस्मैपदी | | | | आत्मनेपदी | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पुरुष | एक वचन | बहु वचन | | पुरुष | = | एक वचन | बहु वचन |
| उत्तम | मि | मस् | | उत्तम | | इ | महे |
| मध्यम | सि | थ | | मध्यम | | से | ध्वे |
| अन्य | ति | अन्ति | | अन्य | | ते | अन्ते |

नोट —(१) प्राकृत-भाषा मे द्विवचन के स्थान पर बहुवचन का ही प्रयोग किया जाता है, अत यहाँ पर द्विवचन संबंधी मूल संस्कृत-प्रत्ययो को लिखने की आवश्यकता नहीं है, यह ध्यान में रहे।

(२) वर्तमान-काल के अतिरिक्त शेष काल-बोधक तथा विभिन्न लकार-बोधक-संस्कृत-प्रत्ययो के स्थान पर जनरल रूप से और समुच्चय-रूप से प्राकृत भाषा में विशिष्ट प्रत्ययो की संप्राप्ति प्रदर्शित की गई है, अत उन विशिष्ट और अवशिष्ट लकारो के संस्कृत प्रत्ययो की सूची भी यहाँ पर नहीं लिखी है।

(३) "युष्मद् और अस्मद्" सर्वनामो के तथा अन्य सर्वनामो के सिद्ध हुए विभक्ति-प्रत्यय सहित अखंड पदो के स्थान पर प्राकृत-भाषा मे विशिष्ट आदेश प्राप्ति होने का संविधान है, तदनुसार उन मूल संस्कृत-सर्वनाम-संबंधी पदो का स्वरूप संस्कृत-व्याकरण ग्रन्थो से जान लेना चाहिये।

# संकेत-बोध

| | | |
|---|---|---|
| अ | = | अव्यय |
| अक | = | अकर्मक-धातु |
| अप | = | अप-भ्रंश भाषा |
| उप | = | उपसर्ग |
| उभ | = | सकर्मक तथा अकर्मक धातु अथवा दो लिंग वाला |
| कर्म | = | कर्मणि-वाच्य । |
| क वकृ | = | कर्मणि वर्तमान-कृदन्त |
| कृ | = | कृत्य-प्रत्ययान्त । |
| कृद | = | कृदन्त |
| क्रि | = | क्रियापद |
| क्रि वि | = | क्रिया-विशेषण । |
| चू पै | = | चूलिका पैशाची भाषा । |
| त्रि | = | त्रिलिंग । |
| दे | = | देशज |
| न | = | नपुंसकलिंग । |
| पु | = | पुंलिंग । |
| पु न | = | पुंलिंग नपुंसकलिंग । |
| पु स्त्री | = | पुंलिंग तथा स्त्रीलिंग । |
| पै | = | पैशाची भाषा । |
| प्रयो | = | प्रेरणार्थक णिजन्त । |
| ब | = | बहुवचन । |
| भ कृ | = | भविष्यत् कृदन्त । |
| भवि | = | भविष्यत्-काल । |
| भू का | = | भूतकाल । |
| भू कृ | = | भूत-कृदन्त । |
| मा | = | मागधी भाषा । |
| व कृ | = | वर्तमान कृदन्त । |
| वि | = | विशेषण । |
| शौ | = | शौरसेनी-भाषा । |
| सर्व | = | सर्वनाम । |
| स कृ | = | सम्बन्धक कृदन्त । |
| सक | = | सकर्मक धातु । |
| स्त्री | = | स्त्रीलिंग |
| स्त्री न | = | स्त्रीलिंग तथा नपुंसकलिंग । |
| हे कृ | = | हेत्वर्थ-कृदन्त । |

॥ श्री ॥

# प्राकृत-व्याकरण के तृतीय पाद में सिद्ध किये गये शब्दों की

# कोष-सूची



(पद्धति परिचय—कोष मे प्रथम शब्द प्राकृत-भाषा का है, द्वितीय अक्षरात्मक लघु सकेत प्राकृत शब्द की व्याकरण गत विशेषता का सूचक है, तृतीय कोष्ठान्तगत शब्द मूल प्राकृत शब्द के संस्कृत रुपान्तर या अवबोधक है और चतुर्थ स्थानीय शब्द हिन्दी-तात्पर्य बोधक है। इसी प्रकार से प्रथम अंक पाद संख्या को तथा दूसरा अंक सूत्रों की क्रम संख्या को प्रदर्शित करते है। यों व्याकरण गत शब्दों का यह शब्द कोष ज्ञातव्य है।

[ अ ]

अ अ (च) और, पुन,, फिर, अवधारण, निश्चय इत्यादि, ३-७० ।

अइ अ (अति) अतिशय, उत्कर्ष, महत्व पूजा आदि अर्थक, ३ १७७ ।

अक्खराइँ न (अक्षराणि) अक्षर, वर्ण, ज्ञान, अविनश्वर, ३ १३४ ।

अग्गी पु (अग्नि आग, ३-२०, १२५ ।

अग मगम्मि न (अङ्गे अगे) प्रत्येक अग में, ३ १ ।

अच्छीअ अक (आसिष्ट) बैठा, ३-१६३ ।

अच्छेज्ज, अच्छेज्जेज्ज, अच्छीअइ (स्थीयते) बैठ जाता है, ३-१६० ।

अज्ज अ (अद्य) आज, ३-१०५ ।

(हे) अज्ज !, (हे) अज्जो ! पु (हे आर्य !) हे श्रेष्ठ ! हे मुनिराज ! ३-३८ ।

अज्जिए स्त्री (हे आर्ये !, हे साध्वीजी महा ! ३-४१

अट्ठण्ह वि (अष्टानाम्) आठो का, ३ १२३

अट्ठण्हं (अष्टानाम्) आठो का, ३-१२३ ।

अट्ठारसण्ह वि (अष्टादशानाम् अठारहो का, ३-१२३ ।

अणाइण्ण वि (अनाचीर्णम्) अनाचरित, ३-१३४ ।

अद्धा पु (अध्वन्) मार्ग, रास्ता, ३-५६ ।

अद्धाणो पु (अध्वान्) मार्ग, रास्ता, ३,५६ ।

अन्ने वि (अन्या) दूसरे, ३-५८ ।

अन्नस्सिं (अन्यस्मिन्) अन्य में, अन्य पर, ३-५९

अन्नम्मि (अन्यस्मिन) अन्य मे, ३-५९ ।

अन्नत्थ (अन्यस्मिन् ' अन्य में, ३-५९ ।

अन्नेसि (अन्येषाम्, अन्यो का, ३-६१ ।

अन्नेसिं (अन्यासाम्) अन्य (स्त्रियो का, ३-६१ ।

अप्पा पु (आत्मा) चेतन तत्व, जीव, आत्मा, ३-५६ ।

(हे) अप्प, (हे आत्मन्) हे आत्मा, ३ ४९

अप्पणइआ (आत्मना) आत्मा द्वारा, ३ १४, ५७

अप्पणा (आत्मना आत्मा द्वारा, ३ १४ ।

अप्पणिआ (आत्मना) आत्मा द्वारा, ३-१४, ५७

अप्पाणो पु (आत्मा) आत्मा, जीव, ३ ५६ ।

अप्पाणेण (आत्मना) आत्मा द्वारा, ३-५७ ।

अमू सर्व (असौ) यह अथवा वह, ३ ८८ ।

अमू स्त्री सर्व (असौ) यह (स्त्री), ३-८७ ।

अमु नपु सर्व अद ) यह, ३-८७ ।

अमुम्मि (अमुष्मिन्) इसमें, इस पर, ३ ५९, ८९

अम्मि सर्व (अहम्) मैं ३-१०५ ।

अम्मि सर्व (माम्) मुझको, ३-१०७ ।

अम्मो अ ( आश्चर्य-अर्थे ) आश्चर्य-अर्थक अव्यय, ·४१ ।

अम्ह सर्व (वयम्) हम, ३-१०६।
अम्ह (माम्) मुझको, ३-१०७।
अम्ह (अस्मान्) हमको, ३-१०८।
अम्ह (अस्माभि ) हमारे से, ३-११०।
अम्ह (मम) मेरा, ३-११३।
अम्ह (अस्माकम्) हमारा, ३-११४।
अम्हत्तो (अस्मत्) हमारे से, ३-११२।
अम्हम्मि (मयि) मुझ पर, ३-११६।
अम्हसु (अस्मास) हमारे पर, ३-११७।
अम्हाण (अस्माकम्) हमारा, ३-११४।
अम्हाण (अस्माकम्) हमारा, ३-११४।
अम्हासु (अस्मासु) हमारे पर, ३-११७।
अम्हा सुन्तो (अस्मत्) हमारे से, ३-११२।
अम्हाहि (अस्माभि ) हमारे द्वारा, ३-११०।
अम्हाहिंतो (अस्मत्) हमारे से, ३-११२।
अम्हि (अहम्) मैं, ३-१०५।
अम्हे (वयम्) हम, ३-१०६, १४७, १४८।
अम्हे (अस्माकम्) हमारे, ३-२६, ११४।
अम्हे (अस्मान्) हमको, ३-१०८।
अम्हे (अस्माभि हमारे द्वारा, ३-११०।
अम्हेहिं (अस्माभि ) हमारे द्वारा, ३-११०।
अम्हेसु (अस्मासु) हमारे मे, हमारे पर, ३-११७।
अम्हे सुन्तो (अस्मत्) हमारे से, ३-११२।
अम्हो (वयम्) हम, ३-१०६, १४७।
अम्हो अस्मान्) हमको, ३-१०८।
अम्हो (अस्माकम्) हमारा, ३-११४।
अय सर्व (अयम्) यह, ३-७३।
अयम्मि (अस्मिन्) इसमे, इस पर, ३-८४, ८९।
अया स्त्री (अजा) बकरी, ३-३२।
अवराण सर्व (अपरेषाम्) दूसरों का ३-६१।
अवरेसिं सर्व (अपरेषाम्) दूसरों का ३-६१।
अस् अक (अस्) होना, ३-१४६।
म्हि (अस्मि) मैं हूं, ३-१४६।
सि (असि) तू है, ३-१४६, १८०।
अत्थि (अस्ति) वह है ३-१४६, १४७, १४८।
म्हो, म्ह (स्म ) हम है ३-१४७।
आसि (आसीत्) वह था ३- ६४।
आसि (आसी, आसन्) तू था, मैं था, ३-१६४।
अहेसि (असीत्,आसी ,आसन्) वह तू, मैं था ३-१६४
अस्स सर्व (अस्य) इसका, ३-७४।
अस्सिं सव (अस्मिन्) इसमे, ३-७४।
अह सर्व (पु असौ, स्त्री असौ, नपु अद ) यह, ३-८७।
अह सर्व (अहम्) मैं, ३-१०५, १४७, १४८, १६४।
अहं (माम्) मुझको, ३-१०७।
अहय सव (अह) मैं, ३-१०५।
अहवा अ (अथवा) अथवा, वा, ३-७३।
अहिय न (अहितम्) अहित, ३-८१।

## [ आ ]

आगओ वि (आगत ) आया हुआ, ३-१६, २९, ३० ५०, ५२।
आगओ वि (आगत:) आया हुआ, ३-५५, १२४, १२६ १२९।

## [ इ ]

इ सर्व (तव) तेरा, ३-९९।
इअराइ वि. (इतराणि) अन्य, दूसरे, हीन,जघन्म,३-१३४।
इअरे वि (इतरा ) अन्य, ३-५८।
इणमो सर्व (इदम्) (एतत्) यह, इसको, ४-७९, ८५।
इद सर्व (इदम्) यह, ३-७९।
इम सर्व (इदम्) यह, ३-७२, ७७, ७८।
इमो (अयम्) यह, ३-७२, ७३।
इमा स्त्री (इयम्) यह, ३-७२, ७३।
इमिआ स्त्री (इयम्) यह, ३-७३।
इमे पु (इमें, इमान्) ये, इनको, ३-७२, ७७।
इमिणा (अनेन) इससे, ३-६९।
इमेण (अनेन) इससे, ३-६९, ७२, ७७।
इमेहि (एभि ) इनसे, ३-७७।
इमस्स अस्य) इसका, ३-७४, ८१
इमीए, इमाए अनया) इससे (स्त्री), ३-३२
इमाण (आसाम्) इनकी स्त्री , ३-६१, ८१
इमीणं, इमाणं (आसाम्) इनका स्त्री,) ३-३२।
इमेसिं (अस्मिन्) इसमे, ३-६१, ८१।
इमस्सि (अस्मिन्) इसमे, ३-६०, ७४, ७५, ७६।
इमम्मि (अस्मिन्) इसमे, ३-७५, ७६।
इह अ (इह) यहा पर, इस जगह पर, ३-७५, ७६।

## [ ई ]

ईअम्मि सर्व (अस्मिन्) इसमें, ३-८४ ।

## [ उ ]

उच्छा पु (उक्षा) बैल, साँड ३-५६ ।
उच्छाहो पु (उत्साह उत्साह दृढ उद्यम, सामर्थ्य ३-८१ ।
उज्जोअ पु (उद्योतम्) प्रकाश को, ३-१३७ ।
तुज्झ सर्व (तव) तुम्हारा, ३ ९९ ।
उब्भ सर्व तव, तुम्हारा, ३-९९ ।
उब्भेहिं सर्व (युष्माभि) आप द्वारा ३-९५ ।
उम्ह सर्व (युष्मद्) तुम ३-९९ ।
उम्हत्तो युष्मत्) आप से ३-९८ ।
उम्हेहिं (युष्माभि) आप द्वारा, ३-९५ ।
उय्ह सर्व (युष्मद्) तुम, ३-९९ ।
उय्हत्तो (युष्मत्) तुम से, ३-९८ ।
उय्हे (युष्मान्) आप को, ३-९१, ९३ ।
उय्हेहि (युष्माभि) आप द्वारा, ३-९५ ।
उल्लिआई वि (आर्द्रितानि) भीजोये हुए, ३-१६ ।
उवकुम्भस्य पु (उपकुम्भस्य) उपकुम्भ का, ३-१० ।
उवगयम्मि वि (उपगते) व्यतीत हो जाने पर, ३ ५७ ।

## [ ऊ ]

## [ ए ]

ए सर्व (तव) तेरा, ३-९९ ।
एअ (एतद्) यह, ३-८५, ८६, १३४ ।
एए (एते) ये, ३-४,५८,८६ ।
एअस्स (एतस्य) इसका, ३ ८१ ।
एआए स्त्री (एतस्या) इसका, ३-३२ ।
एईए स्त्री (एतस्या) इसका, ३-३२ ।
एआण स्त्री (एतासाम्) इनका, ३-३२ ।
एआण स्त्री (एतासाम इनका, ३-६१ ८१ ।
एईणं स्त्री (एतासाम्) इनका, ३-३२ ।
एएसिं पु (एतस्मिन्) इसमें, ३-६१,८१ ।
एआ पु (एतस्मात्) इससे, ३ ८२ ।
एआउ पु (एतस्मात्) इससे, ३-८२ ।
एआहिंतो, एआहि, पु एतस्मात्) इससे, ३-८२ ।
एआओ पु (एतस्मात्) इससे, ३-८२ ८६ ।
एअम्मि पु (एतस्मिन्) इसमें, ३-८० ।
एअस्सि पु (एतस्मिन्) इसमें, ३-६० ।
एक्के सव पु (एका) कोई कोई एक, ३-५८ ।
एकमेक्क वि (एकैकम्) प्रत्येक कोई कोई, ३-१ ।
एक्कमेक्केण वि (एकैकेन) प्रत्येक से ३-१ ।
एक्केक्क वि (एकैकम्) प्रत्येक, हर एक, ३-१ ।
एत्ताहे अ (इदानीम्) इस समय में, अधुना, ३ ८२, ८३ ।

एत्तो अ (अत्र) यहाँ पर, ३-८२,८३ ।
एत्थ अ (अत्र यहाँ पर, ३-८३ ।
एदेण, एदिणा सर्व (एतेन) इससे, ३-६९ ।
एलया स्त्री (अजा मादा भेड़, ३२- २ ।
एस सर्व (एष, यह, ३-३,८५,१४७ ।
एसा सर्व स्त्री एषा) यह, ३-२८,८५ ८६ ।
एसु सर्व पु (एषु) इन पर, ३-७४ ।
एसो सर्व पु एष ) यह, ३-३,८५,८६ ।
एहि सर्व पु (एभि ) इनके द्वारा, ३-७४ ।

## [ ओ ]

## [ क ]

कइ पु (कवि) कविता करने वाला विद्वान् पुरुष, ३-१४२ ।
कइआ अ (कदा) कब, किस समय, ३-६५ ।
कइण्ह सर्व (कतीनाम्) कितनो का, ३-१२३ ।
कत्ता पु (कर्ता) कार्य का करने वाला, ३-४८ ।
कत्तार पु (हे कर्त ) हे करने वाले, ३-४० ।
कत्तारो पु (कर्ता) कार्य का करने वाला, ३-४८ ।
कत्थ अ (कुत्र) कहाँ पर, ३-६५,७१ ।
कमलस्य न (कमलस्य) कमल का, ३-२३ ।
कमलाओ स्त्री (कमलाया ) लक्ष्मी का, ३-२३ ।
कमलेण न (कमलेन कमल से, ३-२४ ।
कमलमुही स्त्री (कमलमुखी) कमल जैसे मुख वाली, ३ ८
कम्हा सर्व (कस्मात्) किससे, ३-६६, ६८ ।

कय कृद (कृतम्) किया हुआ, ३-१६, २३, २४, २७, २९ ३०, ५१, ५५, ५६, ७०, ७७, १०९, ११०, ११८ ११९, १२४, १२९ ।

कयकज्जो वि. पु (कृतकार्य ) जिसने काय सपूर्ण कर लिया हो ऐसा व्यक्ति, ३-७३ ।

कयप्पणामो वि (कृत-प्रणाम ) नमस्कार किया हुआ, ३-१०५ ।

कर-क्रिया (कृ) करना

करेमि सक (करोमि) मैं करता हूं, ३-१०५।

करसे सक (करोषि) तू करता है, ३-१४५।

करए सक (करोति वह करता है, ३-१४५।

काह सक- (करिष्यामि) मैं करू गा, ३-१७०।

काहिमि सक (करिष्यामि, मैं करू गा, ३ १७०।

काहिइ सक करिष्यति) वह करेगा, ३-१६६ ।

काही सक (करिष्यति से करिष्याम, वह करेगा से प्रारभ करके हम करेंगे, ३-१६२।

कासी. सक (करिष्यति से करिष्याम ) वह करेगा से प्रारभ करके हम करेंगे, -१६२।

काहीअ सक (करिष्यति से करिष्याम वह करेगा से प्रारभ करके हम करेंगे, ३-१६२।

कारेइ प्रेर (कारयति) वह कराता है ,३-१४९, १५३

करावइ, करावेइ, प्रेर (कारयति) वह कराता है, ३-१४९।

कारावेइ प्रेर कारयति) वह कराता है ३-१५३।

कारावीअइ, कराविज्जइ कारिज्जइ प्रेर कर्मणि उससे कराया जाता है ३-१५२, १५३।

काऊण कृद (कृत्वा) करके, ३-१५७ ।

कय वि (कृत) किया हुआ ३ ७३, १०५।

कया वि (कृता) की हुई, ३ ७ ।

कारिअ वि कारितम्) कराया हुआ, ३ १५२, १५३

कराविअ वि (कारितम्) कराया हुआ, ३-१५२, १५३

किआ, वि अल के साथ) (अलकिआ = अलकृता) सुशोभित की हुई, ३-१३५ ।

करयल पु (करतल) हाथ, हथेली, ३-७०।

करिणी स्त्री (करिणी) हस्तिनी, हथिनी, ३-३२।

कव्व, कव्व न (काव्यम्) कविता, काव्य, ३-१४२।

कह अ (कथम्) कैसे, किस तरह, ३-५६।

कहिं अ (कुत्र) कहां पर, ३-६०, ६५।

काला अ (कदा) किस समय में, क्व, ३-६५।

काला वि स्त्री (काला) श्याम वर्ण वाली, तिरस्कार करने वाली, ३-३२।

काली वि (काली) श्याम वर्ण वाली, ३-३२।

कालेण पु (कालेन काल से, समय से, ३-१३७।

कासवा, कासव पु (हे काश्यप) हे नापित, हे हजाम ३-३८ ।

काह सक (करिष्यामि) मैं करूँगा, ३-१७०।

काहिइ सक (करिष्यति) वह करेगा, ३-१६६।

काहे अ (कदा) किस समय मे, ३-६५।

किणो सर्व (कस्मात्) किससे, ३-६८।

कित्तइस्सं, कित्तहिमि क्रिया (कीर्तयिष्यामि) मैं स्तुति करू गा, ३-१६९ ।

किस्सा सर्व (कस्या) किस (स्त्रि ) का, ३-६४।

कीअ, कीआ, कीइ, कीए सर्व (कस्या ) किस (स्त्री ) का, ३-६४ ।

कीस सर्व (कस्य) किसका, ३-६८ ।

कुच्छीए स्त्री (कुक्ष्या ) कॉख से, पेट से, ३-४६ ।

कुणन्ति सर्व (कुर्वन्ति) वे करते हैं, ३-१३०।

कुमारी स्त्री (कुमारी) अविवाहिता लडकी, ३-३२।

कुरुचरा, कुरुचरी वि (कुरुचरी) कुरुदेश की रहने वाली ३-३१।

कुल न (कुलम्) वश, जाति, ३ ८० ।

कुविआ वि (कुपिता) क्रुद्ध स्त्री ३-१०५।

केस भारो पु (केशभार) केशों का भार, ३-१३४।

को सर्व (क ) कौन, ३-७१।

का, सर्व (का) कौन (स्त्री), ३-३३ ।

किं सर्व. (किम्) क्या, ३-८०, १०५।

के सर्व (के) कौन (बहु वचन पु ) ३-५८,७१,१४७।

काओ सर्व (कस्मात्) किससे, ३-६६।

काउ, कीउ सर्व (कस्या ) किस (स्त्री) का, ३-३३।

क सर्व (कम्) किसको, ३-३३-७१।

केण पु (केन) किसके द्वारा, ३-६९, ७१।

किणा पु (केन) किसके द्वारा, ३-६९।

कस्स सर्व (कस्य अथवा कस्मै) किसका, किस के लिये, ३-६३ ।

कास स्त्री (कस्या अथवा कस्यै) किसकी, किसके लिये, ३-६३।

काए स्त्री (कस्या,, कस्यै) किसकी, किसके लिए,
किस्सा, काम, कीसे, कीए कीआ, कीइ कीए,
(कस्या, कस्यै, किसकी, किस स्त्री के लिये,
३-६३, ६४।
काण स्त्री (कासाम्) किन स्त्रियों का, ३-३३, ६१।
केसिं पु (केभ्य अथवा केषाम्) किन के लिये किनका,
३-६१, ६२।
कओ अ, (कुत) कहा से, किस तरफ से, ३-७१।
कत्तो, कदो अ (कुत) कहा से, किस तरफ से, ३-७१।
कम्हा सर्व (कस्मात्) किससे, ३-६६, ६८।
कीस, किणो सर्व (कस्मात्) किससे, ३-६८।
कम्मि, कस्सि सर्व (कस्मिन्) किसमे, किस पर, ३-६५।
काए, कीए, काहि स्त्री (कस्याम्) किस (स्त्री) मे,
३ ६०।
कासु-कीसु स्त्री (कासु) किन स्त्रियो मे, ३ ३३।

## [ ख ]

खमाविअ वि (क्षमितम्) माफ किया हुआ, ३-१५२।
खमासमणो पु (क्षमाश्रमण) क्षमा गुण वाला साधु,
३-३८।
खलपु वि (हे खलपू) हे खलिहान को साफ करने
वाले, ३-४२, ४३।
खलपुणा वि (खलप्वा, खलिहान को साफ करने
वाले के द्वारा ३-४२, ४३।
खलपुणो वि (खलप्व खलिहान को साफ
करने वाले का, ३-४३।
खाणिआ वि (खानिता) खुदवाई हुई, ३-५७।
खामिअ वि (क्षमितम्) खमाये हुए को, ३-१५२, १५३।
खामिज्जइ, खामीअइ स क्रि (क्षम्यते) उससे
खमाया जाता है, ३-१५३।
खामेइ स क्रिया (क्षामयति) वह क्षमा कराता है
३-१५३।
खे न (खे) आकाश में, ३-१४२।

## [ ग ]

गई स्त्री (गति) गति, गमन, चाल, ३ ८५।
गउआ स्त्री (गवया) मादा रोझ, रोझडी, पशु विशेष,
३-३५।

गज्जन्ते अक (गर्जन्ति) वे गर्जना करते हैं, ३-१४२।
गच्छं सक (गमिष्यामि) मैं जाऊंगा, ३-१७१, १७२।
गय वि (गत) गया हुआ, समाप्त हुआ, ३-१४७।
गय वि (गतम्) " " -, " ३-१५६।
आगओ वि (आगत) आया हुआ, ३-१९, २३
२९, ३०, ५०, ५२, ५५, ९७, १११,
११८, ११९ १२४, १२६, १३६।
उवगयम्मि वि (उपगते) प्राप्त होने पर, ३-५७।
सगच्छं सक (सगस्ये) मैं स्वीकार करूंगा, ३-१७१।
सगामेइ अक (सग्रामयति) वह युद्ध करता है,
३-१५६।
गय वि (गत) गया हुआ, बिता हुआ, ३-१५६।
गरुआअइ अक (गुरुरिवाचरति) बड़े की तरह आच-
रण करता है, ३-१३८।
गरुआइ अक (अगुरु गुरु भवति) बड़ा
नही होने पर भी बड़ा जैसा बनता
है, ३-१३८।
गाम पु (ग्राम) वसति, गांव, ३-१४२।
गामे पु (ग्रामे) ग्राम मे, ३-१३५।
गामणि पु (हे ग्रामणी) हे ग्राम नायक, हे गांव मुखिया
३-४२।
गामणिं पु (ग्रामण्यम्) ग्राम नायक को, मुखिया
को, ३-१२४।
गामणिणा पु (ग्रामण्या) ग्राम नायक से, मुखिया
से, ३-२४, ४३।
गामणिणो पु (ग्रामण्य) ग्राम नायक का मुखिया
का, ३-४३।
गावा पु (ग्रावा) पत्थर, पाषाण, ३-५६।
गावाणो पु (ग्रावा) पत्थर, पाषाण, ३-५६।
गिरी पु (गिरि) पर्वत, (रुपावलि) ३-१६, १८, १९, २२
२३, २४, १२४।
गुण पु न (गुण) गुण, पर्याय, स्वभाव, धर्म,
३ ८७
गुणा पु न (गुणा) " " " ३-६५, ८१।
गुरू पु (गुरू) गुरू, पूज्य, बड़ा, ३-३८, १२४।
" गुरू, (रूपावलि) ३-३८, १२४।
गोअम, गोअमा, पु (हे गौतम !) हे गौतम, ३-३८।

**गोरी** स्त्री (गौरी) स्त्री, शुक्ल-सुन्दर वर्ण वाली, पार्वती, ३-३२।

**गोरीश्रा,** गोरीओ स्त्री (गौर्य अथवा गौरी.) सुन्दर स्त्रियो को, ३-२८।

**ग्रह**

**गेण्हीश्र** सक (अगृह णात्) उसने ग्रहण किया, ३-१६३।

**घेप्पन्ति** सक (गृह्यन्ते, ग्रहण कर लिये जाते हैं, ३-६५।

## [ घ ]

## [ च ]

**च** अ (च, और, ३ ७०, ४२।

**चउ**

**चऊश्रो,** चउओ, वि (चतुर्भ्य) चार से, ३-१७।

**चऊहि,** चउहि वि (चतुर्भि चार द्वारा, ३-१७।

**चऊसु,** चउसु वि (चतुर्षु) चार मे, चार पर, ३ १७।

**चउण्ह** वि (चतुर्णाम्) चार का, ३-१२३।

**चउरो** वि (चत्वार) चार का समूह, ३ १२२।

**चउवीस** वि (चतुर्विंशति चौबीस, ३-१३७।

**चत्तारो,** चत्तारि वि (चत्वार) चार, ३-१२२।

**चप्फलया** वि (देशज) हे झूठ बोलने वाली, ३-३८।

**चिक्खल्लो** पु (देशज) कीचड, कर्दम-पक, ३-१४२।

**चिरस्स** न (चिरेण) चिरकाल से, लम्बे समय से, ३-१ ४

**चोरस्स** पु (चोरस्य) (चोरात् चोर का, चोर से, ३ १ ४।

**चोरेण** पु (चोरेण) (चोरात्) चोर द्वारा, चोर से, ३-१३६।

**च्चिश्र** अ (एव) ही, ३-८५ ८०।

## [ छ ]

**छण्ह** वि (षण्णाम् छह का, ३-१२३।

**छाया** स्त्री (छाया) छाया, कान्ति, प्रतिबिम्ब, परछाई, ३-३४।

**छाही** स्त्री (छाया) ,, ,, ,, ३-७,३४।

**छिद्**—छेच्छ सक (छेत्स्यामि) मैं छेदूंगा, ३-१७१।

## [ ज ]

**जइ** अ (यदि) यदि, अगर, ३-१७९,१८०।

**जइश्रा** अ (यदा) जिस समय, जब, ३-६५।

**जणो** पु (जन) मनुष्य, ३ १५०।

**जं,** सर्व न (यत्) जो, ३-१४३,१४६।

,, ,, पु (यम्) जिसको, ३-३३।

**जम्पिश्र** वि (जल्पितम्) कथित, कहा हुआ, उक्त, ३-६४।

**जम्हा** सर्व (यस्मात्) जिससे, ३-६६।

**जयइ** अक (जयति, जयते) वह विजय प्राप्त करता है, ३-१५८।

**जल** न (जल) पानी, ३-१६।

**जलोल्लिश्राइ** वि (जलार्द्रितानि) जल से भीगे हुए, ३-१६।

**जहिं** सर्व (यस्मिन् जिसमे, ३-६०।

**जा** सर्व (या) जो, ३-३३।

**जाश्रन्ति** अक (जायन्ते, उत्पन्न होते हैं, ३-६५।

**जाइ** स्त्री (जाति) उत्पत्ति, कुल, ३ ३८।

**जाइ** सर्व (यानि) जो, ३ २६।

**जाओ** सर्व (यस्मात्) जिससे, ३-६६।

**जाण** सर्व (यासाम्) जिन स्त्रियो) का, ३-३३, १३४।

**जाणय** वि ज्ञायक) जानने वाला, ३-१४१।

**जाण** सर्व येषाम्) जिन पुरुषो) का, ३-६१।

**जाणमि,** **जाणामि** सक (जानामि मैं जानता हूं, ३-१५४।

**जामाउणो** पु (जामातर जामातृन्, अनेक जामाता, जामाताओ को, ३-४४।

**जामाया** पु (जामाता) जमाई, पुत्री का पति, ३-४८।

**जामाया** पु (रुपावली, ३-४४, ४७ ४८।

**जाला** अ (यदा) जिस समय मे, जब, -६५।

**जास** सर्व (यस्य) जिसका, ३-६ ।

**जाहिं** सर्व (यस्याम्) जिस (स्त्री) मे, ३-६०।

**जाहे** अ (यस्मिन्) जिस समय में, ३-६५।

**जि**

जयइ क्रिया (जयते) वह विजयी होता है, ३-१५८।

**जिश्र** वि (जित जीत लिया है, ३-३८।

**जिणवरा** पु (जिनवरा) तीर्थंकर, वीतरागी ३-१३७।

**जिण** सर्व (येन, जिससे, जिसके द्वारा, ३-६९।

जेम सक (जिम, जेम) भोजन करो, खाओ, ३-२६ ।
जिस्सा सर्व (यस्या) जिस (स्त्री) का, ३-६४ ।
जोअ सर्व (यस्या, जिस स्त्री का, ३-६४ ।
जोआ, जोइ, जोउ, जाए सव (यस्या) जिस (स्त्री) का, ३-६४ ।
जीसे सर्व (यस्या) जिस स्त्री) का, ३-६४ ।
जुवा पु (युवा) जवान, युवक, ३-५६ ।
जुवाण-जणा पु (युवा-जन) जवान पुरुष, ३-५६ ।
जुवाणो पु (युवा) जवान, युवक, ३-५६ ।
जे सर्व (ये) जो (पुरुष), ३-५८, १४७, ।
जेण सर्व (येन) जिस (पुरुष) से, ३ ६९ ।
जेसिं सर्व (येषाम्) जिनका, ३ ६१ ।
जो
जा सर्व. स्त्री (या) जो (स्त्री), ३-३३ ।
जं सर्व न (यत्) जो, ३-१४६ ।
ज सर्व पु (यम्) जिसको, ३-३३ ।
जिणा सव (येन) जिससे, जिसके द्वारा, ३-६९ ।
जस्स सर्व (यस्य) जिसका, ३ ६३ ।
जास सर्व (यस्य) जिसका, ३-६३ ।
जिस्सा, जीसे, जीअ, जीआ, जीइ जीए सव (यस्या) जिस (स्त्री) का, ३-६४ ।
जाओ, जम्हा सर्व (यस्मात्) जिससे, ३-६६ ।
जहिं सर्व. (यस्मिन्) जिसमें, ३-६० ।
जाहिं, जीए, जाए सर्व (यस्याम्) जिस स्त्री मे, ३-६० ।
जे सर्व पु (ये) जो, ३-५८, १४७ ।
जीओ, जीओ सर्व (या) जो (स्त्रियाँ), ३-३३ ।
जाइं सर्व न (यानि) जो, ३-२६ ।
जाण सर्व स्त्री (यासाम्) जिनका, ३-३३ ।
जाण सर्व पु (येषाम्) जिनका, ३-६१, १३४ ।
जेसिं सर्व पु (येषाम्) जिनका ३ ६१ ।
ज्ञा
जाणमि, जाणामि सक (जनामि) मैं जानता हूँ, ३-१५४ ।
जाणावेइ प्रेर. (ज्ञापयति) वह बतलाता है, ३-१४९ ।
समणुजाणामि सक (समनुजानामि) मैं अनुमोदन करता हूँ, ३-१७७ ।
समणुजाणेज्जा सक (समनुजानामि) मैं अनुमोदन करता हूँ, ३-१७७

[ झ ]

झा-झाय वि (ध्यातम्) ध्याया हुआ, विचार किया हुआ, ३-१५६ ।

[ ट ]

ट्ठिआ वि स्त्री (स्थिता) ठहरी हुई, ३-७० ।

( ठ )

ठिअ वि (स्थितम्) ठहरा हुआ, ३-१६, २९, ३०, १०१ ११५, ११६, ११८, ११९ ।

( ड )

[ ण ]

णं सर्व (तम्) उसको, ३-७७ ।
ण सव (इमम्) इसको, ३ ७७ ।
ण सर्व (माम्) मुझको, ३-१०७ ।
णरो पु (नर) मनुष्य, ३-३ ।
णाए सर्व (अनया) इससे, ३-७० ।
णाहिं सर्व स्त्री (ताभि) उनसे, ३-७० ।
णे सर्व (एतान्, एनान्, अमून्) इनको इन्हे, ३-७७, ८७ १०७, १०८, १०९, ११०, ११४ ।
णेण, सर्व (तेन, अनेन, अमुना) उससे, इससे, ३-७०, ७७ ।
णेहिं सर्व (तै) उनसे, ३-७० ।
णो सर्व (अस्माकम्) हमारा, ३-११४ ।

[ त ]

त अ (तत्) वाक्य-आरम्भक अव्यय विशेष, ३-८६ ।
त न सर्व (तत्) वह, उसको, ३-८६ ।
तं स्त्री सर्व (ताम्) उसको, ३-३३ ।
तेण सर्व (तेन) उससे, ३-६९, १०५, १६० ।
तेण सर्व (तेन) उसस, ३-१३७ ।
तिणा सर्व (तेन) उससे, ३-६९ ।

तस्स सर्व. पु. (तस्य) उसका, ३-६३,८१,१८६ ।
तास सर्व पु (तस्य) उसका, ३-६३ ।
ताए, तिस्सा, तीसे, सर्व स्त्री (तस्या) उसका, ३ ६३, ६४, ३४ ।
तीअ, तीआ, तीइ, तीए, सर्व स्त्री (तस्या) उसका, ३-६४ ।
तम्हा सर्व (तस्मात्) उससे, ३-६६ ६७ ।
ताओ सर्व (तस्मात्) उससे, ३-६६
तो सर्व तस्मात्) उससे, ३-६७ ।
तीउ, ताउ, सर्व (ता) वे (स्त्रियाँ), ३ ३३ ।
त, सर्व (तम्) उसको, ३-११ ।
तम्मि सर्व (तस्मिन्) उसमे, ३-११ ।
तहि सर्व (तस्मिन्) उसमे, ३-६० ।
तीए, ताए, ताहि, सर्व स्त्री (तासाम्) उसमे, ३-६० ।
ते, सर्व पु (ते) वे, ३-५८,६५,८६,१४७, ४८ ।
ताओ सर्व. स्त्री (ता) वे, ३-८६ ।
ताण सर्व पु. (तेषाम्) उनका ३-६१ ।
ताण सर्व स्त्री, (तासाम्) उनकी, ३ ३३,८१ ।
तेसिं सर्व पु (तेषाम् उनका, ३-६१ ६२,८१,१ ४ ।
तास सर्व स्त्री (तासाम्) उनका, ३-६२ ।
तेसु सर्व पु (तेषु) उनमे, ३-१३५ ।
तीसु सर्व स्त्री (तासु) उनमे, ३-११८ ।
तइआ अ (तदा) उस समय मे, तब ३-६५ ।
तक्खा पु (तक्षा) लकडी काटने वाला बढई, ३-५६ ।
तक्खाणो पु (तक्षा) लकडी काटने वाला बढई, ३-५६ ।
तण न (तृणम्) तिनका, घास, ३-३७ ।
तत्तो सर्व (त्वत्त) तुझसे ३-६६ ।
तम्मि सर्व. (तस्मिन्) उसमें, ३-११ ।
तरू (रूपावलि)-३-१६,१८,१९,२२,२३,२४ ।
ताए सर्व (तस्या) उसका, ३-६३ ।
ताला अ (तदा) उस समय, तब, ३-६५ ।
तास सर्व (तस्य) उसका ३-६२ ।
ताहे अव (तदा) तब, ३-६५ ।
तिअडा स्त्री. (त्रिजटा) त्रिजटा नाम की राक्षसिनी, ३-७० ।
तिण्णि संख्या वाचक वि (त्रीणि) तीन, ३ १२१ ।
तिण्ह सख्या वि (त्रयाणाम्) तीन का, ३ १२३ ।
तिण्ह सख्या वि. (त्रयाणाम्) तीन का, ३-११८,१२३ ।
तिसु सख्या वि (त्रिषु) तीन मे, ३-१३५ ।
तीहिं सख्या वि (त्रिभि) तीन से, ३-११८
तीहिंतो संख्या वि [त्रिभि] तीन से, ३-११८ ।
तिस्सा सर्व स्त्री [तस्या] उसका, ३-६४, १३४ ।
तिसु सख्या वि [त्रिषु] तीन में, ३-१३५ ।
तीए सर्व स्त्री [तस्या] उसका, ३-६४, ।
तीसु सख्या वि [त्रिषु] तीन में, ३-११८ ।
तीहि, तीहिंतो सख्या वि [त्रिभि, त्रिभ्य] तीन से, ३-११८ ।
तु सर्व [तव, युष्माकम्] तेरा, तुम्हारा, ३-९९, १०० ।
तुम सर्व [त्वम्, त्वाम्] तू, तुझको, ३-९०, ९२, १४६, १४८, १६४, १७१ ।
तुम सर्व [त्वया] तुझसे, ३-९४ ।
ते सव [त्वया] [तुभ्यम] [तव] पेक्षमे, तेरे लिये, तेरा, ३-८०, ९४, ९९, १४३ ।
तुह सर्व [त्वम्, त्वाम्, त्वत्, तव, त्वयि] तू, तुझको तुझसे, तेरा, तुझमें, ३-८० ९०, ९२, ९६, ९९, १०२ ।
तुह सर्व [तव तुभ्यम् [ तुम्हारा, तेरे लिए, ३-९९ ।
तुमे सर्व. [त्वाम्, त्वया, तव, त्वयि] तुझको, तुझसे तेरा, तुझमें, ३-८०, ९०, ९२ ९६,९९,१०२ ।
तुम्हे सर्व (यूयम्, त्वयि, युष्मान्) तुम, तेरे पर, तुम ३-९१, ९३ ।
तुम्ह सर्व (यूयम्, युष्मान्) तुम, तुमको, ३-९१ ।
तुज्झ सर्व यूयम्, युष्मान्, युष्माकम्) तुम, तुमको, ३-९१, ९३ ।
तुब्भ सर्व (तुभ्यम्, तव, त्वत्) तेरे लिए तेरा तुझसे ३-९६, ९९, १०० ।
तुम्ह सर्व (यूयम्, तव, तुभ्यम्, त्वत्, युष्माकम् तुम, तेरा तेरे लिये तुझसे, तुम्हारा, ३-९१ ।
ते (त, तु) सर्व (त्वया, तुभ्यम्, तव) तुझस, तेरे लिये तेरा, ३-८०, ९४, ९९ ।
तेण सर्व (तेन) उससे, ३-६९, १०५ १६० ।
तो अ (तदा, तस्मात्) तब, उस समय, ३-७०-१८० ।
तोसविअ वि (तोषितम्) खुश किया हुआ ३-१५०
तोसिअ वि (तोषितम्) " " " ३-१५० ।
त्वर-अक (त्वर) शीघ्रता करना,
तुवरामो-मु-म अक (त्वरयाम) हम शीघ्रता करते हैं, ३-१४४, १७६ ।

रए अक, (त्वरयति वह शीघ्रता करता है, ३-१४५
रसे अक (त्वरयसि) तू शीघ्रता करता है, ३-१४५।
तुवरह अक (त्वयत) तुम शीघ्रता करो, ३-१७६।
तुवरन्तु अक (त्वरन्तु) वे शीघ्रता करें, ३-१७६।
तुवरेज्ज, तुवरेज्जा अक. (त्वरयन्ति) वे शीघ्रता करते हैं, ३-१७८।

[ थ ]

थणाया पु (स्तनौ) दोकुच, दो पयोधर, ३-१३०।

[ द ]

दच्छं सक (द्रक्ष्यामि) मैं देखूंगा, ३-१७१।
दमदमाअइ, दमदमाइ अक (दमदमायते) दम दम् शब्द करता है, ३-१३८।
दृशं
दच्छं सक (द्रक्ष्यामि) मैं देखूंगा, ३-१७१।
दीसइ सक (दृश्यते) दिखलाई देता है, ३-१६१।
दिट्ठो वि (दृष्ट) देखा हुआ, ३-९०।
दिट्ठा वि दृष्टा) देखे हुए, ३-१०५।
दंसइ सक (दर्शयति) वह दिखलाता है, ३-१४९।
दसण्ह सख्या वि (दशानाम्) दशों का, ३-१२३।
दहि (रूपावलि) ३-१६, १९, २०, २२, २३ २४, २५, २६, ३७, १२४, १२८।
दा
देहि सक (ददस्व) तू दे, ३-१७४।
देसु सक (ददस्व) तू दे, ३-१७४।
दाहं, दाहिमि सक (ददिष्ये) मैं देऊंगा, ३ १७०।
दाण, पु न, (दान) दान उत्सग त्याग, ३-१८।
दाय, दायार, पु (दातृ) दान देने वाला, ३-३९।
दि सर्व (त्वया) तुझसे, ३-९४।
दि ,, (तव) तेरा, ३-९९।
दिअ पु (द्विज) ब्राह्मण, ३-१६।
दिवसाण पु (दिवसानाम्) दिनों का।
दुण्णि वि (द्वे) दो, ३-१२०।
दुद्ध न (दुग्धम्) दूध, क्षीर, ३-२९।
दुवे वि (द्वे) दो, ३-१२०, १२०।

दुहिआ स्त्री (दुहिता) लड़की की लड़की ३ ३५।
दुहिआहि स्त्री (दुहिताभि) लड़की की पुत्रियो द्वारा, ३-३५।
दुहिआसु स्त्री, (दुहितासु) लड़की की पुत्रियों मे ३-३५।
दूसेइ सक (दोषयति) यह दोष युक्त कराता है, ३-१५३
दे सर्व (त्वया) तुझसे, ३-९४।
दे सर्व (तव) तेरा, ३-९९।
देव पु (देव) देव, परमेश्वर, ३-३८।
देवस्स पु (देवस्य) देव का, परमेश्वर का, ३-१३१ १३२
देवाय पु (देवाय) देव के लिए, ३-१३२।
देवाण पु (देवानाम) देवताओं का, ३-१-१, १३२।
देवो पु (देव) देवता, ३-३८।
देव पु (देवम्) देवता को, ३-११।
देवम्मि पु (देवम्मि) देव में, ३-११।
देविन्दो पु (देवेन्द्र, देवताओं का स्वामी, इन्द्र, ३-१६२।
दो सख्या वि (द्वि) दो, ३ ११९,१२०।
दोण्णि वि (द्वे) दो, ३-३८,१२०,१३०,१४२।
दोण्ह वि (द्वयो) दो का, ३-११९,१२३।
दोण्ह वि (द्वयो) दो का, ३ १२३।
दोसुन्तो वि (द्वाभ्याम्) दो से, ३-१३०।
दोसु वि (द्वयो) दो मे, ३-११९,१३०।
दोहिंतो वि (द्वाभ्याम्) दो से, ३-११९,१३०।
दोहि वि (द्वाभ्याम्) दो से, ३-११९।
दोहिं वि (द्वाभ्याम्) दो से, ३-१३०।

[ ध ]

धणं, न (धनम) धन-सम्पत्ति, ३-५०,५२,५३,५५,५६,६३ ७९,८६,९९,१००,११३,११४,११८,११९,१२४।
धणस्स, न (धनस्य) धन-सम्पत्ति का, ३-१३४।
धन्ना स्त्री, (धन्या) एक स्त्री का नाम, धन्य स्त्री,३-८६।
धूआ स्त्री (दुहिता) लड़की की लड़की, ३-७३।
धेणु स्त्री (धेनु) नव-प्रसूता गाय, दुधारु-बछड़ेवाली गाय, (रूपावलि) ३-१६,१८,१९,२०,२१,२३, २४,२७ २९,१२४।

[ न ]

न अ (न) नहीं, ३- ०५,१३५,१४१,१४२,१६०,१७७, १८०।

नइ स्त्री. (नदी), हे नइ ! (हे नदि, हे नदी, ३-४२ ।
नइ स्त्री (नदीम्) नदी को, ३-३६ ।
नणन्दा स्त्री (ननान्द्) पति की बहिन, ३-३५ ।
नम् अक (नम्) भार के कारण से झुकना, सक (नम्) नमस्कार करना ।
नवेज्ज प्रे. (नम्यते) नमस्कार किया जाता है, ३-१६० ।
नविज्जे, नविज्ज, प्रे (नम्यते) नमस्कार किया जाता है, ३-१६० ।
नविअ वि (नमितम्) नमाया हुआ, ३-१५६ ।
नयं वि (नतम्) नमा हुआ, प्रणत, नम्र, जिसको नमस्कार किया गया हो वह, ३-१५६ ।
उन्नम वि (देशज (?) समुन्नत, ऊचा, ३ १०५ ।
उन्नामिअ वि (उन्नमित) ऊचा किया हुआ, ३-७० ।
नमो अ (नम) नमस्कार, ३-४६,१२१ ।
नयणा पु न (नयनानि) आँखें, ३-१२० ।
नयरे न (नगरे) शहर मे, ३ १३५ ।
नवण्ह संख्या वि (नवानाम्) नव (९) का, ३-१२३ ।
निएइ सक. (पश्यति) वह देखता है, ३ ५६ ।
निग्घिणया वि (निर्घृणित निदय, करुणा रहित, ३-३८ ।
निट्ठुलो वि (निष्ठुर) कठोर आदमी, ३-१४६ ।
निवेसन्तो सक (न्यवेशयिष्य) धारण करने वाला होता, ३-१०० ।
निहिं स्त्री (निधिम्) खजाने को, ३-१९ ।
नीला-नीलो स्त्री (नीला) लेश्या विशेष, नीलवर्ण वाली ३-३२ ।

## [ प ]

पङ्कयाइं, पङ्कयाणि न दङ्कजानि) कमलो को, ३-२६ ।
पज्जिए स्त्री दे० (प्रार्यिका माता की दादी, ३-४१ ।
पन्चण्ह संख्या वि (पन्चानाम्) पाँच का ३-१२१ ।
पढ सक (पढ) पढ़ना ।
पढइ सक (पठति, वह पढ़ना है, ३-१७७ ।
पढेज्ज, पढेज्जा, पढिहिइ सक (पठिष्यति) वह पढ़ेगा, ३-१७७ ।
पढीअइ प्रेर (पठ्यते, उससे पढा जाता है, ३-१६० ।
पढिज्जइ प्रेर (पठ्यते उससे पढा जाता है, ३-१६० ।
पढिअ वि (पठितम्) पढा हुआ, ३-१५६ ।
पाढिअं वि (पाठितम्) पढाया हुआ, ३-१५६ ।
पडिहाइ अक (प्रतिभाति ( मालूम होता है । ३-८० ।
पण्णरसण्हं संख्या वि (पन्च दशानाम्) पन्द्रहो का, ३-१३३ ।
पत् .. ... - .. .
पाडइ प्रेर (पातयति) वह गिराता है, ३-१५३ ।
पत्थिवाण पु (पार्थिवानाम्) राजाओ का, ३-८५ ।
पद् . . .
पाएइ प्रेर (पादयति) वह चलाता है ३-१४९ ।
उप्पज्जन्ते अक (उत्पद्यन्ते) उत्पन्न होते है, ।
पम्हुट्ठ वि. (प्रमृष्ट) भूला हुआ, ३-१०५ ।
परिहव पु, (परिभव) तिरस्कार को, ३-१८० ।
(हे) पहु ! पु (हे प्रभो) हे ईश्वर, ३-३८ ।
पहुप्पिरे अक (प्रभवत ) दो प्रभावशील होते है, ३-१४२ ।
पहू पु (प्रभु ) ईश्वर, ३-३८ ।
पाउसे पु (प्रावृषि) वर्षा, ऋतु मे, ३-५७ ।
पायन्तिमिल्ल न. (पदान्तेन) पाव के अन्तिम भाग द्वारा, ३-१३४ ।
पाया पु (पादौ) दो पैर, ३-१३० ।
पि अ (अपि) भी, ३-१३७ ।
(हे) पिअ पु (हे पित ) हे पिता, ३-३९, ४० ।
पिओ पु वि (प्रिय ) प्यारा, ३-८६ ।
पिअस्स वि प्रियस्य) प्रिय का ३-१० ।
(हे) पिअर पु (हे पित ) हे पिता, ३-३९, ४० ।
पिअरं पु (पितरम् पिता को, ३-४४ ।
पिआ (पितृ) रूपावले ३ ३९ ४० ४४,४७, ४८ ।
पिउच्छा स्त्री (पितृष्वसा) पिता की बहिन, बुआ, ३-४१ ।
पिउणो पु (पितृन्) पिताओ को, ३-४४ ।
पिट्ठीए स्त्री (पृष्ठे) पीठ पर, ३ १३४ ।
पुरिसो पु (पुरुष ) व्यक्ति, आदमी, ३-८६ ८७,८८ ।
पुरिसा पु (पुरुषा ) अनेक आदमी, ३-८८ ।
पुहवी स्त्री (पृथिवी) धरती, भूमि, ३-१३५ ।
पूसाणो, पूसा पु (पूषा) सूर्य ३-५६ ।
पेच्छ—
पेच्छइ सक (प्रेक्षते) वह देखता है, ३-२० ।

पेच्छ, सक (प्रेक्षस्व) देख, देखो, ३-४,५ १४,१६, १८,२१,२२,२६,२८,३६,५०,५२ ५३, ५५,५६,७०,७९,९३,१०७,'०८,१२०, १२१,१२२,१२४,१२९ ।

पेच्छसु सक (प्रेक्षस्व) तू देख । ३-१७३ ।

पेच्छउ सक (प्रेक्षस्व) तू देख । ३-१७३ ।

पेच्छामि सक (प्रेक्षे) मैं देखता हूँ, ३-९३ ।

पेच्छामु सक (प्रेक्षे) मैं देखूं, ३-१७२ ।

पेम्म न (प्रेम) स्नेह, ३-२५ ।

पेम्मस्स न प्रेम्ण ) स्नेह का, ३-१० ।

प्पणामो पु (प्रणाम ) नमस्कार, ३-१८५ ।

## [ फ ]

फुल्लन्ति अक. (फुल्लन्ति) फूलते हैं, खिलते हैं, ३ २६ ।

## [ ब ]

बम्हा पु (ब्रह्मा) ब्रह्मा, विधाता, ३-५६ ।

बम्हाणो पु (ब्रह्मा) ,, ,, ३-५६ ।

बहु वि (बहु) बहुत, ३-१४१ ।

बालो, बाला, पु (बाल , बाला ) बालक, अनेक बालक, ३-२५ ।

बिण्णि सख्या वि (द्वौ) दो, ३-१२० ।

बे सख्या वि (द्वौ) दो, ३-११६,१२० ।

बीहइ अक (बिभेति) वह डरता है ३-१३४,१३६ ।

बीहन्ते अक (बिभ्यति) वे डरते हैं, ३-१४२ ।

बुद्धी स्त्री (बुद्धि ) बुद्धि, मति प्रज्ञा, ३ १९,२७ ।

(रूपावलि) ३-१६,१८,१९,२०,२३,२४, २७,२९,५८,१२४ ।

वे सख्या वि (द्वौ) दो, ३-१२० ।

वेण्णि सख्या वि (द्वौ) दो, अथवा दो को, ३ १२० ।

वेहि, वेहिन्तो, सख्या वि (द्वाभ्याम्) दो से, ३-११९ ।

वेसु सख्या वि (द्वयो ) दो मे, ३-११९ ।

वेण्ह सख्या वि (द्वयो ) दो का, ३-११९ ।

ब्रू अब्बवी सक (अब्रवीन्) बोला, ३-१६२ ।

## [ भ ]

भण सक (भण्) बोलना, कहना ।

भणामि सक भणामि) मैं कहता हूँ मैं बोलता हूँ, ३-४१ ।

भणामो सक (भणाम ) हम कहते हैं, हम बोलते हैं, ३-१०६, १५५ ।

भणमो, भणिमो सक (भणाम ) हम कहते हैं, हम बोलते हैं, ३-१५५ ।

भणिअ वि (भणितम्) कहा हुआ, बोला हुआ ३-७०

भणिए वि (हे भणिते) हे कहने वाली, हे बोलने वाला, ३-४ ।

भत्ता पु (भर्त्ता) पति, (रुपावली), ३ ४४, ४५ ।

भत्तुणो पु (भर्तृन्) पतियो को, (भर्तु ) पति से, पति का, ३-४४ ।

भमाडइ प्रेर क्रि. (भ्रामयति) वह घुमाता है, ३-१५१ ।

भरइ सक (स्मरति) वह स्मरण करता है, याद करता है, ३-१३७ ।

भरिमो सक (स्मराम )हम स्मरण करते हैं ३-१३८ ।

भवण न (भवन) भवन, मकान, ३-२९ ।

भामेइ प्रेर (भ्रामयति) वह घुमाता है, ३-१५१ ।

भाया पु (भ्राता) भाई, (रुपावली) ३-४७, ४८ ।

भावेइ प्रेर (भावयति) वह चिंतन कराता है, ३ १४९ ।

भुत्तं वि (भुक्तम्) भोगा हुआ, ३-९५ ।

भोच्छं सक भवि (भोक्ष्ये) मैं भोगुंगा, ३-१७१ ।

भू अक होना

होसि अक (भवसि) तू होता है, ३-१४५ ।

होइ अक (भवति) वह होता है, ३-१४५, १७८ ।

होमो अक (भवाम ) हम होते हैं, ३-१५५ ।

होमि अक (भवामि मैं होता हूँ, ३-१५४ ।

हुन्ति अक (भवन्ति) वे होते हैं, ३-२६ ।

होसु आज्ञार्थक (भव, भवतात्) तू हो, ३-१७५ ।

होउ विधि (भवतु) वह होवे, ३ १७८ ।

होज्जइ, होज्जाइ, होज्ज, होज्जा वर्त (भवति, वह होता है, ३-१७८ ।

होज्जहिइ भवि (भविष्यति) वह होगा, ३-१७८ ।

होज्जउ विधि (भवतु) वह होवे, ३-१७८ ।

होज्ज विधि (भवतु) वह होवे, ३-१५९ १६५, १७७, १७९ ।

होज्जा विधि (भवतु) वह होवे, ३ १५६,१७८,१७९ ।

हुज्ज विधि (भव भवतात्) तू हो, ३-१८० ।

होज्जइ वर्त (भवति) वह होता है, ३-१६५ ।

होस्स,हो हिमि, होस्सामि, होहामि, भवि (भविष्यामि) मैं होऊंगा, ३-१६६, १६७ १६९ ।

होज्जस्सामि, होज्जस्स, होज्जहामि, भवि (भविष्यामि) मैं होऊंगा, ३-१७८ ।

हुवीअ भूत. (अभवत्) वह हुआ ३-१६३ ।

होइअइ भाव. कर्म (भूयते) उससे हुआ जाता है, ३-१६० ।

होइज्जइ भाव कर्म (भूयते) उससे हुआ जाता है, ३-१६० ।

भावेइ प्रेर (भावयति) वह चिंतन कराता है ३-१४९ ।

होन्तो हेतु (अभविष्यत्) होता हुआ, होता, ३-१८० ।

होमाणो हेतु (अभविष्यत्) होता हुआ, होता,

पहुप्पिरे अक (प्रभवत) दो प्रभावशील होते हैं, ३-१४२ ।

भूमिसु स्त्री (भूमिषु) पृथ्वियो में, ३-१६ ।

भे सर्व (यूयम, युष्मान्, त्वया, युष्माभि, युष्माकम्, तुम, तुमको, तुझसे, तुम्हारा, ३-९१,९३ ९४,९५, १००,१०६ ।

भेच्छं, भवि (भेत्स्यामि) मैं भेद दूंगा, ३-१७१ ।

भमाडइ, भमाडेइ, भमावइ, भमावेइ, भामेइ, प्रेर (भ्रामयति) वह घुमाता है, ३-१५१ ।

## [ म ]

म

म्मि सर्व (अहम्) मैं, ३-१०५ ।

मो सर्व (वयम्) हम, ३-१०६ ।

म, ममं, मि, मिम, मम्ह, सर्व (माम्) मुझको, ३-१०७ ।

मि, मे, मम, ममए, ममाइ, मइ मयाइ, सर्व (मया) मुझसे, ३-१०९ ।

मए, सर्व (मया) मुझसे, ३-१०९,१६० ।

मइत्तो, ममत्तो, महत्तो, मज्झत्तो, सर्व. (मत्) मुझसे, ३-१११ ।

ममत्तो, ममाहितो, ममासुन्तो, ममेसु त्तो, सर्व (अस्मत्) हमारे से, ३-११२ ।

मइ, मम, मह, मइ, मज्झ, मज्झ, सर्व (मम) मेरा, ३-११३ ।

मज्झ, मज्झाण, मज्झाण, ममाण, ममाण, महाण महाण सर्व (अस्माकम्) हमारा, हमारे, हमारी, ३-११४ ।

मि, मइ, ममाइ, मए, मे, सर्व (मयि) मुझ पर, ३-११५ । (मइ, ३-१३५)

ममम्मि, महम्मि, मज्झम्मि, सर्व (मयि) मुझ पर, ३-११६ ।

ममेसु, महेसु, मज्झेसु, ममसु, महसु, मज्झसु सर्व (अस्मासु) हमारे पर, हम पर, हमारे मे, ३-११७ ।

मर्-मारइ सक (मारयति) वह मारता है, ३-१५३ ।

मर अक क्रि (म्रिये) मैं मरता हूं. ३-१४१ ।

मलिआइं वि (मृदितानि) मसले हुए, ३-१३५ ।

महिला स्त्री (महिला) स्त्री नारी, ३-८६,८७ ।

महिले स्त्री (हे महिले !) हे नारि ! ३-४१ ।

महिलाओ स्त्री (महिला) नारी गण, ३-८६ ।

मही स्त्री (मही) पृथ्वी भूमि एक नदी, छन्द विशेष, ३-८५ ।

महु न (मधु) शहद, ३-२५ ।

हे महु ! न (हे मधु !) हे शहद, ३-३७ ।

(रूपावलि)-३-१६,१९,२०,२ ,२२,२३,२४, २५,२६,१२४,१२८ ।

माआ स्त्री (मातृ=माता, जननी, माता, ३-४६ ।

माइगणो पु (मातृ-गण) माताओ का समूह, ३-४६ ।

माइ-देवो पु (मातृ-देव) माता रुप ईश्वर, ३ ४६ ।

माइण स्त्री (मातृणाम्) माताओ का, की, के, ३-४६ ।

माउच्छा स्त्री (मातृष्वसा) माता की बहन,मौसी,३-४१ ।

माऊए स्त्री (मात्रे माता के लिये, ३-४६ ।

मामि अ (सखी-आमन्त्रण अर्थक) सहेली को बुलाने के अर्थ मे प्रयुक्त किया जाने वाला अव्यय विशेष, ३-१०५ ।

मारुअ-तणओ पु (मारुत-तनय) मारुत का पुत्र हनुमान ३-८७ ।

माला स्त्री (माला, माला, ३ ३६, ८८, १२४।
रूपावलि ३-२७, ३०, ३६, ४१, ८८, १२४, १२६, १२७, १२९।
मि सर्व (माम्) मुझको, ३, १०७।
मील्—
उम्मीलन्ति सक (उन्मीलन्ति) वे खोलते है, ३ २६।
मुक्का वि (मुक्ता) मोक्ष मे गये हुए छुटे हुए ३-१३४।
मुच्—
मुन्च आज्ञा (मुन्च) छोड ३-२६।
मोच्छं सक भवि (मोक्ष्यामि, मैं छोडूंगा, ३-१७१।
मुणिस्स पु (मुनये) मुनि के लिये, ३-१३१।
मुणीण पु (मुनिभ्य) मुनियो के लिये, ३-१३१।
मुद्धा स्त्री (मुग्धा) मोहित हुई स्त्री, नायिका का एक भेद, ३-२९, ८६।
रूपावली —३-२९
मुद्धा पु (मूर्धा मस्तक, सिर, ३-५६।
मुद्धाणो पु (मूर्धा मस्तक, सिर ३-५६।
मुद्धिआअ, मुद्धिआए, मुद्धिआइ स्त्री (मुग्धिकाया) मुग्धा से, मुग्धा का, ३-२९।
मुह न (मुखम्) मुह, वदन, मुख, ३-२९।
मुहस्स न (मुखस्य) मुख का, ३-१२४, १३४।
मुही स्त्री वि (मुखी) मुखवाली, ३-७०।
मे सर्व (मया, मम, मयि) मुझसे, मेरा, मेरे पर, ३-१०९ ११३, ११५।
मेहा पु (मेघा) बादल, ३-१४२।
मो सर्व (वयम्) हम, ३-१०६।
मोहो पु (मोह) मूढ़ता, अज्ञान राग, चित की व्याकुलता ३-८७।
म्मि सर्व (अहम्) मैं ३-१०५।
म्ह, म्हि, म्हो, अक क्रि (अस्मि स्म) मैं हूं, हम हैं, ३-१४७।

[ य ]

या—जामि अक (यामि मैं जाता हूं, ३-१४७।

[ र ]

रईआ रईउ रईहिन्तो स्त्री (रत्या, रत्या, रत्याम्) रति से, रति में, ३-२९।

रक्खसाण पु (राक्षसानाम्) राक्षसों का, का, ३-१४२।
रण्णा पु (राजा) राजा से, राजा द्वारा, ३-५१।
रत्ति स्त्री (रात्रिम्) रात्रि को, ३-१०७।
रम्
रमिउ सम्बन्ध कृ (रन्त्वा) रमण करके, क्रीडा करके, ३-१३६।
रमिज्जन्ति अक (रमन्ते) क्रीडा करते हैं, ३-१४२।
रयणाइं न (रत्नानि) अनेक रत्न, मणि, ३-१४२।
रहुवई पु (रघुपति) रामचन्द्र, ३-७०।
राइणा पु (राज्ञा) राजा द्वारा, ३-५१।
राया पु (राजा) राजा, नृप, ३-१३६।
रूपावलि—३-४९, ५०, ५१, ५२, ५३ ५४ ५५, ५६
रायाणो पु (राजा) नृप, ३ ४९, ५६,।
राहु पु (राहु) ग्रह, विशेष, ३-१८०।
रिद्धीओ स्त्री ऋद्धय) विविध सम्पत्तियां, ३-५८।
रुद्—रोच्छं अक भवि (रोदिष्यामि) मैं रोऊंगा, ३-१७१
रुसिउ कृ (रोषयितुम्) क्रोध करने के लिये, ३-१४१।
रे, रे अ (रे रे) अरे, अरे, तिरस्कार, सूचक अव्यय, ३-३८।
रेहन्ति अक (राजन्ते) शोभित होते हैं, ३-२२, १२४।
रोइत्था सक (रोचध्वे) तुम चाहते हो, ३-१४३।
रोच्छं अक भवि. (रोदिष्यामि) मैं रोऊंगा, ३-१७१।

[ ल ]

लभ्
लहेज्ज, लहिज्जेज्ज सक (लभ्यते) प्राप्त किया जाता है, ३-१६०।
लद्धो वि (लब्ध) प्राप्त किया हुआ, ३-१३४।
लद्धं न वि (लब्ध प्राप्त किया हुआ, प्राप्त, ३-२३
लहु पु (लघु) छोटा, हल्का, एक मात्रा वाला अक्षर, ३-१२४।
लहुआइ सक (लघुकरोति) वह छोटा करता है, ३-८७।
लिख्
लिहामि, लिहमि सक (लिखामि) मैं लिखता हूं, मैं रेखा करता हू, ३-१५४।

लुअ वि (लूनम्) काटा हुआ, छिन्न, ३-१५६ ।
(जिअ) लोए पु (हे जित-लोक !) हे ससार-विजेता, ३- ८ ।
लोहिआइ, लोहिआअइ अक (लोहितायते) वह लाल होता है, ३-१३८ ।

## [ व ]

वच ...

वोच्छं सक भवि (वक्ष्यामि) मैं कहूँगा, ३-१७१ ।
वुच्चइ भावे प्रयोग वर्त (उच्यते) कहा जाता है, ३-१६१ ।
वच्छो पु (वृक्ष) वृक्ष, तरु, ३-२, २१ ।
वच्छा पु (वृक्षान्) अनेक वृक्षो को, ३-२०,२६ । (वृक्षा वृक्ष, ३-४ ।
वच्छे पु (वृक्षान्) अनेक वृक्षो को, ३-४, १४,१८,२६ ।
वच्छ पु (वृक्षम्) वृक्ष को, ३-५ ।
वच्छस्स पु (वृक्षस्य) वृक्ष का, ३-२९ ।
वच्छे पु (वृक्षान्) वृक्ष को, ३-४, १४, १८, २६ ।
वच्छाओ पु (वृक्षात्) वृक्ष से, ३-८ ।
वच्छेणं, वच्छेण पु (वृक्षेन) वृक्ष द्वारा, वृक्षो से, १-२७ ।
वच्छेसु, वच्छसु पु (वृक्षेपु) वृक्ष मे, ३-१५,१६ ।
रूपावलि—३-२, ४, ५, ६, ७, ८, ९, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १८, २०, २१ २२, २६, २७, २९, १४७ ।
वणं न (वनम्) जगल, ३-२५, ८७, ८८ ।
वणाइं, वणाणि न (वनानि) अनेक जगल,३-८८,
वण्णणिज्जो वि (वर्णनीय) वर्णन के योग्य, ३-१७९ ।
वन्द

वन्दामि सक (वन्दे) मैं वन्दना करता हू, ३-९२ ।
वन्दे सक. (वन्दे) " " " ३-४६,१३४ ।
वयण न (वचन) उक्ति कथन, वचन, ३-२९ ।
वयणाइं न (वचनानि) उक्तियाँ विविध कथन, ३-२६ ।
वय सर्व (वयम् हम, ३-१०६ ।
वस्-वसामि अक (वसामि, मैं वास करता हूँ, ३-१३५ ।
वसुआइ अक (उद्वति) वह शुष्क होता है, वह सूखता है ३-१४५ ।
वसुआसि अक (उद्वासि) तू सूखता है, ३-१४५ ।
वहिस्स,वहाउ,वहाय न (वधाय) मारने के लिये,३-१३३ ।
वहु स्त्री (वधू) वहू, ३-४२ ।
वहु स्त्री (वधूम्) बहु को, ३-१२४ ।
रूपावलि— ३-२७, २९, ३६, ४२, १२४ ।
वाउणो पु (वायव, विविध हवाएँ, (वायून्) हवाओ को, ३-२० ।
वाऊ पु (वायव) विविध हवाएँ, ३-२० ।
रूपावलि—३-१९, २०, १२५ १२९ ।
वाएज्जा प्रेर. सक (पातयति, वह गिराता है, ३-१७७ ।
वाणिअ पु (वाणिज) वनिया व्योपारी, ३ ७१ ।
वायउ पु (वायव) विविध हवाएँ, ३ २० ।
वाअओ पु (वायव) विविध हवाएँ, ३-२० ।
वायावेज्जा प्रेर सक (पातयेत) गिरावे, ३-१७७ ।
वि अ (अपि) भी, ३-८५, १४२ ।
विअड्डि स्त्री (वितर्दि) वेदिका, हवन-स्थान, चौंतरा, ३-५७ ।
विआरो पु (विकार) विकृति, प्रकृति का विपरीत परिणाम, ३-२३ ।
विच्छुहिरे अक (विक्षुभ्यन्ते) विक्षोभ करते हैं, चचल हो उठते है, ३-१४२ ।
विज्जुज्जोय न (विद्युत्-द्योतम्) विजली का प्रकाश, ३-१३७ ।
विज्जेज्ज प्रेर (विद्येत) पाया जाता है, ३-१६० ।
विद्धा वि (विद्धा) मैं बींधी गई, ३-१०५ ।
विणि, वेणि, सख्या वि (द्वि) दो, ३ १२० ।
विसुद्धेण वि (विशुद्धेन) निर्दोष से, निर्मल से, ३-३८ ।
विहिअ वि (विहितम्) जिसका विधान किया गया हो वह, शास्त्रोक्त, ३-४६ ।
विहु पु (विधु) चांद वायु, कपूर, ३-१९ ।
वे सख्या वि द्वि दो, ३-१२० ।
(नि) वेसन्तो क्रियाति० (न्यवेशयिष्य) (निवेसन्तो, धारण करनेवाला होता, ३-१८० ।
वेच्छ, भवि सक (वेदिष्यामि) मैं जानूँगा, ३-१७१ ।
वेव (कापना) रूपावलि ३-१३९ १४३,१४५, १८१,१८२ ।
वेविरीए स्त्री (वेपनशीलाया) काँपने वाली की, ३-१२८ ।

